तो उसने क्रोध में भर कर गुरू जी की टाँग पकड़ कर उन्हें चारों ओर घसीटा परंतु जिधर को उनके चरन फिरे उधर को ही मक्का फिरता हुआ नज़र आया। यह कौतुक देख कर सब ने गुरू जी को वली माना। इस जगह क़ाज़ी रुकनुद्दीन, कुतुबुद्दीन आदि के साथ बडी लम्बी गोष्ठी हुई जो मक्का मदीना की साखी के नाम से प्रसिद्ध है।

वहाँ से मदीना को गये और यहाँ के इमाम वगैरह के साथ गोष्ठी की और फिर रूम को आये जहाँ के ख़लीफ़ा को जो अति निर्दई था "नसीहतनामा" उपदेश किया। रूम से गुरू साहेब बगदाद आये जहाँ कई मुसलमान फ़क़ीरों से ज्ञान चर्चा हुई। फिर जलब, दयार-बकर होते हुए दरियाए फ़रात से पार होकर शहर स्वास में पहुँचे और वहाँ से ईरान के शहर तूरान में आये जहाँ के हाकिम को भलाई के रास्ते पर लाकर एक पानी का चश्मा निकाला जो कि "चरण गंगा" के नाम से अब तक विद्यमान है। यहाँ के बहुत से हिन्दू मुसलमान गुरू जी के शिष्य हुए जिनके वंश परम्परा के लोग गुरू साहब के उपदेश पर ऐसे पक्के हैं कि पंजाब वालों की भी हँसी उड़ाते हैं। उन के निश्चय की पकाई में यहाँ तक कहा जाता है कि जब कडाह प्रसाद को तैयार करके गुरू साहेब का भोग प्रसाद होने को रखते हैं तो यदि गुरू जी के पंजे का साक्षात आकार प्रसाद पर न खिंच जाय तो उसे भोग लगा नहीं मानते।

इस देश से लौट कर जलालाबाद पेशावर होते हुए गुरू जी हसन-अबदाल की पहाडी पर पहुँचे जहाँ एक कंधारी फ़क़ीर जिसे वली-क़ंधारी कहते थे रहता था उसने बहुत सी याचना पर भी मरदाना को जल न दिया तो गुरु जी ने उसके जल कुंड को स्वतंत्र अपने आसन के समीप खैंच लिया। वली ने क्रुद्ध होकर एक शिला गुरूजी पर चलाई जिसे इन्होंने

हाथ से रोक दिया और उस शिला पर गुरू जी के पंजे का निशान बन गया जो अब तक मौजूद है। कितने विपक्षी लोग उस निशान को मिटाते २ हार गये पर वह चिन्ह भीतर से भीतर ही धसा हुआ प्रगट रहा। इस स्थान का नाम "पंजा साहेब" मशहूर है।

वहाँ से चल कर कशमीर, पुणच्छ होते हुए स्यालकोट को लौटे जहाँ बावली साहेब के नाम से गुरु स्थान प्रसिद्ध है। फिर ऐमनाबाद को आये। सम्वत १५७८ में गुरू साहेब के भविष्यत सूचक वचन' अनुसार बाबर बादशाह ने सेना समेत आकर ऐमनाबाद को मटियामेल कर दिया और गुरू जी का दर्शन करके उनसे हिन्दुस्तान की बादशाहत पाने का वर लिया। वहाँ से रवाने होकर शेख़ सरवर को अपना कृपापात्र शिष्य बनाया और साहोवालादि गाँवों में उपदेश करते हुए सम्वत १५७९ में फिर अपने करतारपुर स्थान को लौट आये।

कार्तिक १३ सम्वत १५९० को गुरू जी की माता तथा २० दिन पीछे पिता का देहान्त हुआ। इस के पीछे वह शिवरात्रि के मेला पर अचलवटाले पहुँचे। यहाँ भी सिद्धों से

॥ तिलग महला १ ॥

(१) "जैसी मे आवै खसम की बाणी तैसड़ा करी ज्ञान वे लालो।
पाप की जंञ लै काबलहु धाया जोरी मगै दान वे लालो॥
शर्म धर्म दुइ छप खलोए कूड़ फिरै परधान वे लालो।
काजीआ बामणा की गल्ह थकी अगद पढ़ै शैतान वे लालो॥
मुसलमानिया पढ़हि कतेबा कष्ट महि करें खुदाय वे लालो।
जात सनाती होर हिंदवानीआ एह भी लेखै लाय वे लालो।
खून के सोहले गावीअहि नानक रत्त का कुंगू पाय वे लालो॥१॥
साहब के गुण नानक आखै मास पुरी विच आख मसोला।
जिन उपाई रंग रवाई बैठा वेखै वख इकेला॥
सचा साहिब सच तपावस सचड़ा निआऊ करे गुम सोला।
काया कपड़ टुक टुक होसी हिन्दुस्तान सम्हालसी बोला॥
आवन अठत्तरै जान सतानवै होर भी उठसी मर्द का चेला।
सचु की बाणी नानक आखै सचु सुणायसी सचु की बेला"॥२॥

चर्चा हुई। यह अंतिम गोष्ठी जिस में भली प्रकार सिद्धों का सुधार हुआ श्री गुरू ग्रंथ साहेब में मौजूद है। फिर करतारपुर लौट आये और कुछ दिन पीछे मालवा देश की यात्रा करके बहुत से जीवों को चेताया। इस के उपरांत गुरू साहेब ने करतारपुर ही में ठहर कर कालक्षेप किया।

॥ इति चतुर्थ यात्रा ॥

---

गुरू नानक साहेब अपने वक्त के ऐसे पाबद और स्वतंत्र विशेष प्रकृति के पूर्ण पुरुष थे कि बड़ी बड़ी यात्राओं में भी इन की नित्य क्रिया का समय कभी नहीं टलने पाया। पहर रात रहे सदैव उठ बैठते और शौच स्नान आदि कर के एकांत में ध्यान में बैठ जाते, और पहर दिन चढ़े ध्यान से उठ कर सदुपदेश करते, और फिर दर्शना-भिलाषियों का यथा योग्य सतकार कर के आप भंडार घर में जाकर देखते कि कहीं कोई भूखा तो नहीं रह गया, सब को समान भोजन कराते। फिर एकांत में मालिक का गुणानुवाद करके सतसंग में जा बिराजते और करतार महिमा के मिश्रित उपदेश करते, और भजन कीर्तन के उपरांत सभा बिसर्जन हुआ करती और रात्रि काल को भी ऐसी ही रीति से बिताया जाता था। अब तक यही प्रवाह गुरस्थानों तथा गुर घर के महा-पुरुषों में चला आता है। उस समय के शिष्यों में बाबा बूढा जी तथा लहना जी मुख्य गुरुमुख थे जिन में से लहना जी का दरजा बढा चढा था क्योंकि अनन्त शिष्यों तथा पुत्रों में से अंग देने वाली कई भाँति की परीक्षाओं में यही पूरे उतरे जिसके कारण यह अपना लहना अर्थात् लेना लेकर स्वयं गुरू साहेब की रसना द्वारा अंगद नाम से विख्यात हुए।

गुरू नानक साहेब ६९ वर्ष १० मास और १० दिन की आयु भोग कर आश्विन बदी १० सम्वत १५९५ को सदेह परम धाम को सिधारे और उनकी गद्दी पर गुरु अंगद बैठे। गुरु

नानक साहेब तथा कबीर साहेब के परम धाम सिधारने की लीला एक समान मिलती है--दो पाट की चादर मात्र ही हिन्दू मुसलमान शिष्यों के हाथ लगी जिसे दोनों ने आपस में बाँट कर अपने अपने धर्म के अनुसार मक़बरा तथा देहरा बनाया जो देहरा बाबा नानक के नाम से प्रसिद्ध है।

गुरू नानक साहेब का जीवन चरित्र अपरम्पार और गंभीर उपदेशों से परिपूर्ण है जो बहुत संक्षेप में (सूची मात्र ही) प्रेमियों की भेंट किया जाता है। विशेष जानने के अभि-लाषी श्री नानक प्रकाश, नानक हुलास और इतिहास गुरु खालसा आदि ग्रंथों को देख सकते हैं। भूल चूक क्षमा करनी ॥

॥ सतगुरु सहाय ॥
॥ जीवन चरित्र समाप्त ॥
॥ इति ॥



॥ १ॐ सतगुरु प्रसादि ॥

# उत्थानका श्री प्राण-संगली की

॥ श्री गुर परमात्माय नम ॥

प्रिथमे श्री गुरू नानक जी कछुक काल करतारपुर[1] रहे। सर्व लोक शिष्य होय लगे गुरू गुरू जपन। जगत तारन मंत्र उपदेश करते भये। वणत्रिण वाहगुरू वाहगुरू होय रहिआ। तां करतारपुर इक क्षत्री था। इक दिन (उसने) श्री गुरूजी से बेनती करी। कि हे प्रभो! मेरे घरि कन्या है वर के योग्य, अरु मुझ में संम्रथता[2] नाहीं तांते तुम सम्रथ गुर परमेश्वर हो। तब श्री गुरु कहिआ जो कछु सरंजाम[3] है सो लिखि ले आओ। तां ओह[4] लिख लै आया। ते इकु भगीरथ सिक्ख सी उसनो[5] हुकम होया, जो तूँ लहौर जाय करि ब्याह का सरंजाम लै आउ। पर जे कल्ल रहेगा तां तेरा जन्म बिगड़ैगा तां भगीरथ चक्रत होय लहौर भाग गया। ते इक वणीए शाह नू जा कहिआ। जो इतनी बसतु सानू लोड़[6] है। सो मंगाय दे। शाह कहा। अज तूं रहो। भगीरथ कहा, मेरे गुरॉं का हुकम है; मैं कल्ल नहीं रहिणा। जे रहांगा तां मेरा जन्म विगड़ेगा, तॉंते मै जरूर जाणा है। तॉं शाह कहिआ, होर[7] तां सभ कुछ हाजर है, पर चूडे दे रंगदे[8] (होयां) रात पवैगी। ता भगीरथ कहा, जी मैं तां त्रैकाल नहीं रहिणा, 'गुरू थो[9] बेमुख नहीं होना। तां शाह कहा कलिजुग विच ऐसा कोई नहीं, जु जिस दे वचन ते जन्म विगड़ैगा। तां भगीरथ कहा मेरा गुरू निरंजन पुरुष है। तां शाह कहा मेरे घर इक चूडा है मै तेरे नाल[10] चलता हो। जे[11] मै डिठा[12] शक्तिवान–तां तेरा भी, मेरा भी, गुरू होया

---

(१) प्रथम उदासी की यात्रा के पश्चात इस नगर को रावी नदी के किनारे पर गुरू साहब ने आपही बसाया था। (२) हिम्मत, शक्ति। (३) सामग्री। (४) वह। (५) उस के तई। (६) जरूरत, आवश्यक्ता। (७) और तो। (८) रंगने हुए। (९) गुरुओं से, गुरुओं के आगे। (१०) साथ। (११) यदि। (१२) देखा।

नहीं तां मुल्ल[1] लै आवांगा। तां दोवैं सरंजाम लै करि गुरू पास आए। तां अंतरजामी समर्थ गुरू आगे ही आखिआ[2], जो भगीरथ आंवदा है पर वड़ी देर लाय करि आंवदा है; तॉ दोवै आय पहुते[3]। ते इह अवाज सुण लई। शाह कहणे लगा जो इह परमेशर है, सच्च है। तां दोवै चरनी पए। दर्शन देखते ही शाह दी निशा[4] होई। ते उह होया–जि तिन्न वर्ष उत्थेही[5] रहिआ। गुरू की बाणी बहुत कंठ कीती भी, ते लिखी भी बहुत; भी गुरू जी की पुशी होई। मत्था टेक के शाह विदा[6] होया। घर आया, सौदा परीद कै जहाज समुद्र विच भर चलाये। जांदा जांदा सगलादीप राजे शिवनाभ दे शहर जाय उतरिआ। वपार करने लगा। निता प्रति पहर राति तोड़ी[7] कीरतन करै। स्वा पहर रात नाल उठ करि स्नान करि बाणी प्रेम नाल पढ़ै। जपजी[8] सिमरै। क्योंजु गुरू का वचन है:–जो अंम्रित वेले जपजी जपै तां सतिगुर दे अंकि[9] समावै। ते शास्त्र भी कहा है जो प्रातः काल का वड़ा पुन्न है तैसेही उह शाह निता प्रति जपु पढ़ै; ते लोक शहर के दिन चढ़े स्नान करि वरत पूजा तिलक करैं। तां लोकां कहिआ हे वणीए! तू किस देश का है? जो वरत न नेम, न इकादशी न छैत[10], न अमावस–कोई नहीं मंनदा[11]। ते इक बाणी ही पढ़दा है। तां उस शाह ने उनांदा आखिआ ना[12] मंनिआ। तां लोक शाह की निंदा करनें लगे। ते राजे नूं पबर कीती। सो राजे ने वुलाया ते पूछिया। जो भगत! तूं भगत होय कै इह कीह[13] रीति करता हैं। जो वरत, नेम, इस्नान, टिक्का[14] नहीं करदा। तां शाह कहिआ राजा जी! मैनू महॉ पुरुप दा दर्श होया है। मै मुक्त रूप होया हाँ। राजे कहा दर्शन ते तेरी निशा होई है? तां शाह कहा–जी! जॉ परमेशर मिलिआ

(१) मोल, क़ीमत। (२) कहा। (३) पहुचे। (४) समोध, तसल्ली। (५) उसी जगह। (६) रवाना। (७) पर्यंत, तक। (८) गुरु साहुब की समग्र वचन रचना का मूलभूत पाठ। (६) गोदी। (१०) सूर्यवार (११) मानता, पूजता। (१२) उनका कहा या वचन। (१३) क्या। (१४) तिलक।

तां भरम केहा[1] रहे तां राजे कहा ; शाह ! कली काल मै महां पुरुप किथे[2] है जिसदे मिले मुक्ति होवे । तां शाह कहा राजा जीं ! मेरा गुरू प्रत्तक्ष निरंकार है, निरजन पुरुप है । उस के तां नाम लीए मुक्ति होंदी है । तां राजे दे समझ विच कुछ न आवै ते गुस्से हो करि बाणीए नू बंद[3] चा कीता ।

तां इक दिन एक ब्राह्मण दी गऊ समुद्र दी चिकड़ विच फस गई । ब्राह्मण बहु जल करह । पर नॉ निकली, तां जाय राजे को कहा । तद राजे कहा ; जद गऊ निकलेगी ताहीं[4] मै अन्न जल लेवांगा । ते पंजदिन बीते[5] तद भी नां निकली । तां जोतकीओं[6] कहा, हे राजा अश्मेध जग्ग[7] का फल तू देवहिं तां निकलैगी । तां राजे कहा मै तां अश्मेध नहीं कीता । इक द्वापर मै पांडवा ने कीता सी,[8] इंद्र ने काम धेन भेजी सी—जग्ग करने को । तिस बिना जग्ग नहीं होता । तां किसे आखिआ जो पंजाबी शाह कहिंदा है, जो मै अश्मेध दा फल देदा हां ; तां राजा प्रसंन्न होया अरु शाह को बंदी ते बुलाया अरु कहा हे शाह ! इक अश्मेध-गऊ दे नमित्त देहि । तब शाह जप सोहिला[9] पढ़ करि सकलप गऊ हेत दित्ता । तां गऊ निकल आई । ते राजे ने बणीए दे चरनो पर नमसकार कीती । अते कहा हे शाह ! तू अश्मेध रोज कैसे करता है ? तां शाह कहा मै अपने गुरू का जपु पढदा हां, मैनू अश्मेध दा फल रोज़ होदा है । राजे कहा तू अपने गुरू के वचन मैंनू सुनाओ । जां शाह बाणी सुनाई, तां राजा बहुत त्रिप्त होया । रोम रोम मगन होया । तां राजे कहा जिसके इह अंमृत बचन है सो मेरा भी गुरू होया । ते राजा (इस प्रकार) मन कर सिक्ख होया । राजे कहा शाह जी ! तू मैनू नाल लै चलु । तेरे पीछे मैनू भी दर्शन

(१) कैसा । (२) किस जगह । (३) कैद कर डाला । (४) तभी ही । (५) व्यतीत हुये । (६) ज्योतिशियों । (७) यज्ञ । (८) किया था । (९) मूल पाठ पूर्वक कीर्तन सोहिले का पाठ कर के (यह बाणी थी गुरु ग्रंथ साहब में अंकित है प्राणी के अंत समय की घटना पर इस के पाठ का विधान है) ।

होवै । तां शाह कहा, राजा जी ! महा पुरुषाँ दे पदनो[1] कोई पुरपार्थ नाल नाहीं पहुंचिआ, पर जद तूं अपने दिल नू इकांत[2] करि सतिगुर सेवैगा, ता सतिगुर अंत्रजामी तैनू एथे ही दर्शन देवैगा । तॉ राजे कहा ओह कौण देश है जिथे सतिगुर निवास करते है । ताँ शाह कहिआ लहौर थोँ वीह कोहाँ[3] ते द्रयाउ कनारे नगर करतारपुर है । तिथै[4] गुरूजी रहिदे हन । ताँ राजे कहा, हे भगतजी हुण[5] ओथे ही चलो, दर्शन करीए । शाह कहिआ, हे राजा तू मेरे वचन ते परतीत कर, चित्त विच अराधन कर । सतगुर तैनूं एथेही दर्शन देवैगे । पर तू लखेगा कैसे ? की जापै[6] कित रूप दर्शन देवै, कि जोगी, कि जंगम ! क्योंजु अविनाशी पुरुष के अनंत रूप है; पर तूॅ हुश्यार रह्यो । ताँ राजे पासों शाह बिदा होया । राजे शाह जोग[7] बहुत द्रव्य दित्ता ते विदा कीता । शाह अपने घर आया । ताँ राजे को गुरूजी के दर्शन की लालसा वैराग लग रहा । उठते बैठते रात दिन गुरू गुरू जपै होरु[8] कुछ सूझै[9] नाहीं । तॉ राजे गुरू के दर्शन वास्ते होर उपाउ कीता । जो सदावरत लगाउ, ते भलीआँ सुंद्र इस्त्रीआँ नौं[10] राजे हुकम कीता जो कोई सत फ़क़ीर आवै, तुम सेवा करो । भावै[11] हिन्दू होवै, भावै मुसलमान, कोई भेष होवै । सभनाँ दी सेवा करनी । पर जो महा पुरुष होवैगा सो तुसाँ थोँ[12] छलिआ न जावैगा । ते होर तुसाडे[13] हाउ भाउ विचि छलिआ जावैगा । सो कली काल बिच ताँ महां पुरुष गुरू नानक ही है होर ताँ कोई नहीं, होर सभ भूलण[14] विचि है । जाँ[15] इह वरत[16] राजे धारिआ ताँ अतरजामी श्री बाबाजी जानते भये, जो राजे की भगति बहुत होई है हुण उसनू

---

(१) पदवी कूं । (२) अनन्य भाव से । (३) कोसों के फासले पर । (४) उस जगह । (५) अब वहीं हीं । (६) क्या जानीए कि किस सरूप में उनके दर्शन हों—अथवा जोगी या कि जगम । (७) तई । (८) और । (९) भासे । (१०) को । (११) चाहे । (१२) तुम्हारे से । (१३) तुम्हारे । (१४) अविद्या, मूल में । (१५) यौंही, जगही । (१६) प्रथा, नियम ।

दान देना योग है। सो बाबा राजा शिवनाभ को पवित्र करने की इच्छा कौ धार उदास होये, ते गुरू अंगद ते भाई बाला ते मरदाने नूं नाल लैके चले। (मार्ग[1] बिषे संतॉ साधूआँ फकीरां ते सिद्धाँ आदि नाल गोष्ट ज्ञान चरचा आदि करदिआँ)[2] तब संगलादीप की सुरत[3] होई। ते जाय समुंद्र अगाहि बिच खडे होए। तब बावे आखिआ एहा[4] असगाहि समुंद्र क्योंकरि तरीऐ अतै लंघीऐ[5]। तदहुँ[6] सिक्खॉ-बेनती कीती सैदो अतै[7] घेहो आखिआ जी! तेरे हुकम नाल पहाड़ तरनि। तब गुरू बोलिआ, आखिओसु,[8] एहु श्लोक पढ़दे आवहु।

॥ श्लोक ॥

१ ॐ सत्तिनाम[9] करता पुरुष निर्भउ निरवैरु अकाल मूरति अजूनी सैभं गुर प्रसादि॥

तब बाबा बोलिआ, आखिओसु जिस सिक्ख के मुह एहु श्लोक होवैगा अते उह पढदा जावै, अते ओस[10] दे पिछै जितनी सुनैगी। तितनी भउजल पार लघैगी। तब सिक्ख पैरीं पए। आखिओ ने जिसनू तुध भावै तिसनूं पार उतारै। तदहुं पार गए—सगलादीप। शिवनाभ राजे के बाहर बसेरा[11] कीआ। राजे शिवनाभ का बाग नौलखा सूका[12] पया था सो हरिआ होया। फूल वाले फूल पड़िआ, पत्ति वाले पात पड़िआ, फलवाले फल पड़िआ। तब सॅघरि बागवान देखै ताँ बाग बारॉ वर्षॉं का सूका पड़िआ था सो हरिआ होया।

---

(१) राजा शिवनाभ को माया सगली रूप उपदेश में प्रवृत्त होने के अवसर में जो २ उपदेश तथा ज्ञान चरचा आदि गोष्टियां हुई हैं वह सब माया सगली के पूर्व भाग में अंकित हैं—यदि पाठकों की रुचि तथा अंतर्यामी की प्रेरणा हुई तो दूसरे इडिशन में दी जावेंगी। (२) करते हुए। (३) स्फूर्ती, फुरणा। (४) यह। (५) उलंघन करिये। (६) तब। सैदो घेहो सेहो (इन्हीं तीनों ने माया संगली साथ २ लिखी है)। (७) और। (८) कहने लगे। (९) श्रीगुरू ग्रंथ साहिब का मूल मन्त्र। (१०) उसके तुफैल से। (११) निवास। (१२) आज कल के नवीन रोशनी के लोग इस बात को असंभव समझेंगे परन्तु यह उनकी भूल होगी "सूके हरे कीए खिण माहि। अम्रित दृष्टि संचि जीवाहि"॥

तदहुँ उस जाय पत्र कीती । राजे चेरीआँ भेजीआँ, पद्मनीआँ आय निरत लगीआँ करन, अनेक रंग राग कीते । ते बाबा बोलिआ नाहीं । तब पिछोँ राजा शिवनाभ आया, आय कै लागा पूछण । आखिओस गुसाँई ! तेरा नाम क्या ? कवन जाति है ? तुम जोगी हो ? कृपा करिकै भीतरि महलीं चलीअै । तब बाबा शब्द बोलिआ--राग मारू विच:--

गुसाँई तेरा कहा नाम कवन कैसे जाती ।
चलतहु भीतरि महलि बुलावहु पूछहु बात निराती ॥१॥
॥ रहाउ ॥
जोगी जुगति नाम निर्मायल ताके मैलु न राती ।
प्रीतम नाथु सदा सचु संगे जन्म मरण गति बीती ॥२॥

तब राजे पुछिआ जी तुम ब्रह्मण हो ? तब बाबा दूजी पउडी बोलिआ :–

ब्रह्मण ब्रह्मज्ञान इस्नानी हरिगुण पूजे पाती ।
एकोनाम एकोनारायण गुरमुखि एको जाती ॥३॥

---

इस गुरु वचन प्रमाण से हम किसी को उपरोध नहीं करते परन्तु स्मर्ण कराते हैं कि मदारी लोग एक सूखी हुई गुठली लेकर साधारण मट्टी में उसे रखकर तत्काल उसे आम्र आदि का वृक्ष खड़ा कर दिखाते हैं । जैसा कि हमने एक काल में अपनी आखों देखा था कि एक इन्द्र-जाली ने बहुत से लोगों के देखते २ आम्र का सफल वृक्ष खड़ा कर दिखाया था और उसी प्रकार लोप भी कर दिया था ऐसी २ बातें मदारी लोगों की प्राय सभ ही देखते हैं जिन से अनुमान किया जा सकता है कि जब किंचित मात्र मायक शक्ति से मदारी लोग ऐसा २ दुर्घट कार्य दिखला सकते हैं तो उस माया पति सच्चे मालक से जिनकी सदैव काल अभेदता हो रही हो क्या उनसे दुर्घट कार्यों का सद्भाव सभव नहीं हो सकता ? लेकिन शास्त्रीय प्रमाण युक्ति को एक ओर धर कर प्रत्यक्ष प्रमाण भी आज तक गुरु साहब की ऐसी यादगार के लिये मौजूद है —कोह अलमोड़ा के एक जगल में जिसका रास्ता पीलीभीत से जाता है एक सूखा पीपल (बर्षों का) केवल जल सिंचन मात्र से हरा भरा हुआ मौजूद है । प्रथम उस स्थान का नाम गोरखमता था अब नानकमता नाम से प्रख्यात है प्रति वर्ष यात्रा होती है ।(१) तब । (२) ग्रह अगनाए। (३) राज मन्दिरों में । (४) यह शब्द श्रीगुरु ग्रंथ साहेब में भी है परन्तु दोचार जगह पर किंचित भेद है । (५) बाहर जाते मन को अपने मन्दिर में बुलाता रहता हों औ निरंतर बात=सहजवाणी (सत्यनाम) का वृत्तांत उससे पूछता रहता हों भाव शब्द में मन को जोड़कर उसकी परख निरख सदैव करता रहता हूं । (६) निरती पाठ भी है । (७) श्रीगुरु ग्रंथ साहब में नाथ पाठ है परन्तु यहां नाम था इतना शब्द हमने उसके अनुसार किया है ।

तब फेर राजे पूछिआ तुम खत्री[1] हो ? तब गुरूजी अगली पउडी बोली :—

जिह्वा डंडी इहु घट छाबा तोलउ नामु अजाची ।
एक हाटि शाहु सभनॉ सिर बणजारे बहु भाती ॥४॥
दोवै सिरे सतगुरू निबेड़े सो बूझै जिस एक लिउलागी
जीअ रहै निभराती ।
शब्दु बसाए भरम चुकाए सदा सेवक दिन राती ॥५॥

तब राजे शिवनाभ पुछिआ, जी ! तुम गोरखनाथ हो ? तदहुं बाबा पउड़ी बोलिआ ।

ऊपरि गगनि गगनि पर गोरख ताका अगम[2] गुरू
पुनि आसी[3] ।
गुर प्रसादि बाहरि घरि एको ताँ नानक भया उदासी ॥६॥

जब गुरू पाया ताँ राजा आय पैरी पया । बेनती कीती-ओसु । आखिओसु[4] जी मिहर करिकै घर चलहु । तब बाबे

---

(१) खत्री—पंजाब में प्राय. खत्री वंश के लोग ही दूकानें आदि व्यवहार करते हैं इस कारण राजा के प्रश्नानुसार वैसाही उत्तर दिया है। (२) इस जगह तीन परधान स्थान कहे हैं, लोग महा पुरुषों को परिछिन्न सरूप में देखकरि परिछिन्न विषय में ही प्रश्न किया करते हैं परन्तु वह अपरिछिन्न वस्तु से अभेद होते हैं—इस कारण अपने यथार्थ निश्चे को प्रश्न अनुसारी व्यंग वचनों में ही वह उत्तर दिया करते हैं। संसकारी भेद पा जाता है और असंसकारी श्रद्धा पात्र को उनके वचन खोजी बनाने का काम किया करते हैं—ऐसा भाव ही गुरू साहब के वचनों का है—पूर्ण पुरुषों की व्यंगता संसारी जीवों की सी नहीं होती वह जीवों के बंधन का कारण और यह अवश्य कल्याण का हेतु। राजा ने भेष देखकर गुरूजी को गोरख होने की संभावना में पूछा है। सो प्रथम गुरूजी ने असली गोरख अंतरही सूचन कराया है इस कारण कि गोरख सिद्ध की टेक इसके भीतरि ना रहनी पावे—गगन (त्रिकुटी) मंडिल इस शरीर रूप ब्रह्मंड के ऊपर है। उसके भी ऊपर गोरख (सचे) का स्थान सचखंड रूप (गोरख टीला) है। गोरख नाम परब्रह्म परमेश्वर का है जो सचखंड का धनी है। ताका भी गुरू अगमपुर का जो धनी है, वहां पर का वासी या आसी (रहने वाला) मैं हूं, भाव यह, कि मैं गोरख सिद्ध नहीं हूं वरन् जहां पर ब्रह्म परब्रह्म आदि शब्दों की भी गम नहीं उस अगम सरूप का (जल में जल तरंग वत) मैं वासी हूं। यह मत संशय करो कि मैं इतर जीवों वत ही विचरता हूं, नहीं—मैंने उस अगम गुरू के प्रसाद से बाहरि-भाव-संसार में विचरता हुआ, तथा अपने घर अगम देश में स्थित भया, एक सरूप ही हूं, ता (तभी) ही अनेकता से रहित सर्व संबंध शून्य में नानक उदासी हो रहा हूं। (यह अपना पता दिया है)—'बोलत सहज सुभाय जे बचन मनोहर संत। सप्त भूमिका ज्ञान की ताहू में दर्शंत ॥' पूरण संतों का यह सहज सुभाव होता है। (३) वासी—पाठ भी है। (४) कहा।

आखिआ जो मैँ पिआदा ही चलिआ (ताँ लोक किआ कहैँगे कि शिवनाभ का गुरू पिआदा चलता है) तदहुँ¹ राजे शिवनाभ आखिआ जी तुमारा दित्ता² सभ किछु है हुकम होवै ताँ सुखपाल पर चलीअै । हुकम होवै ताँ हाथी चढ़ीअै ॥ ताँ गुरू बाबे आखिआ जो राजा असीं³ मनुख दी अस्वारी करते हाँ । तब राजे आखिआ अजी मनुख बहुत हैनि⁴–चढ़ चलीअै । तब बाबे आखिआ अहो राजा ओह मनुष कोई राजकुवर होवै, ते राजा होवै । तिसकी पीठ पर चढ़ाँ । तब राजे आखिआ जो तेरा कीता राजा मैँ भी हाँ । मेरी पीठ पर चढ चलीअै । ताँ बाबा राजे की पीठ ऊपरि चढ़िआ⁵ । ते लोग लगे आखण, राजा कमला होया है । तब बाबा राजे की पीठ ऊपरि चढ कै राजे के घरि गया । आय बैठा ताँ राणी चंदकला अते राजा शिवनाभ हाथ जोड खड़े होए, लगे बेनती करन, जो प्रशादि⁶ का हुकम होवै । तब बाबे आखिआ असीं⁷ प्रशाद नहीं छकदे । ताँ राजे आखिआ साडा⁸ भला क्योंकरि होवै । तब गुरूजी आखिआ जो मनुख का मास होवै ताँ अहार कराँ । ताँ राजे शिवनाभ आखिआ जी ! आदमी भी बहुत हैनि । तदहुँ बाबे आखिआ हो राजा ! उह आदमी होवै, जो राजे के घर इको⁹ पुत्र होवै, अते बारहि वर्षां का होवै । ते ओस का ब्याह होय को दिन बाराँ होए होन । तिस दा मास अहार कराँ । तब राजा अते राणी चितामान होए । तब राजे आखिआ, अहो परमेश्वर जी ! जो किसे राजे दे घरि पुत्र है, तां तेरे

(१) तब । (२) दिया हुआ । (३) हम । (४) हैं । (५) वरयोग्य सुंदरी विद्वान कन्या के अर्थ जैसे योग्यवर की आवश्यक खोज होती है ऐसेही पूरण सत वस्तु के प्रदान निमित्त परमप्रेमी पूर्ण अधिकारी की भी पूर्णपुरुषों को खोज करनी पड़ती है जैसा कि गुरुसाहब शिवनाभ के पूर्ण प्रेम तथा उसकी सच्ची शरण की परीक्षा उसका मान भंग करके करते हैं । (६) भोजन । (७) हम भोजन नहीं खाते । (८) हमारा । (९) एकही बेटा हो । सच्ची शरण की परीक्षा यही है कि सच्चे मालक सतगुरू के नाम पर प्रियतम वस्तु को कुरबान कर देवे ।

कहे[1] सिऊं क्यों करि देवैगा। ओस साथ जुद्ध कीजै,[2] जब ओह जीतीऐ तां पुत्र देवै—अते[3] एथे हुण चाहीए। तब रानी आखिआ अहो राजा! असाडे घर तां इको पुत्र है, ओस की जन्म-पत्री देखीऐ। जब देखण तां बारह[4] बर्षां का है। तब राजे कहिआ बेटा! तेरा शरीर गुरू के काम आंवदा है। तेरी क्या मनसा है? तब लड़का बोलिआ—पिताजी! इसते क्या भला है जो मेरा शरीर गुरू के कंम आवै। तब राजे आखिआ जो एसनूं[5] बारा दिन विवाहु कीते होए हैनि। इसकी स्त्री भी पूछी चाहीऐ। तब राणी आखिआ—(हे पुत्री) तेरे भरत्ता का शरीर गुरू के काम आवता है, तेरी क्या रजा[6] है? तब उह लड़की बोली—पिता जी! माता जी!! जे एसदा[7] शरीर गुरू दे कंम आवै अते मेरा रंडेपा[8] गुरू ऊपरि होवै तां भला है। तब बिचार[9] लैकरि गुरू पास आय खड़े होए। ते राजा बोलिआ—आखिओसु जी! इहु लड़का हाज़र है। तब बाबे आखिआ अहो राजा (इऊं)[10] इहु मेरे कंम नाहीं। माता इस कीआं बाहां[11] पकड़े अते इस्त्री इसके पैर पकड़े। अते तूं हथि छुरी लै जिबह[12] करहिं तां कम है। तब राजे शिवनाभ गुरू का हुकम मंनिआ। हथ छुरी लैकरि ज़बहि कीता। रिन्न[13] करि आगै आनि राखिआ। तब बाबा बोलिआ—हे राजा तुसीं तिन्ने[14] अखीं मीट करि "वाहगुरू" आखि करि मुंह पावहु। तब राजे अते राणी ते राजे दी नुंह[15] तिन्नां अखीं मीटीआं। जा[16] मुह पाया तां चारे बैठे हैनि। अखीं खोलण

(१) कहे अनुसार कहने मात्र करके। (२) करें। (३) और यहां तो अभी ही चाहिये (भोजन करना)। (४) गुरूजी ने स्वात्म संवेद्य शक्ति से प्रथम ही जान कर ऐसा भोजन मांगा था। इकलौते पुत्र समान कोई वस्तु प्रियतम संसार में नहीं मानी जाती। (५) इसको। (६) मरज़ी। (७) इसका। (८) और मेरा वैधव्य गुरू जी के भरोसे पर निभे तो उत्तम है। भाव मैं गुरु साहब के नाम पर पति अर्पण करती । मेरी धर्म रक्षा का बिरद गुरू महाराज संभालेंगे (तुम निश्चिंत होकर अपने पुत्र को समर्पो)। (९)। सम्मत्ति, सलाह। (१०) इस तरह। (११) भुजा। (१२) काटहिं, तब हमारे अर्थ का है। (१३) रींध करि। (१४) तीनोंही। (१५) वधू। (१६) यूंही कि मुह में ग्रास डाला—तो लड़का जीवित उनके पास बैठा हुआ है, और

तां गुरू बाबा' नाहीं। तब राजा व्याकुल होइ गया। उद्यान' पकड़ीआ–पैरां ते वाहना' सिर ते नंगा गुरू २ करदा फिरै। तां बारह महीने पिछे आय दर्शन दित्तोसु, चरणीं लायोसु, जन्म' मरण राजे दा कटिआ, सिक्ख होया। सैदो अते

(देखें तो) मास की जगह कड़ाह प्रशाद पड़ा है। कैसी आश्चर्यकारी परीक्षा है बहुत से पाठक गुरू साहब के सेवकों की केवल घड़त मात्र यह घटना मानेंगे, कई नुक्ता चीन पाठक इसे असंभवता की भेटा करेंगे। परन्तु विचार शीलों को इस में संशय। का अविकाश नहीं है—लोगों में एक बात प्रसिद्ध है कि बिज्जू एक जंगली जानवर ताजे मृतक बालकों को कबरों से निकाल कर अपने पजों से उनके पांव की कोई नाड़ी (जिसकी परीक्षा उसी को ही होती है) दाब कर उसे जीवित कर लेता है और उसके साथ खेल कूद कर फिर उसे खा जाता है—सत्य हो चाहे मिथ्या यह तो लौकिक उक्ति से मृतक को जीवत करने की पशुओं में प्रसिद्ध शक्ति है॥ अभी बहुत वर्ष नहीं हुए जब कि देश में जादू टामन, आदि विद्या का अधिक प्रचार था उस काल में छाया पुरुष विद्या के ज्ञाता हजरात का प्रयोग करके चिरकाल की मृतक आत्माओं को व्यक्तिमान दशा में बुलवाकर एक नियत बालक द्वारा (जिसका मध्यम पुरुष नाम धरा जाता था जीवित वत् ही बातें कराई जाती थीं॥ वर्तमान काल में मिसमरेजम विद्या प्रचलित है इससे जड़ वस्तुओं को चेतन बनाया जाता है, चिरकाल के म्रितक सबंधियों के दर्शन तथा उनसे वार्तालाप कराई जाती है और २ भी अकर्णे' योग्य कार्य किये जाते हैं। यह योग विद्या की एक तुच्छ मात्र कला का प्रभाव है॥

मदारी लोग एक तमाशा किया करते हैं एक बारह चौदह वर्ष का बालक एक छोटे से टोकरे में घुसाकर सबके देखते उसी में लोप कर दिया जाता है, छुरियां उस टोकरे के चारों ओर बीच में घुसाई जाती हैं, बड़ा आश्चर्य होता है कि जब वोह उस लड़का को पुकारता है तो जिस ओर से दर्शक लोग कहें, उधर से ही पाव मील भर से आवाज उसकी आती है, परन्तु देखो तो निकलता टोकरे में से है॥ सूत की एक तात के सहारे पर एक अपने सगी लड़के को आसमान पर चढ़ाना पीछे छुरी लेकर आप चढ़ जाना और एक २ अंग लड़के का काट कर नीचे दर्शकों के आगे फेंक देना। पश्चात् स्वय भी उतर कारि संपूर्ण अंग बालक के इकट्ठे करके जीवत कर देना आदि लोगों ने नटों की ऐसी कई घटनाएं देखी होंगी। इन पर विचार किया जावे तो स्वय ही उत्तर मिल जावेगा कि जब साधारण तंत्र विद्या के ज्ञाता तथा तुच्छ मात्र सी योग कला के विद्वान ऐसे अकृत्य कार्य करने को समर्थ हैं तो गुरू साहब जैसे परम योगी राज जो सदैव के लिये उस सर्व शक्तिमान मालिक कुल से अभेद रहते थे क्या उनमें ऐसे कार्यों की शक्ति असंभव हो सकी है। कदाचित नहीं नुक्ता चीन पाठकों को आस्तिक्यता से काम लेना चाहिए। मृतक बालक को जीवित कर लेने की शक्ति जब उस मालिक के रचे हुए इंद्र जालियों और पशुओं में प्रसिद्ध प्रख्याति है तो क्या उसके परम संतों में यह शक्ति नहीं हो सकी? (१) योगियों में अदृश्य हो जाने की शक्ति होती है, जब चाहें जितने काल तक जिस से चाहें अदृश्य रहि सकना उनके स्वाधीन होता है। (२) यह अनुमान करके कि जंगल में रहने के (गुरू साहब) रसिक हैं, संभव है जंगल बियाबान को ही पधार गए हों, राजा उधर को ही प्रेमातुर हुआ भाग निकला। (३) पांवों से चलता हुआ भाव राज्य का धनी होकर भी पैदल ही (ढूंढने में) भाग पड़ा।

घेओ हुकम नालि पाहुल[1] दित्ती। सारा संगलादीप सिक्ख होया, गुरू २ लगा जपण, सारा खंड[2] वसिआ राजे शिवनाभ के पिछे। बोलहु "वाहगुरू"। सगलादीप की सगति की रहरास–जब राति पवै तां सभै इकठे आन बहनि[3] धर्मशाला। इक सिक्ख प्रशाद कहि जावै, भलके[4] इकठे जाय पावन--इकीस मण[5] लूण रसोंई पवै। तित महल[6] गुरुजी बाणी प्रगट होई। आगे लिखी--

॥ इति श्री प्राण-सगली श्री गुर ग्रंथे प्राण-संगली उत्थानका वरनन—सपूर्णम् ॥

---

(१) गुरमुख शिष्य बनाते हुए चरणामृत पान कराया जाता है सो उस काल में गुरू साहब की आज्ञा पाकर सैदो अरु घेओ इन दोनों शिष्यों ने उनके चरण कमल धोय कर विधि पूर्वक राजा को पान करा के गुरमुख शिष्यों की श्रेणी में उसे शामिल किया। (२) सिंगला दीप का सारा देशही गुरमुख हो गया। (३) आय बैठें भाव दिन को अपने कार्यों का निर्वाह करें। रात्रि को सत्सग किया करें। (४) दूसरे रोज, कल्ह। (५) इक्कीस मण नमक एक दिन की रसोई में पड़ना कुछ बड़ी बात नहीं बहुत से पाठक हैरान हो जाते हैं। परन्तु विचार करें तो सशय को अवसर नहीं रहता—क्षेत्रों की मर्यादा है कि ८ आदमियों को १ सेर दाल के साथ (अन्दाजन) आध पाव नमक मिलता है। यदि ६४ आदमी हों तो १ सेर नमक रसोई में एक वस्तु में पड़ता है। सिंगला दीप का मन ११ सेर का है (कच्चा)। अब ६४×११ चौसठ को ११ के साथ गुणा आवे तो ७०४ आदमियों की एक दाल मात्र में मण भर कच्चा नमक हिसाब से आता है। और इसी ७०४ सख्या को फिर २१ के साथ गुणा जावे तो ७०४×२१=१४७८४ पद्रह हजार से भी कम आदमी २१ मण नमक खाते होंगे। यह हिसाब तो रहा कच्चे मणों का। परन्तु यदि पक्के २१ मण भी समझे जावें तो बड़ी बात नहीं क्योंकि इसी ११ सेर को ही चौगुणा कर दिया जाय तो एक मण चार सेर पक्का तोल हो जाता है और इसको १६ के साथ गुणा जावे तो चार सेर कम २१ मण पक्का तोल होगा—ऊपर ७०४ आदमी ११ सेर का कच्चा मण नमक खा सकने का हिसाब लगाया गया था सो ७०४ को यदि ७६ गुणा कर दिया जावे तो ५३२०४ आदमी चार सेर कम २१ मण पक्का नमक खाते होंगे। या १४७८४×४ किया जावे ५९१३६ आदमी पक्के इकीस मण नमक खाते होंगे। महाभारतादि पुराणिक इतिहासों में बहुत से प्रमाण मिलते हैं कि अमुक राजा के यहा अट्ठासी हजार ऋषियों ने चौमासा काटा अब जरा विचार करना चाहिए कि उनके भोजन पर कितना नमक खरच आता होगा जो कि सताईस अट्ठाईस मन के दूर निकट होगा, सो जब सिंगलादीप में गुरू महाराज का उपदेश सुनने निमित्त गुप्त प्रगट सिद्ध ऋषि मुनि आदि का सघट इकत्र रहता था तो इक्कीस मण नमक कौन बड़ी बात है कि न लगता होवे। और फिर राजसी रसोई में अकेली दाल तो बनती ही नहीं होगी दो एक साग भाजी भी तो जरूर ही बनने का अनुमान हो सकता है—सो ऐसी व्यवस्था के होते पचास साठ हजार जेवनारों की रसोई पर इक्कीस मण नमक कैसे नहीं लगता होगा। इतिहासों की बातें तो किंचित दूर की हैं, वर्तमान में अब भी तरन तारन की तहसील में ही गोंदवाल साहब नामक त्रितिय श्रीगुरू अमरदास जी का गुर स्थान है। वहा पर भाद्र की पूर्णमा को उनका दिन मनाया जाता है उस रोज़ देग (भंडारा) में २५ मण पक्का के लगपग नमक खरच होता है। तीर्थों के कुम्भों पर और गुरू सिक्खन के भी केचित्त दीवानों पर बीस २ पच्चीस २ हजार की पंक्ति भोजन समय बैठती है तो नमक इस हिसाब से कम खरच नहीं होता। (६) उस मुकाम पर, उस मौक़ा पर॥

/

॥ १ ॐ सतगुर प्रसाद ॥

# प्राण संगली

॥ राग रामकली महला १ ॥

ओअंकार निरमल[1] सत वाणि । ताँते होई सगली खाणि ॥
खाणि खाणि महिँ बहु विस्तारा । आपे जानै सिरजनहारा ॥
सिरजनहारे के केते भेप । भेप[2] भेप महिँ रहै अलेप ॥१॥
एकहि नाम जपहु मन माला । नानक सिमरहु गुर गोपाला ॥

॥ रहाउ ॥

ओअंकार हूआ परगास । साजे धरती धउल[3] अकास ॥
साजे मेरु मँदिर कविलास[4] । साजे पिंड धरे विच सास[5] ॥
साज्या काल न छोड़ै पास । छूटै पिंड उड़ावै हँास[6] ॥२॥
ओअंकार हुआ चानायल[7] । तदहुँ तीने देव उपायल ॥
महादेव कीता भडारी । ब्रह्मा चारि वेद बीचारी ।
विस्नु हढाउन[8] दस औतारी ॥
आप निरालम करे तमासा । ज्यौं ज्यौं हुकम तिवैं परगासा ॥३॥

---

(१) ॐकार मलीनता से रहित तथा सत्य नाम स्वरूप है । यद्यपि सतमत के अनुसार यह सत्य शब्द नहीं है और काल मंडल की हद (त्रिकुटी स्थान) का शब्द होने से यह निर्मल भी नहीं है तथापि परा, पश्यती, मध्यमा, वैखरी यह चार प्रकार की वाणी पिंड देश संबंधी होने से मलीन है उसकी अपेक्षा से ॐकार को निर्मल कहा है । इसी प्रकार ॐकार प्रकाशक तथा व्यापक का नाम है और शब्दही भीतर बाहर पूर्ण तथा प्रकाशक है इस कारण पूर्ण तथा प्रकाशक जो होवे सोही शब्द है तथा ॐकार है । और जो सर्वत्र पूर्ण होता है वह अविनाशी होता है इस वास्ते इस ॐकार शब्द को सत वाणी कहा गया है । और भी स्थूल सूक्ष्म रचना की उत्पत्ति स्थिति संहार का हेतु ॐकार है ऐसा वैदिक मत है सो जो ऐसा अधिष्ठान स्वरूप शब्द ब्रह्म है स्थूल सूक्ष्म प्रपंच की अपेक्षा और इसमें पूर्ण तथा सर्वत्र लोक संबंधी तथा परलोक संबंधी कारजों का साधक (प्रकाशक) होने से सत्य शब्द रूप है । जो कथन या लिखने में आवे सो शब्द है और ऐसे वर्णात्मक शब्द की आदि ॐकार है । जहा शब्द जाल का विस्तार होवे वहां इस ॐकार की ही सत्ता होती है इस वास्ते शब्द की सत्ता का आधारभूत होने से यह सत्यवाणी कही गई है ॥
(२) पिंड ब्रह्मंड के स्वामी स्वरूप । (३) स्वच्छ, निर्मल, उठाया हुआ । (४) कैलाश । (५) श्वास । (६) हंस । (७) चाँदना, प्रकाश । (८) फिरने वाला ।

ओअंकार चौरासीह[1] अग । अंग अंग महिँ वहुते रंग ॥
रग रंग महिँ वहुते रूप । रूप रूप महिँ चतुर सरूप ॥
जन्मै मरै न विनसै सोइ । ऐसे नाँइ[2] लिये सुख होइ ॥४॥
ओअंकार बीरज[3] ससारै । ओअंकार गुरमुख चीतारै ॥
ओअकार सिरजै अरु मारै । ओअकार लागी सब कारै ॥
ओह देखे एनाँ नदरि[4] न आवै । को विरला गुरमुख सोझी पावै ॥५॥
ओअकार खाणी अरु वाणी । किनही विरलै गुरमुख जाणी ॥
तिस विच कीते बहुते भेद । ताँ ते[5] शास्तर सिमृति वेद ॥
दूजै अंग किया पासारा । एको तारै तारणहारा ॥६॥
ओअकार वहुता विस्थार । ताँ ते अँत न पारावार ॥
क्या कहिये किछु कहण न आवै । देखै आप न आपु दिखावै ॥
ताँ कै सद बलिहारी जाउँ । जगजीवन[6] है निर्मल नाउँ ॥७॥
ओअंकार पानी अरु पवन । सूर्य चद धरे महि भवन ॥
तारे बहुते कई करोड । गणेते अत न आवै ओड़[7] ॥
जिनि कीता एता पसारा । तिसकै नाँइ[8] तरै ससारा ॥८॥
ओअकार सुनियें[9] चित धार । ताँ को जम्मण मरण न कार ॥
जपहु जाप गुर कै उपदेस । कर्ता अगम अलेखी भेष ॥
ते महरम[10] खासे दरबारी । हिरदै एक अनेक[11] विसारी ॥९॥
ओअंकार पूजा अरु मान । ओअकार जप सजम ध्यान ॥
ओअकार तप तीरथ दान । ओअंकार राखै सुर ज्ञान ॥
ओअंकार गुरू अरु चेला । ओअकार रह रासी[12] मेला ॥१०॥
ओअकार तिथी अरु वार । ओअकार पल घसे विचार ॥
पहर महूरत वर्ष अरु माह । ओअकार ते बाहर नाँह ॥
ओअकार निरंतर बानी । जिन जानी तिन गुरमुख[13] जानी ॥११॥

(१) चौरासी योनिगत शरीर । (२) नाम । (३) कारण । (४) दृष्टि । (५) "थापे" पाठ भी है । (६) जगत की स्थिति का कारण । (७) ओडक, अत । (८) तिसके नाम लिये अर्थात् ॐकार आराधन से । (९) सुरत की धार से सुनिये यही सुमिरन है । (१०) भेदी । (११) एक में मगन होकर जिन्होंने अनेकता विस्मरण कर दी हो अर्थात् शब्द से जिनकी सुरत पूर्ण एकता को प्राप्त हो गई हो । (१२) गुप्त पूजी वाले (मालिक कुल) से ॐकार द्वारे मेला हो जाता है या ॐकार से सीधे मारग मेला हो जाता है । (१३) सतगुरों के मुख से ही ।

ओअंकार संजोग[1] विजोग । ओअंकार जुगती अरु जोग ॥
ओअंकार होय सब स्वाद[2] । ओअंकार होय बाद बिवाद ॥
ओअंकार सुनहु चित लाय । किनै बिरलै गुरमुख सोझी पाय ॥१२॥
ओअंकार होय पुन्न अरु पाप[3] । ओअंकार होय वर अरु स्राप ॥
नरक सुरग दोऊ थापे थान । गुरमुख ध्यावहिं मारग[4] जान ॥
जाँ के अंतर गुरु मति आई । ताँ को अंच[5] न लागे काई ॥१३॥
ओअंकार कीनी इक दाति । तिस ते होई दिन अरु राति ॥
बाजीगर इहु खेल पसारा । धन्धे लाय दिया संसारा ॥
काम क्रोध लालच अरु मोह । जाल पसार्या सगला ध्रोह[6] ॥
इत जाली फाथा[7] संसार । को विरला गुरमुख उतरहि पार ॥१४॥
पिता[8] रूप शब्द की जानहु । रहै कहाँ अस्थान बखानहु ॥
कौन रूप केतक[9] पासारा । केतक हलुका केतक भारा ॥
सुनि सुनि शब्द रहै लिव[10] लाय । सूक्षम महिं अस्थूल[11] समाय ॥१५॥
अधैं उधैं दुइ थमैं पवना । गुरमुख मेटै आवागवना ॥
गगन[12] शिषरि शिव का अस्थानु । जुगती सहज[13] मिलावै भानु ॥
भँवर गुफा महिं डेरा करै । गुर परसादी जीवत[14] मरै ॥१६॥
सत्तवार[15] चौदह थिति सोधै । ज्ञान महारस मन परबोधै ॥
लागी लागि[16] रहै दिनु राति । निर्मल सर[17] न्हावै निभ्रांति[18] ॥
तन कौ छाँडि न बाहर जाय । कहु नानक गुर[19] शब्द समाय ॥१७॥
राचै शब्द सुशब्दै जेंह । गुरुमुख ताँको मिलै सनेह[20] ॥

---

(१) अकाल पुरुष मे संजोग और अहता ममता का विषय रूप परपंच और और भी जो कुछ उस परम पुरुष से भिन्न है सब से विजोग हो जाता है अर्थात् सुरति की धार सब से टूट कर एक से लग जाती है। (२) सर्व रसों का आधार। (३) वेदों का बीज होने से पुन्न पाप की प्रगटता का मूल भी ॐकार ही है। (४) युक्ती भजन ध्यान की। (५) आँच। (६) द्रोह। (७) फँसा हुआ। (८) सब का कारण। (९) कितना। (१०) सुरति की डोरी। (११) अंतरमुखी अवस्थाओं में स्थूल पसारा लीन हो जाता है। (१२) शून्य मंडल से भाव है जोकि त्रिकुटी का शिखर है, और शिव कल्याण स्वरूप का नाम है—शून्य मंडल में सुरति कल्याण की भागी हो जाती है तां ते शून्य ही शिव की ठौर है। (१३) सहज योग की युक्ती द्वारा। (१४) शरीर से सुरति का संबंध सुरति शब्द युक्ती से टूटना जीवत मरना है। (१५) सप्ताह के दिन। (१६) लिव लगी हुई। (१७) मान सरोवर। (१८) भ्रांति से रहित होकर। (१९) ऊँचा शब्द, सब से बड़ा तथा भीतर प्रकाश करने वाला सत्य नाम। (२०) प्रेम रस।

दुर्मति दुबिधा दोऊ निवारै । ज्ञान खडग ले पंचाँ मारै ॥
रसि' रसि सचे ब्रह्म कियारी । नानक इहि विधि लागै तारी' ॥१८॥
परम सुन्न परगास दुवार । गुरमुख चेतै ज्ञान विचार ॥
चारि कला' ले खेलै कोय । इस विधि ता कौ भरम न होय ॥
अजपा जप जपियै मन माहिँ । ता के दरशन बहु दुख जाहिँ ॥१९॥
पंच चारि' ले तीनि समावै । काहे कौ घर छाडि सिधावै ॥
अटल अडोल रहै रँग राता' । अगम निगम' की जाणै बाता ॥
जग फूटै खेलै नहिँ सार । इह विधि जन्म न आवै हार ॥२०॥
नाभि कँवल सोधन गति पावै । मूल कँवल सोधै बनि आवै ॥
हीरैं' हीरा वेधै रूप । तब मानस नाहिँ आप सरूप ॥
बधन काटि भये निर्बंध' । गुरमुख चीन्ही विषमो' संध ॥२१॥
उलटा नीर चढै कविलासि' । तब बारह सोलह एकै रासि ॥
भँवर भवंते बहु दुख पाया । गुरमुख होय सहज घर" आया ॥
देखै मदिर थान बिचारि । रग महल राता रँग तारि ॥२२॥
गंग" मिली सर सागर माहीं । जो जो जाँहिँ सो निकसहिँ नाहीं ॥
नीर निराले को निरवारै । गगन मगन बिसमाद" विचारै ॥
क्रिया बसेरा ज्ञान घरि वाँकै । जो मारै काल पच झाकि" न झाकै ॥२३॥
लिव" कार नकरे इह कारन । लिव लागी तो सगल बिसारन ॥
जिवँ करि नारि खसम से मानी । दाई" बीचि भई हैरानी ॥
जे अब नारि खसम को पावै । तो अवगुण मेटि लगावै पाँवै ॥२४॥
नीर धरनि बाढ़ी आकासि । को बिरला सचै गुर परगासि ॥

---

(१) उत्साह तथा अनुराग पूर्वक। (२) त्रिकुटी में ध्यान करे, ताड़ी लावे। (३) गुरु उपदिष्ट रीति से नाभी हिरदे कंठ तथा सहस्रदल कमल में सुरत का नीचे ऊपर नाम द्वारे चढ़ाना उतारना। (४) ध्यान रंग में रचा हुआ। (५) अगम ज्ञान—केवल अनुभव मात्र से जानने योग्य=अगम लोक। (६) हीरा कणी रूप सुरति को तिल की ठौर पर स्थिर करे। (७) सुमिरन ध्यान के प्रभाव से निर्मल हुई सुरति शारीरक मानसिक बंधनों से न्यारी हो जाती है। (८) जिन गुरमुखों ने कि पिंड ब्रह्मांड की विखड़ी संधी को पहिचान लिया है (सुषमना की संधी)। (९) कैलाश, शिव की ठौर या सुरति कमल की ओर "पाणी की न्याईं मन शरीर से तद्रूप हो रहने वाली" सुरति उलटावे। (१०) इड़ा पिंगला सुषमना की संधी सहज घाट या सहज घर है। (११) सुरति। (१२) आश्चर्यदशा मगनताई की। (१३) आतारागई होना। (१४) लव। (१५) माया, अविद्या।

मूल संचि उपजै सध सिद्धि । मूल सचि होवै मन बुद्धि ॥
दादुर जल महिँ कौल न तुलिया । गुरमुख भौंर रूप होय मिलिया ॥२५॥
उलटे अन्न पकावै सार । धुर महली पावै बीचार ॥
कोयले कला पिछाणि जलावै । गुरुमुखि यौं मनूआ समझावै ॥
शव्द सुरति महिँ रहै अडोल । नानक ताँ का पूरा बोल ॥२६॥
आसन चैरासी दस पवन[1] । द्वादस[2] उलटै राखै भवन ॥
षटचक्र[3] के षट अस्थान । जो जानै तेऊ परधान ॥
ताँ ऊपर इक नागिन[4] बसै । नानक गुर शव्दी ओहि नसै ॥२७॥
मेरु डंड[5] की विषमी वाट । गुर बिन कोउ न बतावै घाट[6] ॥
इह घाटी जो उतरै कोय । तॉ कै जन्म मरण नहिँ होय ॥
शव[7] रीती जीतै संसारा । नानक पावहु मोष दुवारा[8] ॥२८॥
अभ्र[9] माहिँ वैसतर जालै । सूझै भवना सगल उजालै[10] ॥
त्रैगुण[11] त्यागि रहै विस्माद । शव्द अनाहद सुरति समाधि[12] ॥
सुष्मनि महल करै जो डेरा । तॉ कै भौजल बहुरि न फेरा ॥२९॥
कवन खंड आछै घट खंड । कवन खंड काया की जिंद ॥
कवन खंड शव्द का वास । कवन खड होवे परगास ॥
कवन खड महि काल बसेरा[13] । सतगुरु मिलै तॉ करै निबेरा[14] ॥३०॥
कवन खड रूप का थानु । कवन खंड तपै नित भानु[15] ॥
कवन खंड काल फिरि आवै । कवन खड काली[16] गति पावै ॥
कवन खंड बोले सो होय । नानक गुरमुख चानण लोय[17] ॥३१॥

---

(१) प्राण, अपान, समान, व्यान, उद्रान, नाग, कूर्म, किकल, देवदत्त, धनज्य। (२) द्वादश राशि में विचरने वाला सूर्य यहाँ प्राण का सूचक है क्योंकि प्राण सूर्य का नाम है और अपान चद्रमा का—सो प्राण कीड़ी मारग द्वारा नाम मिला कर उलटाय राखै, न कि हठ योग द्वारा। (३) गुदा, लिंग, नाभी, हिरदे, कठ तथा भौंरों के मध्य में षट चक्र हैं जहा २ पर अगली ओर गड्हा है उसके ठीक पीछे चक्र का स्थान है—यह पिंडी चक्र हैं। (४) कुडलनी शक्ति—परतु यहा प्रथम चक्र की मालिक माया सर्पनी (आद्या) से भाव है। कुडलनी नाभी में है। (५) रीढ़ की हड्डी। (६) इडा पिंगला से सुषमना के मेल की ठौर। (७) मरण काल में मृतक दशा के ढग पर सुरत टिका कर। (८) तीसरा तिल। (९) प्राण गरभित नाम सुमिरन द्वारे ज्योति प्रगट करे अथवा पाणी का भडार नेत्र हैं उनके मध्य में ज्योति प्रगट करे। (१०) चाद्‌ना। (११) जाग्रत, स्वप्न, सुषुप्ति के पिंडी मडलों को त्याग कर सहसदल कमल में। (१२) स्थिर रक्खे। (१३) निवास। (१४) निरणय। (१५) सूर्य। (१६) आद्या, योग माया। (१७) प्रगट चॉद्‌ना।

कवन खड शास्त[1] सुधि आवै । कवन खंड मन कौ[2] मन खावै ॥
कवन खड तजि रहै इकेला । कवन खंड शिव शक्ती[3] मेळा ॥
कवन खड तन की सुधि जाय । सतगुरु[4] वाणी रहै समरथ ॥३२॥
कवन खड राता रँग रासि । कवन खड होय कवल विगास ॥
कवन खड भौरा ठहराय । कवन खड घर छाडि न जाय ॥
कवन खड रहै सदा आनद । कवन खड तहाँ परमानंद ॥३३॥
जब ज्ञानी ज्ञान सम्पूरण पावै । तब इह ध्यान कहो कहाँ लावै ॥
सर्ब निरतर ब्रह्म समाना । जहँ जहँ जाय तहाँ है राना[5] ॥
मिरग सुबास रह्यो लपटाय । नानक गुर बिन सुरति[6] न पाय ॥
अचरज एक तमाशा आवै । जल[7] छाडे नीना[8] विगसावै ॥३४॥
जिंह जल कारण फिरहु उदासा। सो जल छोडि निरतर[9] बासा ॥
श्रवते सुनते जीते गुर ज्ञान । नानक पाया पद निरवान ॥३५॥
सुन्न निरतर सहज समाधि । तिंह घरि जाय ताँ मिटै उपाधि ॥
त्रैगुण त्यागि रहै अतीत । सतगुर शब्द भई प्रतीत ॥
निर्मल नीर[10] किया अस्नान । नानक गुरमुख पाया दान ॥३६॥
सगल खड महि रहै अखड । सुरग पइआल[11] अरु ब्रह्मड ॥
करि किरपा खूलै दरवाजा । महरम भया अनाहद बाजा ॥
मगन भये तिंह सत[12] सर माहीं। जो जो जाँहिं सो निकसहिं नाहीं॥३७
मीन की रीति गगन सर बास[13]। तहाँ पाप पुन्न सगले का नास ॥
गुर परसादि पदारथ पाया । ताँते सहजे[14] पलटी काया ॥

---

(१) सुमति । (२) पिंडी मन को ब्रह्मडी मन अपने में लीन करे । (३) इस शरीर में काम करने वाली ताकत जिसकी सत्ता से सम्पूर्ण मन इन्द्रियाँ आदि चेष्टा करते हैं उसका नाम यहाँ शक्ति है, जोकि सुरत (चैतन्यता) से भाव है । (४) सत्यनाम । (५) उसी जगह चलकर गया हुआ अर्थात् व्यापक (मौजूद) है । (६) सुध, समाचार, सूक्ष । (७) विषय मदिरा रूप या ससार भौजल । (८) जीवकला, सुरति । (९) सुन्न मडल सहज घर । (१०) मान सरोवर घाट, सुन्न सरोवर नाम भी गुरूजी इसी का रक्खा करते हैं क्योंकि उसी मडिल में यह अभ्यासी को मिलता है । (११) पाताल (पिंडी मडल हिरदे के नीचे के )। (१२) उसी मान सरोवर अर्थात् भीतरी अमृत सर से भाव है । (१३) जैसे मछली पानी के बहाव का त्याग करके प्रवाह के उलटी जिधर से प्रवाह आता है उधर ( ऊपर ) को चढ़ा करती है ऐसे ही नीचे का प्रवाह त्याग कर ऊपर को उलटी चढ़ कर सुरत मान सरोवर बासी हो सके । (१४) सहज घाट में (सुषमना की सधी में) ।

अहनिशि सदा रहिये रँगराते। किनहूँ बिरलै गुरमुख जाते ॥३८॥
कवन खड आनि मिटै पियास[1]। कवन खंड महि छुटकै आस ॥
कवन खंड लागै नहिँ बान[2]। कवन खड तहँ पद निरबान ॥
सगल खड महि दिष्टि पसारी। ताँ कौ भेट बनै जोहारी[3] ॥३९॥
शब्द सुने का क्या उपकार[4]। ज्ञानी ध्यानी कहु बीचार ॥
सुनिये शब्द न दीसै सोय। बिन देखे क्या परचा[5] होय ॥
सुनि सुनि शब्द कहै संसारा। नानक बिरला को देखणहारा ॥४०॥
जब सूक्ष्म अस्थूलै खाय। गुर शब्दी पद पिंड समाय ॥
गगन सरोवर कवल बिगासि। भौरा उरझि रह्यो तिंह बासि ॥
मनूअै बूझी उलटी रीति। नानक गुरमुख सदा अजीत[6] ॥४१॥
किंह कारण मन शब्द लगावहि। लागै शब्द कवन गति पावहि ॥
सुनि सुनि ज्ञान कह्यौ जग माहीं। जो देखे सो आखै नाहीं ॥
गूँगे की गति गूँगा जानै। गूँगा भया त काह बखानै ॥४२॥
लिव लागी तहँ थानि सुहावै। लिव लागी तन की सुधि जावै॥
ऊँचे खंडि महल घर पाया। गुरमुख ज्ञानी त्यागी माया ॥
वैरी उलटि भये सब मीत। नानक बसिया केवल चीत ॥४३॥
पंच, पचीस अरु पचासि[7]। इनकौ जीति करै मन रास ॥
पवन[8] नाथ नाथै मन माना। उलटी कला तब आपु पिछाना ॥
तहँ गति अविगति दोउ हैरानी। जो देखहि सो कहहि नीशानी ॥४४
तहँ दूख भूख बहु मोह पियासा। काम क्रोध लालच अरु आसा ॥
अस्तुति निंद्या लोकाचार। एते ठाके[9] तिंह दरबार ॥
इह ठाकै जे जीते कोय। ताँ कौ मिलते चिलम[10] न होय॥४५॥
मास बिहूनी 'मिरगै[11]' खावै। गुरमुख चकमक[12] ठनका लावै ॥

(१) पदार्थों की तृष्णा। (२) कामादि का विघ्न। (३) नमस्कार। (४) फल। (५) परतीत। (६) मन माया और कर्मों की घात उस पर प्रबल नहीं पड सकती। (७) अस्सी पवन। (८) चीटी मार्ग को गुरु-पदिष्ट युक्ति द्वारा श्वासा के साथ नाम सधान करके मन नाथा हुआ स्वाधीन हो जाता है, इसी युक्ति से उलटी बाजी लग जाती है और आत्म ज्ञान की-प्राप्ती होती,है। (९) रोके। (१०) ढील, देरी। (११) मन। (१२) जैसे चकमक पत्थर पर चोट मारने से अगनी प्रगट हो जाती है ऐसे ही गुरूपदिष्ट ज्ञान (जुगती) से शिव शक्ति की सधी रूप सहस्रदल कमल पर सुमिरण ध्यान की चोट लगाने से ज्योति दर्शन रूप ब्रह्म अगनी प्रज्वलित हो जाती है।

ब्रह्म अग्नि जारै गुर ज्ञान । निर्मल नीर करै इस्नान ॥
शिव शक्ति की चीन्है संधि । तौ बंधन काटि भये निर्बंध ॥४६॥
निर्गुन सरगुन कहा बखानहु । गुरमुख अपना आप पिछानहु ॥
जो तुम जाता अपना आप । तौ लाग' न लागे पुन्न न पाप ॥
अम्भै' माहि जो अम्भु समाना । ताँका आवागवन मिटाना ॥४७॥
तहँ दिवस न रैन न चंद न सूर । तहँ सर्व कला आपे भरपूर ॥
जीवत ठौर न कबहूँ पावै । जो जो मरै सोऊ घरि आवै ॥
कहु नानक घर की नीशानी । चिन्ता फिकर न आवन जानी ॥४८॥
पंच चोर पंचाँ' पँचि सूत । जो राखै सोई अवधूत ॥
गुरमुख जागि' ज्ञान बीचार । इहि विधि चोर न मुसै' भँडार ॥
छाया तरवर' माहि समावै । तिँह घर जाय तो बहुरि न आवै ॥४९॥
नप' शिप भरे न डोलै चंचल । पच्छिम सूर चढै तब निहचल ॥
अहर्निशि तागा खिथा पहिरै । गुर परसादी अजर जरै' ॥
चंद सूर्य दुइ टल्ली लावै । इहि विधि खिथा खिसनि न पावै' ॥५०॥
चंचल थीर करहु जोगीशर । गुर शब्दी मन राखहु भीतर ॥
जुगती सहज लेहु आहार । मन जीतै जीता संसार ॥
जब लग चंद भवन'' आवै नहिँ भान । तब लगि कहु नानक कैसे कल्यान'' ॥५१॥
शिव शक्ति एकै घर बास । तब मेटै बहु मोह पियास ॥
अमृत नीर भरे नित गागर । यों करि गंग मिली सर सागर ॥

---

(१) लेप, स्पर्श। (२) सुरति रूपी जल अपने सुरते रूप जल भंडार में जो समा जाय। (३) पांच पंच (सरपंच) जो शब्द है उनसे पांच चोर सूत डाले। (४) जागे, सावधान रहे। (५) चुरावे। (६) वृक्ष—यहां संपूर्ण ब्रह्मांड के धनी ब्रह्म से भाव है, सब प्रपंच उसी की छाया है और छाया नाम माया का है जब यह अपने मालिक में अभेद हो जावे तो निर्मुक्त भई सुरत निज देश में पहुँच कर फिर नीचे नहीं गिरती। (७) पाँव के नाखून से सुरत को गुरू पदिष्ट युक्ती से ऊपर खंच कर जो चोटी की ठौर शिर में है वहाँ पर भर देवे और हिलने न देवे तब पिछवाडे की ओर से अविनाशी सूर्य जो सूर्यों का भी महाकारन है प्रकाशित होगा। (८) सुरति की एक तार ताकी गुदड़ी पहिने तो न जरे जानेवाले महान आनंद को भी जर (बरदाश्त कर) लेता है। (९) नेत्रों की टाकी लगावे अर्थात सुरत का एक तार रूप गुदड़ी में नेत्रों की धार पलट कर टाकी लगावे तब वह छीन नहीं होने पावेगी अर्थात् अडोल रहेगी। (१०) चन्द्रमा का घर सहस दल कमल है। (११) नेत्रों का मालिक सूर्य है, भाव यह कि नेत्रों की ज्योति सूर्य सरूप है जब तक कि यह ज्योति पलट कर वहाँ न ले जाई जावे कैसे कल्याण हो।

सरप[1] भरे दादुर घर नीर। नानक तन महि मन अस्थीर ॥५२॥
तन सागर[2] मन बोहिथ भारी। पवन के रथ करे असवारी ॥
जे करि राह अवर्त्ते[3] धावै। गुर शब्दी धुरि लंगर पावै ॥
गुर बिन राह बतावै कौन। बोहिथ क्यों पहुंचै बिन पौन ॥५३॥
तीन धार एकै घरि मेला। गुर सेवा करि न्हावै चेला[4] ॥
इह न्हाये का क्या उपकार। परलो[5] पाप कोट इक बार ॥
ऊँचे घर पावै घर वास। तव पाप पुन्न सगले का नास ॥५४॥
कँवल एक जाके दल बत्तीस। गगन सरोवर इह वपशीश ॥
गुरमुख भँवर रूप होय पावै। उहाँ सुबास[6] उरझै ठहरावै ॥
अहिनिशि मगन सदा विस्माद। नानक गुर मिलि मिटै उपाध॥५५॥
दर की जानै सो दरवेश। पंचाँ जीते गुर उपदेश ॥
नगरी बैठि हकूमत करै। गुर परसादी जीवत मरै ॥
इहि विधि मारै मन के मान। कहु नानक दरगह परवान ॥५६॥
जोगी जोग लिये नित खेलै। शिव शक्ति एकै घरि मेलै ॥
सच्च खंड अमृत सर नीर। उलटै मारग मन अस्थीर ॥
दुर्मति दूर पलट्टी काया। जोगी जोग लिये घर आया ॥५७॥
सन्यासी सो जो सुन्न का वेता[7]। गगन मँडल महिँ राखै चेता[8] ॥
अहिनिशि तारी कबहुँ न खूलै। कनक कामिनी देखि न भूलै ॥
अब[9] साचै खंड बसेरा पावै। महरम महल न को अटकावै ॥५८॥
जंगम जोग करै मन मारे। गुरमुख ज्ञान न कबहूँ हारे[10] ॥
सगल विपया अमृत कर पीवै। गुर परसादि जुगो जुग जीवै ॥
करम भुयंगम हिरदै धारै। आप तरै ले वहुते तारै ॥५९॥

---

(१) सर्प रूपी मन अपने शिकार के पात्र जीव रूप मेंडक के घर अर्थात् सुरत के घाट पर आधीन हो रहे। (२) शरीर समुद्र में मन जहाज को खेंचकर ले जानेवाला वादवान सरूपी पवन है उसपर सवार होकर अर्थात् मन सुरत तथा प्राण को एक करके धुर पद में जोकि शिवा सरोवर से भाव है भजन ध्यान का लंगर लगा देवे तब इसको उक्त समुद्र के तरंग चलायमान न करसकेंगे। (३) उलटे। (४) दृष्टि की धारों को इनके भडार की धार से शिवनेत्र के स्थान पर एक करे तो शब्द गुरू की सहायता से सुरति चेला भीतरी त्रिवेनी स्नान को प्राप्त होता है। (५) पूरे पूरे नाश होते हैं। (६) रस रूप सुगंधी। (७) भेदी। (८) सुरत। (९) तत्काल ही, जीते जी। (१०) "जंगम जोग करै मन माहीं। गुरमुख आलस कबहूँ नाहीं"—ऐसा पाठ भी है। ऊपर के पाठ की कड़ी का अर्थ यह है कि गुरमुख के निश्चय को कभी कोई डोलायमान नहीं कर सक्ता।

बिष्नु प्रीति नित हिरदै धारै । कुचर[1] चींटी एक वीचारै ॥
अनाहद धुनि राखै मन नीत । दूसर भाव न आनै चीत ॥
चंचल मिरग बँधै गुर ज्ञान । वैशनो बिश्नु जानै परवान ॥६०॥
सो ब्रह्म बिचारी जो चीन्है ब्रह्म । गुर साखी सुनि मेटै भर्म ॥
सप्र ध्यान[2] धरै मन मारि । तब लागी धुन शब्द मँझारि ॥
काटि कर्म होवै निःकर्मा । आवागवन मिटै गुर धरमा ॥६१॥
सोई शेप जो सोधै काया । गुरमति पाय तियागी माया ॥
दूख भूख करि पीवै पानी । चौथे[3] घर महि आवादानी[4] ॥
पवन सूत मन[5] मनिया करै । जपि जपि नाम सरोवर तरै ॥६२॥
काजी सो जॉका कवल विगास । ज्ञान सम्पूरण है तिपतास ॥
रोजे सदा रजाय पिछानै । चंद सूर्य[6] एकै घर आनै ॥
पंजॉ मारे पंज निवाजे । तॉके घर अनहद धुनि बाजे ॥६३॥
मुल्लॉ मन की मेटै चाला । चचल बधि करै पैमाला ॥
अनहद बाजा बाँग सुनावै । सुन्न मसीत जाय सिर नावै ॥
तहँ एका करणी दूजा नहिँ भाव । ना कोउ सेवक ना कोउ राव ॥६४॥
मौनी मन के मरदन मान । त्रिकुटी घाट करै इस्नान ॥
ब्रह्म अग्नि जारै मन जीति । काया समँधै[7] बिष्नू प्रीति ॥
जम्मण मरण मिटै दुइ अंगा । नानक नीर नीर कै संगा ॥६५॥
राग दोप रहिता वैरागी । अहिनिशि सुरति सदा लिव लागी ॥
पलटै पवना निपजै काया । मन को जीति सहज घर आया ॥
शशै[8] सिह कीया घर वास । तब ऐसे सरवर माहि निवास ॥६६॥

---

(१) हाथी । (२) तीसरे तिल से लेकर सच्च खंड के स्थान पर्यंत । (३) यदि तीसरे तिल से लिया जाय तो शून्य मंडल पर्यंत चौथा घर आता है परन्तु गुरू साहेब का भाव नभ कमल से लेकर अधोस्थानों को अंगीकार करते हुए सच्च खंड को चौथा घर कहने से है, और इसी का नाम चौथा पद है जैसा कि सच्च खंड का प्रकरण सप्त ध्यान में चला है, प्रमाण—"कहि कबीर हमरा गोविंद । चौथे पद महिं जन की जिंद ॥" (४) निवास, स्थिति । (५) पवन सूत्र में मन मणिके, को पिरो कर नाम की गाँठी देकर सुरति सुमिरन करे तो ससार सरोवर तर जावे । (६) दृष्टि अपने भंडार के स्थान पर जोड़े । (७) मन को लकड़ियों की भाँति उस ब्रह्म अग्नि के ध्यान में भस्म कर देवे अर्थात् विस्मृत कर देवे । (८) स्यार रूपी जीव ने काल रूप सिंह के घर सहस्रदल तथा त्रिकुटी के घाट पर स्थिति करी ।

पूर्व[1] त्यागि पच्छिम करै गवन । उलटै पवना सोधै घर भवन ॥
नौसै नाडी सोलाँसै संधी । पवना खेलै तहाँ निर्बंधी ॥
उलटी गंग समुद्र मिलावै । वहै अकार फिर बीच समावै ॥६७॥
किस विधि तन महि मन ठहराय । सतगुर मारग दिया बताय ॥
चंद सूर्य घर एकतु आनै । पूर्व त्यागि पच्छिम को तानै ॥
मोहि तोहि सब तरियो सागर । सुभर नीर न फूटै गागर ॥६८॥
उलटै बान गगन को साधै । पंच चोर गुर शब्दै बाँधै ॥
सुन्न कोठडी वज्र कपाट । इन कौ जानै औघट घाट ॥
गुरमुख ज्ञान लपेटै बुद्धि । मन लपटै निरबाणी सुद्धि ॥६९॥
औहठ[2] पटणि[3] ताँके दस द्वार । दसवैं भीतर खेल अपार ॥
ताँ दर के बहुते दरवान । निगुरे मूल न पावहिं जान ॥
जाँके मन गुर का उपदेश । ताँ को ठाक[4] नहीं उह देश ॥७०॥
पदम आसन करि बैठहु मीता । अजपा जप जापहु नित नीता ॥
ब्रह्म अग्नि जारहु गुर ज्ञान । तीन लोक महि ताँ की मान ॥
इंद्र चंद्र सूर्य सरूप ध्यावहि । ताँ का दरशन देखि सुख पावहि ॥७१॥
पूरक घट महि राखहु पूरि । चंचल मिरगा खेलै दूरि ॥

(१) जिस ओर सूर्य चढ़ता है वह पूर्व है, जिस ओर उतरे वह पश्चिम कहाता है, परन्तु पिंड में जीव रूपी सूर्य जिस अपने देश से उतरता आया है वह इस में पश्चिम है और ब्रह्मांडादि मंडलों से उतर कर पिंड में अपना व्यवहार कर रहा है अर्थात् पिंडवर्ती मंडलों में प्रकाश करने के लिये उद्यत है सो इसका पूर्व है, सो इसी को लक्ष करके गुरू साहेब अपने घर को लौटने की शिक्षा करते हैं कि पूर्व को त्याग कर के अर्थात् पिंडी मंडलों को उलंघन करती हुई सुरत को पश्चिम की ओर चलावे। पश्चिम से भाव सुरति कमल का है जहाँ पर कि इस का ऊपर से उतार हुआ और इसका संबंध पिंड से होना आरंभ हुआ था, यह स्थान पिंड तथा ब्रह्मांड की मध्यवर्ती हद्द है और सुरति की अपनी ठौर है इस कारण पिंड से उद्धार करके इसे प्रथम वहां चढ़ा ले जावे, निराधार नहीं बल्कि श्वास की सहायता से ऊपर को उलटाकर अपना स्थान खोजे। पवन भी अपने आकाश मंडल को त्याग कर नीचे मंडलों में भ्रमण कर रही है सो गुरूपदिष्ट मारग से उसकी चाल भी सीधी करके उसी पर सवार करके सुरत को उलटे। इस प्रकार सुरति गंगा को उलट कर सुरते समुद्र (निज भंडार) में अभेद होने का गुह्य मारग सतगुरों ने बता दिया है, कि पूर्व को त्याग कर पश्चिम में जिस घर पर चंद्र सूर्य उलट कर एकाकार हो जाते हैं सुरत को तान देवे और शब्द का बान उलटा अर्थात् ऊपर को गगनमंडल में संधान करे तो सुन्न कोठरी जो सहज सुन्न का घाट है उसके वज्र किवाड खुल जाते हैं, यही औघट घाट है जिस में इसे निर्वाण अवस्था साक्षात् प्राप्त हो जाती है।
(२) उपरले हाट। (३) नगर—भाव ऊँचे स्थान। (४) रोक।

रक्त रेत[1] मल सोखै तीन । गुर मिलि शब्द रता मन लीन॥
थिर थावर[2] घर चौथा पाया । निर्मल जोति निर्मली काया ॥७२॥
कुंभक कुंभ सम्पूरण भरै । (तब) जाय त्रिवेणी मंजन करै ॥
मन ते बिसरै दूजा अंग । यौं आप आपने आपे संग ॥
बिनु जिह्वा गुन अपने गावै । आप कहै आपै समझावै ॥७३॥
कर्म भुवगम करै विनाशन । गुर परसादि पिछानै आसन ॥
अग्नि[3] जलै पाकै निज सारि । डोरी लागी गगन मझारि ॥
तहँ अकल अरूप रूप सर्बंगी । राम नाम देही सब रंगी ॥७४॥
रंचक रंच जा की लिव लागी । माया संग रहै वैरागी ॥
ज्यौं करि कवल सरोवर माहीं । बीचि रहै डूबै पुनि नाहीं ॥
विषयाँ महि निर्मल होइ जीवै । गुर परसादी अमृत पीवै ॥७५॥
पंज तरणि[4] मेलहि सर सागर । यौं करि नीर समावै गागर ॥
पज एक[5] होय एक समावै । नरक सुरग सगले बिसरावै ॥
ज्यौं तरंग जल अंग समाना । ताँ का आवागवन मिटाना ॥७६॥
मन[6] का जीव जाय नित छीजै । क्यौंकर झूठी बातन रीझै ॥
जब इह जीउ रहै घट माहीं[7] । तब मन तन कौ छाडि न जाही ॥
ना गुर मिलै न मारग पावै । बिन मारग क्यौं नगर सिधावै ॥७७॥
तन का जीउ रहै मन माहीं । मन का जीउ रहै केहिं ठाँई ॥
जो इह जुगति जीअ की जानै । सो नर अपना आपु पिछानै ॥
आपु पिछानि बंधन सब काटै । नानक बिरला लागै घाटै ॥७८॥
आपस कौ ऊँचा[8] करि जानै । सो नर अपुना आपु पिछानै ॥
जिनि पाया गुर का उपदेश । उत्तम नीच नहीं उह देश ॥

(१) वीर्य (अल्प आहार तथा अल्प निद्रा से तीनों सूखते रहते हैं परन्तु हठ अंग को न लावे) (२) दृढ़ परतीत पूर्वक भजन ध्यान में स्थिर रहने से। (३) ज्योती प्रगटे तो आत्मज्ञान पकता है। (४) पँच शब्द सरूपी बेड़े (नौका)। (५) पाँचों शब्द सच खंड में एक ही ठौर एक रूप हो जाते हैं पश्चात् एक में मगन होती भई सुरत जल में जल तग्गवत् सत्पुरुष में अभेद हो जाती है। (६) माया नित्यप्रति क्षीण हो रहे है। (७) सहज योग रीति से यदि यह जीव अर्थात् मन अपनी चचल गति से निवृत्त कर लिया जाय तो यह मन शरीर से बाहर नहीं जा सकता, भाव चंचलता छोड़ कर अपने आप में ही रह जाता है। (८) ऊपर गगन मंडल आदि में अपनी सुरत को चढ़ा कर अपने को ऊँचा जाने, न कि अभिमान से।

ज्ञान भानु हिरदै परगाशा । ताँके अंधकार सब नाशा ॥७९॥
देखहि बृच्छ फूल फल पावै । आपस कौ नीचा दिखलावै ॥
सुरते ज्ञानी इह ससारि । तरवर रंग रहै मन मारि ॥
जिन अंतर गुर मति नहिँ आई । मेरु कहा[1] वहिँ नाहीं राई ॥८०॥
जेकरि गागर कूप महि घाली । बिनु नीची[2] भरिये नहिँ थाली ॥
समझि बूझि गुर के पग लागी । पल महिँ भरिये बिलम न लागी ॥
रिदै अशुद्ध कहा सिर निवावै । जो मनसा धारै सोइ फल पावै ॥८१॥
गुरमुख ज्ञान परापत हूआ । शब्द बिचारि जीवत फिरि मूआ ॥
अतर बाहर एकै रंग । तब हरि डोलै जन के सग ॥
प्रगट जोति निर्मल निरबाणी । गगन सरोवरि सुरति समाणी ॥८२॥
गुर दरियाव रतन भरपूर । नेडे रहै न जानहु दूर ॥
सर्ब कला[3] जाणै जाणोई । ताँते छिपी नही विधि कोई ॥
जेहि घर जोति किया परगासा । जम्मण मरण की चूकी आसा ॥८३॥
मन की चंचल चाल मिटावै । अपना जन्म सुकारज लावै ॥
चद सूर दुइ शिव सुर सारे । मन बशि कीया मुक्ति सिधारे ॥
सतगुर सेइ[4] लिया उपदेश । तुरत सिधावै हरि के देश ॥८४॥
गूँगे भये जिन्हूँ रस चाख्या । पाया स्वाद न जाई भाख्या ॥
लिव लागी मनुआ अलसाना[5] । सर्ब निरतर ब्रह्म समाना ॥
नाद अनाहद अहिनिशि राते । पिया महाँ रस सहजे माते ॥८५॥
समरथ सदा अडोल अथाह । गुर मिलि मनुआ बेपरवाह ॥
गया बिलाय[6] इह दूसर भाव । सभनीं महलीं एको राव[7] ॥
वहदत[8] कसरत एकै रंग । ज्योँ जल ते जल उमकि[9] तरंग ॥८६॥
भउ भागा निरभउ घरि आया । तब इहु चरण पखालै माथा ॥

---

(१) गुरमत से निहीन मनमुख अभिमानी अपने को सुमेरुवत् ऊँचा कहते हैं किन्तु राई समान ( आपा भाव से रहित ) अपने को नहीं मानते । (२) झुके बिना, निरअभिमानता धारे बिना । (३) सपूर्ण विद्या । (४) सेवा करके । (५) रस में निमग्न हुआ । (६) लीन हो जाना, भाग जाना । (७) समस्त पिंडी और ब्रह्माडी लोकों में एक उसी मालिक का जलवा है । (८) एकता अनेकता सब एक ही सरूप है जैसे निस्तरग रूप जल तथा तरग सहित, एक ही रूप होता है । (९) उछलना, उत्पन्न होना ।

होय अधीन सेवक दरि ठाढी । जाँके चरन' कँवल रुचि वाढ़ी ॥
दिष्टि माहि सारा जगु देखै । आप अलेख और सब लेखै ॥८७॥

प्रथम अध्याय समाप्त ॥ १ ॥

---

॥ १ ॐकार सतगुर प्रसाद ॥

( राग रामकली महला १ )

## ॥ नौ नाड़ी, दश द्वार, चार जुगित का ध्याउ' चला-- शरीर का बंधेज ॥

नौ नाड़ी की जो मिति' जानै । विचरि विचरि ओह आखि वखानै
ठौर ठौर की नाडि वतावै । जाँ कौ अगम' दृष्टि होय आवै ॥
प्रान पिड का करै विचार । ताँकौ सदा सदा नमस्कार ॥
नाड़ि नाड़ि का डेरा' कौन । कौन नाड़ि जितु वसता पौन ॥

---

(१) ब्रह्माड में इसका मालिक निवास करता है और ब्रह्माड उसका शरीर है। जो वाहर है वोही भीतर है। भीतरी ब्रह्माड में भी मालिक बसता है और यह उसका शरीर है और शरीर में सब से नीचे अग का नाम पॉव है, सब से ऊपर का सिर। सब से नीचे का उसका अतरीय अग (पॉव) सहसदल कमल है। पॉवों का देवता वाहर अगनी है, भीतर भी सहसदल कमल में निरजन ज्योती देवता है, नाभी उसकी त्रिकुटी है। नाभी का मालिक विष्णु आदित्य भगवान पिंड में है।ऊपर ब्रह्माड में त्रिकुटी का मालिक भी आदित्य ही है। हिरदे में चन्द्रशेखर शिव रहता है और ध्यानी को ध्यान में चन्द्र दर्शन होते है। इसी प्रकार शून्य मडल में पूर्ण चन्द्र का प्रकाश होने से यह शिव लोक शून्य मडल अतर्यामी का हृदय है, सच खड सिर (उसका) है। सिर में सारी ज्योति दिमागी भडार में ही रहती है सो सर्व समर्थ मालिक अकाल पुरुष का पूर्ण तेज सच खड में है इस कारण उसका सिर है। मनुष्य शरीर के अतरवर्ती जीव का सर्व शरीर ही अपना निज रूप होता है परतु उसका असली निज रूप अतर दिल दिमाग में रहता है। इसी प्रकार अतरीय ब्रह्माड का मालिक उक्त स्थानी स्वरूप अगों वाला होता हुआ भी सच खड वर्ती निरकार के सारभूत (स्वरूप) वाला है। भाव यह कि सच खड में निरकार का निवास है और निरकार का अपना असली स्वरूप और भी उसके अतरवर्ती है जो अपरपार और अगाध सपूर्ण आनन्द मात्र है। विना स्वरूप ज्ञान के इष्ट नहीं बँध सक्ता और जिस इष्ट प्रीतम को प्रेमी अपने पर कृपालु करना तथा उससे अभेद होना चाहता है तो उसके चरणों पर गिर पड़े रहने से बढ़ कर और उपाव नहीं होता। इस कारण जो सुरति कि परम पुरुष से मिला चाहती है रुचि बढ़ा कर उसके चरण कमल रूप सहसदल के स्थान पर पड़ी रहे, बस जब चरण हाथ में आये अर्थात वहा निरजनी ज्योत प्रकाशित हुई और उस पर सिर (आपा-भाव) सुरति का झुका तत्काल आदि पुरुष आप झुक कर हृदय से लगावेगा और सिर चूम कर अपने स्वरूप में मिला लेवेगा। गुरू महाराज उन्हीं चरणों का इशारा करते है। (२) अध्याय। (३) मर्यादा। (४) अनुभव। (५) निवास स्थान।

नौ नाड़ी का क्या क्या नॉउ। नानक जो कहि देवै तिसके बलि[1] जॉउ१

वंक नाडि पहली का नॉउ। वंक नाडि रसकि[2] गुन गाउँ॥
वंक नाड़ि बोलत सुख जीउ। बक नाड़ि दृढियै[3] करणीउ॥
रसकि रसकि जब हरि गुन गावै। बक नाड़ि महि गाइ रिझावै॥
करि किरपा प्रभु अगम दिखावै। नानक पहिली नाडि बंक नॉवै॥२॥

दूजी नाडि शहरग कर धरी। जॉ महिं सास बिराजत हरी॥
शहरग माहि बसै जब शाह[4]। शहरग चलै पौन का राह॥
पौन मारग शहरग है भाई। फिरि घरि आय तहीं ठहराई॥
बोलनहार शहरग महि आवै। नानक दूजी नाड़ि बतावै॥३॥

उहज नाडि पानी की जाय। बिन पानी पीते कुम्हलाय॥
हरिया होवै तब पीवै पानी। बिन नीर पीते नाड़ि कुम्हलानी॥
सरसा[5] रहै पानी के सग। बिन पानी सूखै निभरंग[6]॥
जब सूखै तबही तिप[7] लागै। तब पानी पीवन को भागै॥
पित्त नाड़ि महि आतश भाई। तौ नानक तीजी नाडि बताई॥४॥

हहू नाड़ि ऊष्म[8] का थाना। तब होय सम्पूर्ण जब मन शितलाना॥
बिन अहार ओह नहिँ धापै[9]। हहू नाड़ि की तब गति जापै॥
हहू नाडि बिच राखी भडारा। एकसौ ग्यारह ताके डारा॥
डार डार महिँ सब रस जाई। तब आहार हहू महि पाई॥
चौथी नाड़ि हहू की कीन्ही। नानक किनहूँ बिरले चीन्ही॥५॥

इद्री नाडि सँग सूत बनाये। नख सिख[10] का रस इंद्री जाये॥
इद्री की जड़ मस्तक भाई। जब इद्री चलै जोति[11] मिटि जाई॥
इद्री बाँधि रतन बस करिया। सोई रतन लै माथे धरिया॥

---

(१) बलिहार, कुरबान। (२) नाभी की बाई ओर मास हृदय से लेकर मध्य भाग छाती में से थोड़ा थोड़ा सा व्यग मारती हुई जो एक नाडी है जिसमें से श्वास आता जाता है उसे बंक नाड़ी कहते हैं, उसके बीच में से गुप्त रीति से झनकार पूर्वक स्वत नाम की धुनि उठती रहती है उसे भी अजपा जाप कहते हैं—गुरू महाराज उसी की ओर यहाँ ध्यान दिलाते हैं। (३) उसी करने योग्य कार्य को अर्थात् नाम स्मरण ध्यान को बंक नाडी में दृढ़ करे। (४) जीव। (५) सरसा, तरोताजा। (६) निश्चय करके। (७) प्यास। (८) हवाड़, भाफ। (९) धीरज नहीं धरती, तड़पती है। (१०) पॉव के नाखून से लेकर सिर की चोटी तक। (११) प्रकाश, तेज माथे का।

इंद्री की नाड़ि सोई जन जानै । तवही लाल[1] जोति पहिचानै ॥
पजवीं नाडि इंद्री की करी । नानक किसै विरले सोभी परी॥६॥
गुहल नाडि प्रान सुख शांति । तिलु[2] अटके तरफै दिन राति ॥
जब अटकै तब क्या सुख होवी । पेट गगन[3] जिय कौ दुख होवी ॥
गुहल नाडि का अटकै राहु । तव इस जिय कौ खरी महाहु[4] ॥
गुहल नाड़ि जव सहजी[5] चालै । तव इस जिय को सहजि वहालै॥
छठवीं नाडि गुहल करि साजी । नानक कीन्ही अचरज वाजी ॥७॥
वेनी नाडि महि तन की परखा[6]। नाडी का कूच[7] वोनी करि रखा ॥
नाटक महि जिय की सब जोति । वोनी महि नाटका ओत पोत[8] ॥
नाटक चलै तबहि जिय सुखी । ठौर छोड़ै नाटक जिय दुखी ॥
वेनी अरु नाटका रहि जावै । तब इस जिय कौ मरना आवै ॥
वेनी नाटका एकहि जाय । नानक सप्तमि नाडि बताय ॥८॥
अष्टम नाडि कोई जन जानै । तहाँ सिद्धि नौनिधि ठहिरानै ॥
वाहू कर्म शोधि उह पावै । अठवीं नाडि जे कोइ वतावै ॥
अठवीं नाडि राखी विच त्रिकुटा[9]। जिस सूझै तिस एह ध्यान जुगटा[10]
अठवीं नाडि रखी है गुहजा[11] । नानक कोइ जन खोजै शुहदा[12] ॥९॥
नवीं नाड़ि महि सब जोति बनाई। कोऊ विरला खोजि लहै जन भाई
नवीं नाड़ि का महल[13] है कैसा । जो चीन्है सो उसही जैसा ॥
नवीं नाडि राखी है दूरे। खोजि लहै सोई जन पूरे ॥
नवीं नाडि राखी असमाना[14] । नानक कोइ जन उहाँ समाना ॥१०॥
नौ नाडी का नाँव वताया । जिन कहिया तिनि आप दिखाया॥
आपहु कोऊ किछु न जानै । जिनि डीठा सो आपि वखानै ॥
अनडीठा किछु कहिया न जाई । जिन सूझ परी तिनि सापि[15] सुनाई॥
रोम रोम की जब मिति आवै[16]। नानक हरि प्रभु साचै भावै ॥११॥

(१) आत्म ज्योती। (२) तिल मात्र, रचक भर। (३) पेट के अंतर्वर्त्ती जीव (कृम कीट आदि) (४) भारी कठिनता, मुशकिल। (५) सहज सुभाव, अपनी चाल के अनुसार। (६) पहिचान। (७) नाड़ी का जाल। (८) ताने बाने की नाईं परस्पर गुथी हुई। (९) त्रिकुटी। (१०) जुड़ गया। (११) गुप्त। (१२) तत्त्वदर्शी। (१३) मुकाम। (१४) सहसदल, भ्रूचक्र में। (१५) प्रमाण, निशानी। (१६) मर्यादा।

आगे दस द्वारे चले, द्वार द्वार की रीति ।
जिस जन द्वारे निरखते[1], तिस ढाही भ्रम[2] भीति ॥
द्वार द्वार की मिति कही, द्वार द्वार की रहित ।
जिस गुर पूरा भेटिश्रै, सोई कथनी कहित ॥
कहै वृतन्त दसवें द्वार का, मन मथि[3] कहै सुनाय ।
गुहल दुवारा नानका, सोई कहै लिव लाय ॥१२॥
गुहल दुवार प्रान महि, प्रान पिंड का राहु ।
वाई वहन[4] जब नीकसै, प्रान पिंड सुख ताहु ॥
जीव प्रान सुख शांति होय, जब चलै गुहल[5] की नाड़ि ।
जे इक किनका अकट[6] होय, रहै दसे दर ताढि[7] ॥
सहज चलत सुख होय जिय, प्रान मुक्ति उदमाद[8] ।
नानक गुहल दुवार की, कथा विषम बिसमाद ॥१३॥
इन्द्री द्वारा बिंदु का, रत्न गिरन का राहु ।
जिस खूले तिस हिरैं[9] जोति, वधै रत्न महाहु ॥
माथे प्रगटे रत्न जोति, जो इन्द्री बंधन देय ।
गुर का शब्द बिचारि जन, रत्न विहाझहि[10] सेइ ॥
काम वध नरकहुँ बंछै[11], वहु जूनी तें दूरि ।
नानक रत्न अमोलक तिनि लिया, पंच भूआत्मा[12] चूरि ॥१४॥
तृतीया द्वारा मुख किया, जित बोलन वकन सुभाव ।
शब्द कुशब्द वकता रहै, बकते का दरियाव ॥
अमृत भोजन जित परै, करता स्वाद अनेक ।
निंदा अस्तुति वकता रहै, अहि निशि गणत अनेक ॥
भक्ष[13] अभक्ष अहि निशि रचै, कह्यो मुख द्वार ।
नानक तीजे द्वार का, सुनिये इह बिस्थार ॥१५॥

(१) दिखाई देते हैं। (२) भरम की कंध। (३) मन को मर्दन करके। (४) अपान वायू का सरना, गुदा मारग से पौन का निकलना। (५) गुह्य नाड़ी, गुदा की। (६) थोड़े भी अटक जावे तो। (७) ताडे रहना, खैंचे रहना, अफरे रहना। (८) प्रान खुली रीति से अपने उद्यम को धारे रहता है। (९) क्षीण या नष्ट हो। (१०) इकठ्ठा करे, सौदा करे, खरीद करे। (११) बच जाना। (१२) पांच भौतिक शरीर को चूर करके अर्थात बड़ी ही कठिनता से। (१३) उचित अनुचित अहार।

दुइ द्वारे कर नासिका, महा मुशक[1] रस लीन।
खुशबूई रस झापने[2], बुरा भला बुधि दीन॥
खुश खुशबोई सोंघि[3] कै, सुमिरत सिरजनहार।
इस मन कै एकी एक गुन, बूझ न होहि गँवार॥
सब रस लीन्हा नासिका, सोंघन कै सुख वास[4]।
नानक कीन्हे दुइ द्वार, लेन साँस अरु वास॥१६॥
दुइ द्वारे नेत्तर किये, निरखन कै उत्पत्ति।
निरखि निरखि होवहि विसमा, जानत सब गति मित्ति॥
अठसठ तीरथ पगि भवै, साधू निरखन जाय।
चारि कुंट[5] चौदह भवन, निरखि निरखि बिगसाय॥
उत्पति परलौ निरखने, नेत्र किये प्रभु आप।
नानक निरखै नेत्र माहिं, जल थल रह्यो व्यापि॥१७॥
दुइ द्वारे करन किये, हरि जस सुनहि सहज।
गीता[6] अरु भागवत की, कथा सुनीजै रज[7]॥
वेद चारि अठारह पुरान, सुनिये हित चित लाय।
जो जन प्यासा नाम का, हरि जस सुनि बिगसाय॥
शब्द कुशब्द सुनन को, दुइ दर करन कीन।
नानक करनी ब्रह्म सुनि, होइहै सत अधीन॥१८॥
सहजी दसवें द्वार की, कथा सुनीजै संत।
तहँ प्रगास अती घना तहँ, शशीअरु[8] सूर अनंत॥

---

(१) अतर आदि सार सुगंधि। (२) सुगंधी रस को झपोकने के वास्ते। (३) सूँघ कर। (४) सुगंधी। (५) दिशा। (६) यह वचन लोगों की साधारण रुचि के अनुसार कहा है, भाव इस का यह है कि जिस प्रकार बालक मिठाई आदि का आग्रह करता है तो पिता कहता है लो तृप्त होकर एक बार खालो बार २ ऐसा खयाल न रक्खो यही अभिप्राय गुरू साहब का इस जगह है कि तृप्त होकर एक बार कथा पुरान सुन लो कि फिर २ यही काम न करना पड़े, असली काम और है जिसको गुर वाणी में आप दर्सोया है-"रे नर क्या पुराण सुनि कीना। अनपावनी भक्ति ना कीनी भूखे दान न दीना॥" तात्पर्य यह है कि उनको सुने और सार ग्रंथ को लेकर सत्यासत्य की कसौटी पर कसे, जो धारणीय हो धारे, त्यागनीय को त्यागे, बार २ पीसे का क्या पीसना। (७) तृप्त होकर। (८) चन्द्रमा।

तहँ चढि मनूआ होय अकाल, तिस काल न निरखन[1] जाय।
गुर किरपा उस द्वार महिं, मनूआ सहज समाय॥
दसवैं द्वारे की कथा, सुनिये संत सुभाय।
नानक जीवत ही मरै, जब दसवैं द्वारे जाय॥१९॥
नौ दरवाजे परगटै, दसवें गुहज अस्थान।
नौ निरखत सभ सैं किसैं, दसवें संत समान॥
संत भक्त जहाँ रचि रहे, जो नौ तें ऊपरि होत।
नानक नौ दर निरखते, गुहजी निर्मल जोति॥२०॥
महा अगम गढ किया बनाय। विच अठसठ[3] हाट किये जनाय॥
सुरखी[4] फीफसु[5] पित[6] बिचि कीन्हा। काया गढ की विपम है चीन्हा॥
जीआँ महिं जीअ केते हहिं भाई। गुहज जियाँ की खबर न पाई॥
इस नगरी महिं अगनित जीया। अवर गुहज एक प्रगटीया॥
एक प्रधान अवर हैं गुहजे। जिन्ह गढ चीन्या तिसही सूझै॥
प्रान पिंड अगम है भाई। नानक क्या कहाँ किछु कह्या न जाई॥२१॥

---

प्रथमै जुगित महा निरबाण। नाहीं पीवण नहिं तहँ खाण॥
दुतिया जुगित अभय सँग धनी। नाम प्रसाद[7] पिंड नहिं छनी[8]॥
तीजी जुगित जत्त करि धारी। बाल बुद्धि सब दृष्टि उचारी॥
चौथी जुगित दया मनि आई। चहुँ जुगती की तब मिति पाई॥
काया नगरी का मारग जिन पाया। चहुँ जुगती का नाम बताया॥
अगम नगरी[9] विपम दरियाव। नानक हड चम का किया बनाव॥२२॥

---

(१) देखने मात्र को भी उसके समीप। (२) सम किसी को नौ दिखाई पड़ते हैं मगर दसवें के गुह्य होने के सबब उसमें संत ही समाते हैं। (३) सविस्तर निर्णय आगे आवेगा। (४) कलेजी। (५) फेफड़ा। (६) पित्त। (७) कृपा, प्रताप। (८) क्षीण होना। (९) अगम लोक, जब सुरत अगम लोक को सचखण्ड से ऊपर चढ़ती है तो एक प्रकार का तात्कालिक शब्द जिसके दृष्टांत के लिये कोई शब्द ही नहीं परंतु समझाने के वास्ते ऐसा कहा जा सका है कि निर्मल अपूर्व तथा विस्तरित मैदान में अपनी मौज में मगन (अमृत के नशे में पड़े हुए) राजकुमार की सेज्या को अगम का हड़ (जल का शब्दायमान वेग) जैसे अपने ऊपर २ बहा ले जाकर उसे अपने निज पिता के गृह में पहुंचा देवे इसी प्रकार का एक अगमी शब्द सचखंड वासी सुरति को भी एक अकह दशा में उड़ा कर ले जाता है जहां पर कि अगम नगरी है। उस शब्द का महान् रसीली दशा में उड़ाते हुए चढ़ा ले जाना जिस अद्भुत परमानंद का उत्पादक है उसको कोई असंख्यात जीवों में से विरला ही अनुभव कर सका है—उसी का इशारा गुरू महाराज ने दिया है॥

पहली माहीँ निर्मल नीर । दूजी महिँ ले किया पॅवीर ॥
तीजी महिँ ले थान थनोला । चौथी महिँ सच दीये वोला ॥
पॅजवीँ मेँ ले फोटी फुटी । छठवीं मेँ इहु देहु पलटी ।
सत्तवीं माहिँ ले राखी उलटी ॥
अठवीं महिँ अठसठ ले राखे । नावीं महिँ ले नौं दर भाखे ॥
नौ नाडी वहत्तरि कोठडियाँ । नौं खड चारि कुड चौदह पुरियाँ ॥
इकीस ब्रह्मंड सत्त सत्तीका । धरती आकाश वंधन सव जी का ॥
पिंड ब्रह्मंड धरती आकाश । मिरत मंडल प्रगटे ले स्वाँस ॥
दसवैं महिँ कीया परगास । विसम भया देखि नानक दास ॥२३॥
मानसदेह करि कीया कध[1] । नौं नाडी वहत्तरि वंध ॥
जैसे दूध महिँ जावनु[2] दिया । रक्त विंदु गुर शब्द अलीया ॥
पहिली माहीं निर्मल नीर । दूजी महिँ उत्पन्न मथीर ॥
तीजी माहिँ रक्त का गोला । चौथी माहीं जोति[3] वटोला ॥
पॅजवीं माहीं सगल शरीरा । छठवीं माहिँ सम्पूर्ण मथीरा ॥
सतवीं महिँ धातु ले संचियाजीउ । अठवीं महिँ नप शिप साजि सरीउ
अंगुल पिगल नप शिप नाक । नावीं महिँ होवहि तन पाक ॥
दसवीं महिँ जो होआ मुक्ता ॥ नानक ऊर्ध कवल महिँ हरिहरिजपता२४
इगला पिंगला सुष्मना नौ द्वारे । चारि चौदह इक्कीस भँडारे ॥
दसवैं मास दस द्वारा मुक्ता । उर्ध मुखि आवत उर्ध मुखि जाता ॥
नेत्र रसना कर कीये पाँउँ । करिवो वचन हरि भगति कमाउँ ॥
जव लगि भगति करै तव छूटै । नहीं गरभ अगिन महिँ काचै फूटै ॥
जव पाकै तव भगति कमावै । नहीं फूटि जाय काची ही आवै ॥
दसवैं मास आय वाहरि डीठा ॥ नानक हरि विसास्या धन लागा मीठा२५
जैसे साठ करी हडवारी[4] । अनील असख करी रूमारी[5] ॥
सवा घडा रक्त[6] का करिया । इहि बिधि ठाकुर देही सरिया[7] ॥

(१) सम्पूर्ण नाडियों का आधारभूत योग शास्त्र प्रसिद्ध नाडियों का पुतला जिसका शास्त्रीय नाम कद है । (२) जैसे दूध में दही की लाग । (३) तेज शामिल किया गया, लपेटा गया । (४) हड्डी । (५) रोमावली । (६) सवा घडा प्रमाण शरीर में रक्त है एक प्रति में पाठ रत्न था यदि रत्न पाठ हो तो यह वीर्य का प्रमाण समझना चाहिये, रक्त का प्रमाण दस धारण वजन का आगे दिया है । (७) रची ।

एक हाथ महिँ सब परकारा। जो चीन्है सो पावै पारा॥
हाथ ऊपरि चपा बक नाले। ताँ ऊपर रसना नाम सम्हाले॥
दुइ दरवान जब ताली खोलहिँ। तौ बैनी अपने रस बोलहिँ॥
रक्त बिंदु का देँह उपाया। नानक अचरज रूप दिखाया॥२६॥
करि कलबूत बिचि जीव समाया। कौल[1]-बचन दे भीतर आया॥
अंतर देखि खरा लोभाना। कौल देने कौ पछोताना॥
अब पछताने क्या होता मीता। जब हरि सिउँ बोल बचन है कीता॥
देखि अंधेर बहुर उह डरिया। तब हरि सिउँ बोल बचन है करिया॥
इस नगरी महिँ हाट बजारा। जहाँ मन जाय किया पसारा॥
छोडि पसार मीत उठि चालु। अपना बोल बचन सम्हालु॥
जिनि तू साजि सँवारि सिगारया। नानक प्रभु सिउँ बचन न हारया॥२७
उह कैसी धीरी जित प्रभु पेखै। आँखि पसारि नहीं प्रभु देखै॥
ओइ दृग अवर जिनी प्रभु दीसै। बिनु उन आँखी मिलण न रीसै॥
ओइ आँखी जिस आप दिखावै। ब्रह्मदृष्टि ताँ को होय आवै॥
धन्य ओइ-आँखी जिन प्रभु डीठा। नानक हौं मैं बिनसी ढीठा॥२८॥
अठारह कुग[2] करि पिंजरू करिया। दुइ लहू लै ऊपरि धरिया॥
सूति चौकाठि धरि दोय गुहजा। हिकमत साजि किया दरवाजा॥
दरवाजे शिपरि करी दुइ बारी। इन महिँ केते मरद केती आहहिँ नारी
एक नारि[3] बत्तीस हहिँ मरदा। उन नारि सिउँ भेद न परदा॥
उनकी रखवारी होइ उह नारि। जब ओह भागहि उहु देइ बिगारि॥
उन नारि बिगरे भागहिँ दोइ बैरी। नानक दुहूँ अवर मरदाँ को होय खुआरी २९
दरवाजे की ताली[4] दोय। दुहुँ बारी ऊपरि दुइ रत्न[5] परोय॥
उन रतनाँ की जोति सभ रचना दीसै। गुहज जोति नहिँ परगट कीसै

(१) इकरार। (२) करग अर्थात पिंजर की हड्डियाँ जो तादाद में अठारह होती हैं–इन्हीं अठारह करग की हड्डियों का पिंजर खड़ा किया गया है और उन के ऊपर दो लहू थनों के रक्खे गये हैं। (३) रसना नारी बत्तीस मरद रूप दाँतों में। (४) चाभी, नेत्रों से भाव है। (५) दोनों बारियाँ गोलक (पोल) नेत्र को कहा है उनके उपरले मुकाम पर पुतली रूप रत्नों को परोय कर एक कर देवे इन दोनों की आदि जोत जो शिव-नेत्र में है उसी का बाह्य प्रकाश सभ रचना दृष्टि आ रही है।

दुइ स्रवन किये हरि कथा सुनन कौ। नेत्र किये दरशन पेखन कौ॥
नासिका कीया मुशक[1] लेन कौ। मन कीया हरि भगति देन कौ॥
मस्तक कीया साध निवन कौ। पिंजर किया सब रस पीवन कौ॥
प्रान पिंड का किया मथत। नानक कोट मधे को बूझै सत ३०
धुन कै वीच धरी सब धरनाँ। हीये वीचि रखिया है फुरना॥
गाँठी ऊपरि गाँठो धरी। होय निरंभ[2] प्रभ मिहनत करी॥
गल विच अगनित नारि बनाई। अपने अपने ठौर रखाई॥
नौसै नारि पिंजर की करी। कोटि मध्ये किसै सोझी परी॥
जिस किरपा तिसही कुछ जाना। नानक प्रान नगर देखि रह्या हैराना॥३१॥
दरवाजे के दोय बुरज[3] स्वाँरे। हिकमत करि उस्ताद सुआरे[4]॥
करि हिकमत इह कला बनाई। डौले तले लेधरी कलाई॥
नाटक वेनी[5] कोहन स्वाँरी। अनत कूच कीआ हहि नारी॥
नौं नारी का कोइ मत जानै। भुजा भुजा सब कोय बखानै॥
पंच नाम भुजा के कोने। जडाउ[6] किया है चौदह दूने॥
चौदह दूने[7] गाँठी पाई। दोय मरद दश नारि उपाई[8]॥
अठतीस[9] पौड़ी का किया बनाउ। दश नारि मरद का एको नाँउ॥
आप जीवत मुख जाका मूआ। इह अचरज खेल प्रभु तुमतैं हूआ॥
बहुत बिस्थार कहियतु है ऐको। नानक देखहु एहु विवेको[10] ॥३२॥
दुइ चुशमे[11] पानी के करे। पानी साथ समपूर्ण भरे॥
पानी की मटकी करि धरी। जैसे शीशी पानी भरी॥
शीशी को जब ठनका आवै। तब पानी बीचउ विनसि समावै॥
पानी वीचि ले जोति बनाई। कुदरत[12] करि विच धीरी पाई॥
धीरी वीच जोति सब धरी। चशमे वीच प्रभु कुदरत करी॥

---

(१) सुगंधि। (२) सहारे से रहित, विना दूसरे की सहायता के। (३) कधे। (४) बनाये। (५) बीणी (कलाई) की नाड़ी। (६) जोड़। (७) अट्ठाइस गाँठें उँगलियों के पोर। (८) अगुष्ठों के उपरले भाग दो मरद और निचले दोनों भागों समेत १० नारियाँ (अँगुलियाँ)। (६) अँगुलियों के पोरों की अतरालिक रेखायें न्यूनाधिक होती हे गुरु साहेब ने इनकी मध्यभावी औसत ली है सो मद्र पुरुष के ३८ ही होती है, विरक्त के ४२ और पडित के (जो धारणाशील हो) ४६, ऐसा ऐसा इनका विचार है। (१०) निरणय। (११) आँखें। (१२) कारीगरी, शक्ति।

रंग रंग के दस्ते[1] पाये। स्याह सुपेद रग सुरपाये॥
भौहाँ सेली सूत[2] बनाई। नानक पानी की कला[3] जनाई॥३३
कहहि कान की को मर्यादा। कोपर पुटपुटी त्रै अंदाजा[4]॥
तीनौँ का एकोई[5] वासा। प्रभु अबिनाशी किया तमाशा॥
क्या कहिये किछु अत न पाया। अचरज करि प्रभु रचन रचाया॥
गल ते ऊपर एह पसारा। आँख नाक मुख कान स्वाँरा॥
ठोड़ी कीन्ही हडव[6] बनाई। नानक क्या कथिये कछु कथ्या नजाई॥३४
कोपर[7] किया देही का छत्तु। अवर हाड चाम रक्त[8] पित्तु॥
कोपर ऊपर अगनित बाल। कवन खान[9] कवन कहीअहिं साल[10]॥
साल अढाई बाल कहावहिं। उन बालहि केई बिरले पावहिं॥
जब ओइ भीगहिं तब होवहि पाक। जब ओइ कोरे तब सदा नपाक
हिन्दू मुसलमान ना जानै। ओइ ले राखे गुहजे थानै॥
अगनित बाल कोपरी के भाई। नानक इह मिहनत आपि उपाई३५॥
नासिका कच्छ[11] इंद्री के मूआ[12]। हराम ओइ विचि सगले लूआ[13]॥
और लूआ सगले हहिँ लेखे। उन लूअन कोइ बिरला देखे॥
तीन बाल का सदाही भर्म। बाल अढाई सदा अकर्म॥
लूव लूव का करै विचार। वा कौ सदा सदा नमस्कार॥
रोम रोम की आखि सुनावै। नानक वाका दास कहावै॥३६॥

---

(१) डोरे, सूक्ष्म रेखायें जो क्रोध शोक तथा आनन्द आदि अवसरों पर प्रगट हुआ करती है। (२) जैसे निशेप पथाई फकीरों के गले में रेशमी ताँत की सेली पड़ी होती है इसी प्रकार श्याम श्याम कोमल रोमों का घेरा भँवों का आँखों के गिर्दे दिया हुआ है। (३) खेल। (४) काउली, कनपटियाँ और कान तीनों अदाजे (करीने) के साथ बनाये गये हैं। (५) चराड़िया, जबड़ों का सबधित स्थान। (६) खोपडी। (७) लहू। (८) ढेर रूप बाल केशों से भाव है। (९) खोपडी पर के रोम जो केशों में गुप्त है, जो ब्रह्मरध्र के स्थान पर होते है, जब तक उनपर जल का स्पर्श न होवे स्नान पूर्ण नहीं होता परतु उनका भेद हर कोई न पाकर प्राचीन आचार्यों ने जोकि कर्म काड प्रवर्तक हुए है साधारण तरह पर सभ में यह प्रचलित कर रक्खा है कि वह चोटी को जरूर ही जल स्पर्श करावें। यही कारण सहजधारी हिंदु मतावलबियों के शिषा (चोटी) धराने का है। उन बालों का काटना धर्म नहीं है क्योंकि कुल आचार कर्मकाड आदि का स्नान पर निर्भर है और स्नान उनके बिना पूर्ण नहीं होता। यह प्रचार केश धारियों अर्थात् शिष्यों में भी है कि स्नान करते समय ब्रह्मरध्र के स्थान पर बहुधा जल का सपर्श करते है। मुसलमान सर्वथा भूले पडे है इसी वास्ते चोटी तक भी नहीं रखते। सन्यासियों को कर्मकांड का अधिकार नहीं इस कारण वोह भी शिषा (चोटी) का मुडन करा देते है। (१०) बगल। (११) मोटे बाल। (१२) रोम।

नाभ तलै नल किया वनाय। तिन महिँ काम रहिया घर छाय॥
काम द्वार इद्री है कीनी। उनि वंद वद की रस हर लीनी॥
इद्री जीतै सो साधू कहावै। इंद्री जीतै सो परम पद पावै॥
काम पदार्थ इंद्री महिं धरिया। जिनि चीनिया तिस कौ हथ चढिया।
जिनि खोलिया तिन रत्न गुँवाया। नानक इंद्री स्वाद जो निभरमाया॥३७॥
कूले' तले स्थल है कीनी। गोडे ऊपर चपनक' दीनी॥
चपनक तले आँखि' दुइ करी। नाडी सूति मिहनत करि धरी॥
सथल कोले तलै वनाई। दुहं नाड़ी की नींउ वॅधाई॥
दुइ नाडी सथल ते तले। तिनि प्रसादि प्राणी सुखि चले॥
सथल तले पिलाँ' ले दीनी। नानक ऐसी पुतली' कीनी॥३८॥
पिलकाँ कहि वीचार सुनावै। वद वद की खवर वतावै॥
एक नाली दुइ गिट्टे करे। नाडी के कूच तले लै धरे॥
पग के तले तली है कीनी। तली हिवार' चलन का दीनी॥
पग के आगे अंगुलि स्वारी। वारह मरद आठ है नारी॥
दुह मरदाँ' के मरद हहिँ दोय। कोई बतावै विरला ग्रोय॥
आप जीवत मुख' मूए हैँ उनके। कोई नाँउ वतावै तिनके॥३९॥
विद विद सभ कोई कहै। महा विदु' कोई विरला लहै॥
महाँ विदु महिँ लाल वनाया। जिनि चीना तिनही जन पाया॥
तत्त विदु की क्यौं मिति आवै। जव वधै तवही मिति पावै॥
विदु भरोसे इद्री कसी। राँडी" के डरि वन महिँ वसी॥
नेत्र न सोवहिँ बिन्दु गिरन ते। मन बाँधै चहुँ कुड" फिरन ते॥
दह दिशि धावत इह मन बाँधा। नानक महा रत्न विदु ते लाधा"॥४०

(१) कूले से भाव चूल्हे या दोनों पहलुओं से है। (२) चपनी या घुटने के ऊपर की हड्डी। (३) घुटने के आस पास के छोटे २ दोनों गढे। (४) टाग के पाछे का गुद्दीदार मांस (पिडलिया) (५) शरीर। (६) हमवार-पक्रसार चपटी जगह मैदान आदि। (७) दो अगुष्ठों के दो नाखून। (८) नाखून का वढा हुआ अगला भाग मुरदा होता है इसी कारण काटा जाता है उसके कटने में कलेश नहीं होता परतु किंचित भर पीछे से कट जाय तो कई दिन पर्यंत पीडा करता है, यही इसकी परख है। (९) ओज धातु वीर्य का सार जीवन तत्व (वैदिक कथनानुसार) ओज में ही स्थिर रहता है। (१०) स्त्री। (११) दिशा विदिशा, परतु यहा भाव पदार्थों से है। (१२) प्राप्त हो जाता है।

बाँधी बिंदु रत्त जब पाया । बिंदु बाँधी जब मन ठहराया ॥
बिंदु बाँधी जब जोति प्रगासी। बिंदु बाँधी जब मिल्या अबिनासी
बिंदु बाँधी तब पिंड थिर पाया । बिन्दु बाँधी जब अमर ठहराया
बिन्दु बाँधी जब आपि आप जाना। बिन्दु बाँधी जब तत्त प्रगटाना
बिन्दुबाँधीजबब्रह्मकौरलिया । नानक बिन्दु बाँधी फिरि गरभ न गलिया॥४१॥
बिन्दु बाँधी तब रहत सभ जानी । बिन्दु बाँधी तब जोति प्रगटानी
बिन्दु बाँधी तब बिषम गढ़ साधा॥बिन्दु बाँधी तब अभय पद लाधा
बिन्दु बाँधी तब उषमा' त्यागी। बिन्दु बाँधी तब अगम धुनि लागी
बिन्दु बाँधी तब जोग मिति पाई। बिन्दु बाँधी तब शिवजुगतिआई
बिन्दु बाँधी ते क्षिमा मन आवै । बिन्दु बाँधी ते रत्त मिति पावै॥
बिन्दुबाँधीतबकायाबीचारी । नानककोट मध्ये कोई रत्त ब्योहारी ४२
रत्त की सार कोई और न जानै। रत्त की जोति कोई जौहरी पिछानै
रत्त जोति की कोइ जौहरी पावै । रत्त की जोति मिति आखि सुनावै
रत्ताँ का पारखू रत्त को पावै । बिन जौहरी नाँ परख्या जावै ॥
रत्त के पारखू रत्त मनि जरिया । रत्ताँ के पारखू रत्त हथि चढ़िया॥
रत्त के पारखू रत्त मोल लीया। नानक रत्ताँ के पारखू रत्त वशि कीया४३

जब रत्त 'हथि चढिया तब जोति पसारी ।
जब रत्त हथि चढिया तब लागी धुनि तारी ॥
जब रत्त हथि चढिया तब सुन्न समाया ।
जब रत्त हथि चढ़िया तब अगम दृष्टाया ॥
जब रत्त हथि चढिया तब बिमल जुगति' पाई ।
जब रत्त हथि चढिया तब भई शीतलाई ॥
जब रत्त हथि चढिया तब सभ मिति जानी ।
जब रत्न हथि चढ़िया तब भये मुनि ध्यानी ॥
सुन्न समाधि का पाया जिन रूप ।
नानक तिस हथि चढिया रत्न अनूप ॥४४॥

(१) हवाड़ अधिक बोलने आदि का स्वभाव । (२) निर्मल युक्ती सहज योग की ।

जिनि बिन्दु खोई तिनि रत्न गुँवाया ।
जिनि बिन्दु खोई सो गरभ महिँ आया ॥
जिनि बिन्दु खोई सो फिरै चौरासी ।
जिनि बिन्दु खोई सो परै यम फाँसी ॥
जिनि बिन्दु खोई तिस पिड धरि[1] पाई ।
जिनि बिन्दु खोई तिस काल सताई ॥
जिनि बिन्दु खोई तिनि सब किछु गुँवाया ।
जिनि बिन्दु खोई तिनि महा दुख पाया ॥
जिनि बिन्दु खोई तिस कै खरी भारी ।
जिनि बिन्दु खोई तिस करै जम ख़्वारी ॥
जिनि बिन्दु खोई तिस अंत दुख होसी ।
नानक जिनि बिन्दु खोई सो अंत कै रोसी ॥४५॥
जिनि बिन्दु खोई सो जन्म फिरि आवै ।
जिनि बिन्दु खोई सो सदा दुःख पावै ॥
जिनि बिन्दु खोई तिस नरक घर बाँधा ।
जिनि बिन्दु खोई तिनि महा दुख लाधा ॥
जिनि बिन्दु खोई सो गर्भ महिँ गलै ।
जिनि बिन्दु खोई सो अग्नि ज्यौं जलै ॥
बिन्दु खोई का एही बिचारु ।
नानक बिन्दु खोई फिरि फिरि अवतारु ॥४६॥
जिनि बिन्दु नहिँ साधी पर त्रिया जोहहि[2] ।
जिनि बिन्दु नहिँ साधी से अत बहि रोवहि ॥
जिनि बिन्दु नहिँ साधी से धरमिन धावहि ।
जिनि बिन्दु नहिँ साधी से अत पछुतावहि ॥
जिनि बिन्दु नहिँ साधी से स्वान[3] ज्यौं जूठे ।
जिनि बिन्दु नहिँ साधी से पावक मँझ लूठे[4] ॥

(१) धरती में पड़ता है अर्थात् मट्टी में बरबाद हो जाता है। (२) परस्त्रियों को ढूंढता फिरता है। (३) कुत्तों की न्याई विषई सहचारी विषय व्यसनी स्त्रियों की जूठन खाता फिरता है। (४) अग्नि में लूटे जाते हैं भाव नरकाग्नि में झुलसे जाते हैं।

जिनि विन्दु नहिँ साधी से फिरहिँ मुँह काले ।
विन्दु कै सादि जीअ नरक महिँ घाले ॥
विन्दु कै सादि होय रहिया दिवाना ।
नानक विन्दु खोय कै पछोताना ॥४७॥

विन्दु चीने का कैसा स्वाद । विन्दु चीनै पेखै विस्माद ॥
विन्दु चीने के लक्षण कौन । विन्दु चीने सूझै सभ भवन ॥
विन्दु चीने का क्या परकार । विन्दु चीने तरै संसार ॥
विन्दु चीने तिस सभ आसान । विन्दु चीने सो रहे निरबान ॥
विन्दु चीनै तिस सभ मिति आवै । विन्दु चीनै तिस रत्न प्रगटावै ॥
रत्न राखिया विन्दु के साथ । नानक जिनि बिन्दु चीन्या तिस चढ्या हाथ ४८
विन्दु की इह मिति सुनहु रे भाई । जिनि बिन्दु चीन्या तिन रत्न मिति पाई ॥
विन्दु की जोति माथे महिँ आवै । माथे माहिँ चमक अगमि दिखावै॥
अचरज कौ चीनै अचरज जव होय । तत्त कौ चीनै तत्तदर्सी होय ॥
ब्रह्म कैा चीनै ब्रह्महि होय । जोग कौ चीनै एहु जोगी होय ॥
बिष्नु कौ चीनै सो वैष्णव होय । तप कौ चीनै सो तपा होय ॥
एते तत्त को जो कोइ बूझै । नानक वा के चरन लगि सीझै ॥४९॥

पच दुष्ट आय अंतरि वैठे । इसहि भुलाय चलहिँ होय ऐंठे ॥
अपुने अपुने मारग चलते । इसहि भुलाय बिमारग घलते ॥
नाभि कँवल ते ओअंकार उठाइये । रसना रसकि रसकि गुन गाइयै
गुन गावै कैसे फल पावै । पच बिदारै एक एक घर आवै ॥
अमरु एक का नगर फिराया । नाम प्रधान विचि डेरा पाया ॥
होय एक दृष्टि सभ हाटै । कहु नानक जब ब्रह्म पछातै ॥५०॥

---

(१) काम के स्वाद का मारा हुआ। (२) ढग, तौर । (३) जिज्ञासू जन अपने परमार्थी मनोरथ को उससे प्राप्त कर लेता है, सिद्ध हो जाता है। (४) कुराह में भेजते हैं, कुमारग में प्रेरते हैं। (५) जो कामादि पच जीव पर प्रबल होकर अपने २ कार्य को साधते और उसे कुमार्ग में भेजते हैं उन पर जय जीत पाने की युक्ती गुरू महाराज दर्साते है कि नाभ कमल के स्थान से सुरत की अंतरीय धुनि से ॐकार की धुनि जो कि परम रसीली है सहज २ प्रेम से बारबार ऊपर को उठाता रहे। (६) इस प्रकार रसिक मालिक के गुन गाता हुआ पाचो दुष्टों को फाड़ मारता है और एक असग मात्र हुआ फिर उस एक आदि पुरुष के लोक में जा पहुचता है (उप्रत) (७) उसी एक की दुहाई (शब्द की प्रगटता द्वारे) इस शरीर नगर में फिरने लगती है।

नौ ताली[1] दे दसवाँ खोलिया । तब इस गढ़ महिँ एको टोलिया[2]॥
कहत सुनत भाजरि[3] तब पाई । तब आज्ञा सच्च शब्द की आई ॥
सच्च शब्द अंतरि आय वसिया । सभ दुष्ट लोक नगरी ते नसिया॥
सभ सिध[4] लोक आय नगर स्थाने । नानक प्रभु के नाम समाने ५१
नाभ उपजै हिरदे महिँ आवै[5] । बक नाल रनकि गुन गावै ॥
नेत्री ध्यान त्रिकुटी महिँ पेखै । सच्च पर्धान होइ सभहि अलेखै ॥
सच सिउँ कोई विरला जन राचै । सोई शोभा पावै दरि साचै ॥
साच शब्दु जे को वीचारै । नानक सोई सगल कौ तारै ॥५२॥
आव आतश करि बुत्त[6]कमाया । पौन वचन दे भीतरि पाया ॥
अंतर देखि बहुत लपटाना । बाहर देखन कौ पछोताना ॥
बाहर बचन देइ भीतरि वरिया[7] । सरपर[8]कौल निकसन का करिया॥
हाट पटण[9] देखि रह्या हैरान । नानक एह गढ छूटै निदान ॥५३॥
उवाहू[10]ठाकुर महिँ सभ किछु आन्या।अठसठ तीरथ माहिँ समान्या
भार अठारह भीतरि धारे । सप्त दीप नौखंड मँझारे ॥
चौदह भार कर कला बनाई । बिचि आठ लाख की पाल बँधाई
छिअ[11] दरशन की माला पोई । नानक चीनै विरला कोई ॥५४॥
उत्तर दक्षन अंतरि राखै । पूरब पच्छिम इस महिँ भाखै ॥
सप्त समुद बीच दरियाउ । बिच चलै जहाज प्रेम की बाउ ॥

---

(१) नौ दरवाजे बंद करके अभ्यास की युक्ती द्वारा जब दशम द्वार खुलता है तो उसमें प्रविष्ट होकर (२) मालिक को खोजता है। (३) जब कहते (स्मर्ण नाम करते) तथा यत्न करि आकाशी शब्द को सुनते उधर को ही इस की दौड पाई जाती है तब सचखंड से सत्य शब्द का परवाना इसके पास आता है भाव अपने आपही यथार्थ रूप में भीतर शब्द खुल जाता है।(४) ऊर्ध्व मंडलों के स्थानी तथा शुभ विचार आदि गुण। (५) पृष्ठ २७ के टिप्पण ५ को स्पष्ट करते हैं, नाभि से स्वास उठ कर हृदय में आता है और बक नाल जो थोड़ा २ सा ब्यंग मार के शाहरग के साथ मिली हुई स्वास की नाडी है उसमें से स्वास स्वत ही ऊपर नीचे आता जाता रहता है और उसकी इस लोम प्रति लोम रूपागति से एक प्रकार की अत-रीय रसीली ध्वनी प्रगट होती है जिसका नाम 'हंस' मंत्र अजपा जप है, जिस किसी ने ध्यान दिया इसे अनुभव किया है, सोई गुरू जी शिव नाम राजा को उपदेश करते हैं कि उधर ध्यान कर परन्तु नेत्रों की दृष्टि का त्रिकुटी के स्थान पर (जहाँ पर कि दृष्टि की तीन धारें एकरूप होती हैं) स्थिर करना जरूरी है। आगे इस अभ्यास की महिमा दो पदों में है। (६) शरीर यंत्र, देह या कलबूत। (७) प्रविष्ट हुआ, भीतर घुसा। (८) तत्काल, आज्ञा पहुचतेही, अवश्य ही। (९) बाज़ार, नगर। (१०) उसीही। (११) छः।

प्रेम भगति की वाउ उड़ारे । जाय निरंजन[1] कै घाटि उतारे ॥
करि व्यापार साहु घर आये । नानक हरि प्रभु लीये मिलाये ५५
इस देही महिं रोम उपाया । रोम रोम की सोझी पाया ॥
नौं दरवाजे कहियन भाई । दशवैं द्वार टिकन की दाँई[2] ॥
कब पुटपी[3] कब फुरनै आवै । कब नाभि कवल महिं जाय समावै
कब निरंकार का महल पछानै । कहु नानक सोई मिति जानै ॥५६
फटक धातु के नेत्र बनाए । अचरज दीसै किछु कह्या न जाए ॥
बहतर[4] करि मूरख बनाया । दश धारन का रक्त बँधाया ॥
अगनत बाल बिचि सही[5] अढ़ाई । कोई इह बिधि बीचारि देइ रे भाई
बीस नारी बीस[6] हैं मरदा । नानक उनकी भेद न परदा ॥५७॥
जिह्वा रचती हरि हरि नाम । नेत्री लागै सहजि ध्यान ॥
श्रवणीं सुणीये हरिजस गीता । हिरदै अघाय जब हरि रस पीता
अधर[7] वाह वाह करते रंग । मस्तकि निवै देखि सभ संग ॥
करि सेवा करनि[8] सुनि हरि जस बानी । सभ देह पवित्त सतसंग समानी
प्रान पिंड का एही उधार । नानक जो जानै सो पावै पार ॥५८॥
पीते[9] को मारै सोई जन पूरा । इन्द्री को जीतै सोई जन सूरा ॥
दृष्टि को ठाकि मन को समझावै । काम को साधि जाय महलि समावै
दुविधा को त्याग भरम को जाडै । कूड़ हिरै[10] सच बधे पालै ॥
इह जुगती प्रभु पाये मीता । नानक हरि जस सुनीये नीता ५९॥
प्रान पिंड का कीया बन्धेज । आब आतश महिं रखिया तेज ॥
पाक पौन ले कहगलि[11] कीनी । इस महल की मिहनति चीनी ॥
इस महलि महिं पंच बसाये । उन अपने अपने राह चलाये ॥
साचि आय अब कीया न्याऊं । तौ नानक बसिया सुखी गिराऊँ[12] ६०

(१) नभ मडल, सहस्रदल कमल। (२) जगह, पासा, तर्फ । (३) सपुट्नत सकुचित हुआ, कभी सिमट जाता अफुर हो जाता है। (४) बेहतर, श्रेष्ठ, सर्व का सरदार। (५) प्रसिद्ध। (६) बीस अगुली नारी है बीस नाखून मरद है। (७) होंठ सदा वाहगुरू के उचारण में तत्पर रहे अथवा गगन मडल अधर में सुरत वाह २ करती रहै। (८) कर्णा। (९) पित्ता। (१०) झूठ त्याग देने। (११) लिपाई। (१२) ग्राम, गाँव।

अनादि अनाहद पुरुप की लीला, विरलै किनै वीचारी ॥
आदि तपीसर वृक्ष कहावै, धूप सहै शिरि भारी ॥
कहु नानक पंच साधू कलि महिँ, विरले किनै वीचारी ॥६१॥
पंच दुष्ट जब ते कडि[1] बाँधे । जब अपने सतगुरू अराधे ॥
गुर प्रसादी नगरी वूठी[2] । हौं मैं दुर्मति त्यागी भूठी ॥
पंच दुष्ट को दीया निकाला । तौ नानक बसिया नगर सुखाला॥
काम क्रोध काया को खारें[3] । निन्दा उस्तुति लै नरकि उतारै ॥
नाँ निदा न उस्तुति धरै । आठ पहरि हरि सिमरन करै ॥
आठ पहिर हरि सिउँ लिव लागी । नानक कहै सोई वड भागी६२
तेरह तीन नौ छ. इस माहीं । पन्द्रह सत्त अठारह आहीं ॥
तीन चारि चौसठि बहत्तरि । बारह चौदह बीस निरतरि ॥
प्रान नगर महिँ सभ विधि साजी । कौन राजा कौन महता[4] काजी
नामु राजा सचु काजी थीया । नानक तहाँ धरम तपावस[5] कीया६३
पंच तत्त की मढी उसारी । पंच मरद[6] पँच दूनी नारी ॥
अठसठ हाट इसे गढ माहीं । विचि पच मुहाके[7] लूट लै जाहीं॥
गढ़ के राखनहार बहाले । तिन चौकी दीनी नामु सम्हाले ॥
आठ पहर जपि पहरा दीया । नानक पच चोर पकडि बँधि लीया६४
त्रिकुटी सगमि[8] जो मन मेलै । दीपक जालि धरै विनु तेलै ॥
जब दशवे द्वार इकेला खेलै । इन विधि पवन पवन को मेलै ॥
वेनी कै ध्यानि जो रहै समाय । तब इस गढ को सोझी पाय ॥
आतमा चीन परात्मै गया । तौ नानक सलल[9] सलल एको भया॥६५॥
ज्ञान पडग ले मन सिउँ लरै । तौ ढाहि[10] भरम पट भीतरि वरै॥
भीतरि जाते कोई न ठाकै[11] । हरि के चरन बसे मनि जाँकै ॥
सोई सत जिनि भरम गढ जीता । घर बाहर तिनि अपना कीता॥
अंतरि बाहरि महरम होया । नानक गुर किरपा ते यह गढ गोया६६

(१) करड़े, मजबूत, दृढ । (२) बसी, आबाद हो गई। (३) गालते हे । (४) पजाब (पोठोहार) में एक चलने क्षत्रियों के वश के लोगों को महता कहते ह जो महान पुरुष से भाव है। (५) न्याय । (६) पच प्राण मरद और दश इद्रिया स्त्री । (७) मोहनहारे, ठग, लुटेरे। (८) इड़ा पिंगला सुखमना की सधी के स्थान से यहा भाव है, त्रिकुटी और त्रिवेणी यहा एक ही मुकाम के सूचक हैं । (९) जल । (१०) गिराय कर । (११) रोके ।

मनूआ जीता निर्मल रीति । इंद्री जीती सतगुर परतीति ॥
जिह्वा जीती हरि गुन गावै । नेत्र जीते भ्रमता ठहरावै ॥
वकता¹ जीतै जब सुपमनि गही । सभ किछु जीतै जब होवै पद सही ॥
मनु तनु जीता जीता ब्रह्मंड । पंचि दुष्ट कीने खड खंड ॥
राजे महते गढ़ के सभ जीते । नानक सतगुर की परतीते ॥६७॥
मुख दीया हरि नाम जपन कौ । हौंठ दिये वाह वाह करन कौ ॥
दंत दीये मुख कँवल विगसन कौ । रसना कीनी राम राम रसन कौ²।
कंठ दिया मुख ग्रास ग्रासन कौ ॥
बंकनाल सभ सहजि समाय । नानक पेट दीया नाडी³ की जाय॥६८
ढाहि भीत⁴ कीया मैदान । ऊहाँ जाय रचिया चौगान ॥
एहु मन मारि गोइ⁵ लए पिंडा । एक पच सिउँ खेडै खंडा ॥
एक जीता पंच हारे भाई । जब चौगान हुगाई⁶ दाई ॥
पंच हारे एक ही जीता । जौ नानक ढाही भरम की भीता ॥६९॥

---

(१) बोलनहारा जीव परन्तु यहाँ मन से भाव है । (२) राम राम को रसीले रससे रसने के वास्ते । (३) नाड़ियों की जगह पेट में नाभी के नीचे कछु आकार में सपूर्ण नाड़ियों का जाल सम के भीतर तना हुआ है। इसीको धरणी कला कहते है, अपने बल से उलघ कर वर्त्तने आदि कारणों से यह नाड़ियों का कूब अपनी जगह से हिल जाया करता है, जिसको धरन या नाफ का हट जाना कहते हैं। इससे बड़ा कलेश होता है। (४) कध (दीवार) भाव पिंड देश से सुरति खैंच कर त्रिकुटी के मैदान में जाकर स्थिर होता है (खेलता है)। (५) गेंद, बाजी–पिंड (नर तन) धारने का फल पा लेता है। (६) पजाब में एक खेल "लुकनमीची" प्रसिद्ध है, एक बालक दाई बनता है इसी पर खेल का निर्भार होता है। दाई एक लड़के की आख बद करती है बाकी छिपते हैं, उपरांत आखें छुड़ा कर उन बालकों को वह ढूढ कर पकडने का जतन करता है, जो उससे बच कर दाई को हाथ लगा देवे उसको फिर नहीं पकड सकता, और वह 'दाई हाथ लाया, थूह थडि का पाया' ऐसे दाई का प्रताप गाता है, और बाजी जीत जाता है, परन्तु जो बालक बिना स्पर्श किये दाई के पकड़ा जाता है उस पर बाजी की हार होती है और फिर उसी की आँखें दाई बद करती है, दृष्टान्त में कर्तार (सत्पुरुष) दाई है, पाँच शब्द और सुरति इस खेल को खेल रहे हैं सुरति की आखें ज्ञान विचार की बद की गई है, भाव दृश्य ससार देखने में प्रवृत्त की गई है, जब इसको किसी जन्म जन्मातर के निष्काम पुन्न से छोड़ा जाता है और श्रद्धा भक्ति की दृष्टि इसको मिलती है तो सत्पुरुष स्वरूप सतगुरों से भेट पाकर त्रिकुटी के मैदान पर उन शब्दों की खोज करके ओंकार शब्द को सुरति पकड़ लेती है और पिंड की बाजी को जीत कर आगे के लिये दाई को छूने के योग्य हो जाती है। सिद्धों और गुरू साहेब ने भी यह खेल खेला था । (७) दुहाई देना, ऊँचे गुन गाना ।

भीत ढाहि कै महरम होया । भेद भरम का डेरा खोया ॥
दुहुँ बारी[1] के तपते खोले । भेद गया बिनशे सभ ओलै ॥
महरम कौ कोई ठाक न पावै । महरम महिल को महली धावै॥
महरम अपुनै निकट बलाया । नानक महरम भरमि जलाया॥७०॥
जिस बिषम कोठडी जदे[2] मारे। बिनु बीजी[3] क्यों खूलहिं ताले ॥
बडी बड़ आँखी किछु सूझै नाहीं । राह छाँडि औझड[4] क्यों पाहीं॥
जिन कौ सतगुरु आँखी देई । दगडु[5] राह फिरहि जन सेई ॥
राह फिरहिं तिन आँखी दीसै । नानक जाय मिलै जगदीसै॥७१॥
सूर चाँदना तिस प्रगटावै । जाँ कौ हरि प्रभु आपि दिखावै ॥
तीन[6] दलै चहुं ऊपरि चरै । तब जगन्नाथ सिउ बाता करै ॥
भीति ढाहि सभ किया मैदाना। तौ इस गढ़ माहिं वुह जाय समाना
नानक निर्मल भगति कमावै । जिसु सूर चाँदना नदरी आवै७२
जो पवन पानी की जानै जाति । आतश पवन की समझै भरात॥
रूख बिरख की जात बतावै । जिस अंतरि राखै सो बाहरि जावै
ऐसा बेता[7] को ससारि । इन जाती कौ देइ बीचारि ॥
कौन सूद[8] कौन ब्रह्म[9] कहावै । तौ नानक बिचरि बिचरि उह ध्यावै॥
गुर[10] की खाय सो पापी होय । पिता[11] की खाय मरि जनमै सोय॥
माता[12] ते उपजै तिस कौ खाय । फिरि चौरासी आमहिं पाय ॥
अन्नादि[13] पानी तजि लागहि दूध । तिन कै अतरि भई कुबूधि ॥

---

(१) दोनों नेत्र, इनके तखते पलकें हैं। ससारी रीति से इनका खुले होना बद होना है और सोते या मरते आदमी की आँखों सदृश इनकी दशा होना इनका खुलना है । (२) ताले। (३) चाबी। (४) उजाड, बियाबान। (५) सकोच रहित, सुतत्र, मौज से । (६) तीसरा तिल और दो आँखों का या तीन गुनों का स्थान सहसदल इसको ध्यान से नपीड़ (लाँघ) कर इन चारों के ऊपर चढ़ जावे तो त्रिकुटी में जगत के मूल से परिचय होय। (७) ज्ञानी, जाननहार। (८) शूद्र। (९) ब्राह्मण। (१०) पवन गुरू है इसलिये जो पवन अहार करते हैं पापी हैं। (११) सभ का पिता पानी है जो केवल जलाहारी हो रहते हैं वह पिता को खाते हैं। (१२) माता धरती है जो केवल मृत्तिका का ही आहार करते हैं वह माता को खाते हैं अथवा धरती का स्थावर अश फल फूल आदि में विशेष होता है जो घास पात फल तथा इनके प्रणाम दूध पर ही केवल अपने आपको छोड देते हैं अर्थात् मृत्तिकाहारी, फलाहारी, दुग्धाहारी बन बैठते हैं उनको माता के खाने का पाप लगेगा कि चौरासी में धकेले जायेंगे, या चौरासी के दुख का शिकार होंगे। (१३) भोजन करने योग्य अन्न आदि साधारन आहार।

जिसका दूध पीवहि तिस मुई न खावहि। नानक फिरि सौंपहि चमिआरहि
दूध पी कै देहि चमिआरा। सोई दरि कहीयै हत्यारा॥
दूध पीकै करहि हराम। ओहु मूई फिरि माँगहि दाम॥
चाम गोइ[1] लइ पाइं हँढावहिं[2]। तौ पापी ओइ दोजकि जावहिं॥
नानक मूढ़ न करहि वीचार। इन कर्मी डूबा संसार॥७५॥
सोई उबरै होवै ब्रह्मज्ञानी। जिनि मनमहिं काई भ्रांति न आनी॥
माँऊँ धीं[3] नारि सऊँ झरै। सो ब्रह्मज्ञानी किस ते डरै॥
अनादि[4] पानी का करै वीचार। ब्रह्मज्ञानी का ज्ञान अहार॥
ब्रह्मज्ञान करि देखि ध्यानु। तौ नानक प्रभ सिउँ जाय समानु॥७६॥
भ्रांति गनै सो अनादि न खावै। भ्रांति गनै जल निकटि न आवै॥
भ्रांति गनै सो लवै न वाउ[5]। भ्रांति गनै दुहि पीवै न माउ[6]॥
भ्रांति गनै वन फल नहिं खाय[7]। भ्रांति गनै तीरथि नहिं न्हाय॥
भ्रांति गनै कहू निकटि न आवै। नानक सो दरि जाय समावै॥७७॥
भ्रांति न गनै अनादि को खाई। भ्रांति गनै नहिं मिलीयै भाई॥
तुटै भ्रांति दरि ठाकै न कोय। तूटि भ्रांति जब, निर्मल होय॥
सम दिष्टी होय प्रभ को पावै। जाँ को भरम भेद नहीं आवै॥
भरम भीति ढाहि इस मन को ढोवै[8]। तौ नानक दर को लायक होवै॥७८
होय पवित्त जब इन्द्री बाँधै। रसि कसि[9] त्यागि अंतर को साधै॥
डोलनि चित्त न देई काहूँ। प्रेम भगति रसु पावै ताहूँ॥
नींद निवारै तारी[10] लावै। जब मूल ज्ञान का दिष्टी आवै॥
ब्रह्मज्ञान जब आवै दिष्टि। नानक ताँ को पूजै सृष्टि॥ ७९॥

(१) कमाय कर। (२) पहिनते हैं। (३) मैं मैं करने वाली अहंता माता है तथा धैर्य निश्चय बंधाने वाली धी (पुत्री) है, जो इन से झड़ जावे (इनको त्याग देवे) उसे पाप नहीं। इन से रहित भये ब्रह्मज्ञानी से यदि कोई अकार्य कार्य भी हो जावे तो उसे पातकजन्य भय नहीं होता परंतु हो सच्चा ब्रह्मज्ञानी। (४) अनादि। (५) प्राणायाम के आधार पर रहने वाले योगी भ्रांत हैं। (६) गाय—दूध का सर्वथा त्याग करने वाले भी भ्रांत हैं—दूध से शरीर दिमाग का बल स्थिर रहता है। (७) जो वन फल का आहार मूल से ही त्यागते हैं, भ्रांत हैं क्योंकि शरीर की स्थिति फलों के आधार पर है ऐसे ही भ्रांत आप हैं। (८) भेंट करे, पेश करे। (९) मन में जकड़ने वाले भोग पदार्थ, तन में लगने वाले विषय भोग। (१०) नाड़ी।

ब्रह्मज्ञान जब अंतरि आया। उह जैसा जल महिं बिंब[1] समाया॥
होय रेनु धरनी रलि गया[2]। जीवति मूआ फिरि जूनि न पया॥
अटल पिंड फिरि धरनि[3] न पाई। जब ऐसी ब्रह्म दिप्टि होय आई॥
भरम न आनै एका गही। तौ नानक ब्रह्मज्ञानी सही॥ ८०॥
उह मन कैसा जो प्रभु कौ पावै। जब इहु मरै उत[4] जाय समावै॥
उत समाय तौ प्रभु कौ मिलै। उत मनु मिलत सभ दुबिधा जलै॥
दुबिधा जाय तौ उह मन आवै। एकहि राता[5] कतहि न धावै॥
इस मन ते सब भरम जलावै। तौ नानक उत मन जाय समावै॥८१॥
उह कैसे चरन[6] जित प्रभु दरि जाउ। उह कौन शब्द जित कतहूँ न धाव॥
उह सच शब्द जित कतहूँ न धाइयै। साध चरन गहि प्रभु दरि जाइयै॥
अपने पग छाँडि साध पगि लागै। शब्द प्रीति मन सोया जागै॥
गुर कै शब्द हरिचरन पछानै। तौ नानक प्रभु जन एक समानै॥८२॥
उह मनु कैसा जो कथै अकथु। उह मनु कैसा जो उलटै चुनि तथु[7]॥
उह मनु कैसा जो अगम कौ धावै। उह मनु कैसा जो परम तत्त पावै॥
उह मनु कैसा जो परम पदु लहै। उह मनु कैसा जे उन्मुनि[8] होइ रहै॥
उस मन की जो कथा सुनावै। तौ नानक उवा के चरन धिआवै॥८३
ज्ञानी मनूआ कथै अकथु। परम हंस होइ लहै चुण तथु[7]॥
सुन्न ध्यान होय अगम कौ धावै। तहिं ते रहित सो परम तत्त पावै॥
जीवत मरै जब परम तत्त लहै। प्रेम की डोरी उन्मुनि होय रहै॥
इन जुगती इस मन कौ पाये। नानक बिन गुर भरमि भुलाये॥८४
इहु मन भ्रमता कित बिधि रहता। क्यौं क्षमा करै इहु कहता बकता॥
बकन कहन ते एहु ठहराय। बिन गुर दीक्षा मन भरमि डुलाय॥

---

(१) जल का गोलाकार तरंग जैसे जल से उपजि जल में ही समाय जाता है ऐसे ही जीव पूर्ण ब्रह्मज्ञान भये पर आदि पुरुष में। (२) ऐसी दीनता मन में धारे कि सभ की धूल होकर आपा भाव से रहित भया सर्व की आधारभूत वस्तु निर्मल चेतन कला (धरती) में ही रल जावे। (३) मृत मंडल से भाव है क्योंकि इस में सभ मर कर धरती में ही लीन हुआ करते हैं। (४) ब्रह्मांडी मन या ब्रह्मलोक के धनी में। (५) रचा हुआ, सलग्न। (६) भाव चाल रहनी या शरण से है। (७) तत्व वस्तु सार, माखन। (८) उन्मुनी मुद्रा धार कर अंतर लक्ष स्थिर करके दृष्टि निरोध कर रक्खे अथवा ब्रह्मांडी मन में स्थिर होय रहे, या उलट कर अपने आप में (निज घर में) ही मगन होय रहे।

बिनु गुर डूबै कतहूँ न तरै । बिनु गुर जम कंकर[1] बशि परै ॥
गुरु बिन थाँइ न पाय आधी[2] । नानक गुर बिन उजरै राधी[3] ॥८५॥
गुर बिन लक्ष चौरासी भरमै । गुर बिन मरि मरि फिरि फिरि जनमै ॥
गुर बिन खाजहि बहुत सजाईं । गुर बिन मुशकिल इस जीअ ताईं ॥
गुर बिन बाधा कोइ न छुडावै । गुर बिन जठर अग्नि जलि जावै ॥
गुर बिन रे मन कबहुँ न छूटहि । नानक गुर बिन कार्चेही[4] फूटहि ॥८६
गुर कै अंगि मन कौ सुख होय । गुर कै अंगि न पहुँचै[5] कोय ॥
गुर कै अंगि जम कंकर डरै । गुर कै अंगि जन भउजल तरै ॥
गुर कै अंगि रही चौरासी । गुर कै अंगि भये अबिनाशी ॥
गुर कै अंगि करहि सभ सेवा । गुर कै अंगि भये जन देवा ॥
गुर कै अंगीकार तरीजै । नानक गुर किरपा ते नामु जपीजै ॥ ८७
गुर किरपा ते मनु बशि आवै । गुर किरपा ते भ्रमता ठहिरावै ॥
गुर किरपा ते गुहज[6] मति जानी । गुर किरपा ते भया सुन्न ध्यानी ॥
गुर किरपा ते बिमल[7] मति पाई । गुर किरपा ते भई शीतलाई[8] ॥
गुर किरपा ते हउमैं सभ गई । नानक गुरु किरपा ते मति उत्तम भई ॥८८॥
गुर किरपा ते साधू नाम परिआ । गुर किरपा ते अजरु जरिआ ॥
गुर किरपा ते अनहदु समाया । गुर किरपा ते निरबान पदु पाया ॥
गुर किरपा ते सम द्रिष्टी होया । गुर किरपा ते भरम सभ खोया ॥
गुर किरपा ते मेरी तेरी सभ गई । नानक गुर किरपा ते अभय मति[9] लई ८९

---

अगम निगम सभ इस मन माहिं । गुर किरपा ते कीमति पाहि ॥
सूक्ष्म अस्थूल इस माहिं समाया । गुर किरपा ते नामु दिष्टाया ॥
नरक सुरग है इस कै अंतरि । कोई जन खोजै गुर कै मतरि ॥

(१) किंकर, सेवक । (२) मन के रोगों में ग्रसित संसारी जीव । (३) राही हुई या हल जोती बोई हुई खेती—भाव, संपूर्ण जप तप तीर्थ दान भजन पाठ आदि गुरुदेव की प्राप्ति बिना सभ अकार्थही जॉयगे । (४) जो भजन बन्दगी आदि कर्म (साधन) गुरू बिना किये जाते हैं पूरे नहीं पड़ते—अधबीच कच्चे ही टूट जाते हैं । (५) गुरु शिष्य की बराबरी कोई नहीं कर सका । (६) गूढ़ भेद, गुप्त मरम । (७) यहाँ दो भाव सूचन कराये हैं एक तो बिमल या निर्मल बुद्धि, दूसरे बिहल अर्थात् दीन भाव संयुक्त बुद्धि । (८) शांति । (९) अनुभव, निरभय ज्ञान ।

सोई पिंडी सोई ब्रह्मंडी। जो किछु खंडी सोई ब्रह्मंडी॥
सभ किछु कीआ इसही माहीं। नानक मूढ सूझ[1] किछु नाहीं॥९०
कौन ठौर जित मनूआ वसै। अहि निशि कवलै वांगु[2] विगसै॥
विगसि विगसि जब मानै रलीआ। विगसि रहिया भँवर ज्यों कलीआ॥
डगमग करै भँउर की न्याईं। उस करनहार प्रभ कला बनाईं॥
करि अचरज पिंड परगासिआ। नानक ता महिं मनूआ वासिआ॥९१
इस मन कौ सभ रंग बनाइ। प्रथमे दूध पीया मनि चाइ॥
चार मास दूध मुख पीआ। आस अदेश अवर नहीं कीआ॥
जब माँगै तब दूध ही माँगै। होइ बाल ब्रह्म मति लागै॥
जब सम दिष्टी तब होय अयाना[3]। भई बुद्धि तब भरमि भुलाना॥
चार मास रहिआ बिसमादि। नानक इहु मन लागा अनस्वादि॥९२
दूजै महलि हउँ मेरा करै। अहि निशि हउँ मैं खपि खपि मरै॥
मैं मतिवंत मैं ही अति ज्ञानी। मैं वेता मैं ही अति ध्यानी॥
मैं चतुर सियाणा मैं ही अति शूरा। पूरन सारु न कबहूँ ऊरा[4]॥
आपस ऊपरि करत गुमाना। नानक दूजे महलि एहु भरम भुलाना॥९३॥
तीजै महलि कुटुँब सिऊँ राता। अहि निशि माया कौ बिल्लाता[5]॥
माया के सँगि रहत बिसारी। माया लपट रहिआ जूआरी॥
सुत बनिता कै मोहि लुभाया। आठ पहर महिं चित्त[6] न आया॥९४॥
करत उपाय कुटुँब के कारनि। करि अखेड[7] लगा एहु हारनि॥
तीजै महलि अनखेडि डुलाया। नानक रहिआ हारि जब चितु न आया॥
चउथे महलि निकट भया मरना। कपै देहु रहे हारि चरना॥
घसि मिस[8] नेत्र न किसै पछानै। बोलत पामु[9] शरमु नहीं आनै॥
जब बोलै तब स्वाद न कोई। चउथे महलि ऐसी मति होई॥
सुत बनिता सभ को सगावै[10]। मीत कुटँब कोई निकट न आवै॥
कहु नानक जब मनु बिरधाना। जब चौथे महलि महिं जाय समाना॥९५

(१) सोझी, ज्ञान, पता। (२) कवल की न्याईं, कमल वत्। (३) बालकवत राग दोष रहित। (४) ऊना, अपूर्ण। (५) बिलाप करता। (६) याद, स्मरण। (७) जो खेलने योग्य नहीं ऐसी खेड (विषय भोग) तथा सर्वथा संसारी प्रकृति में मगन रहना। (८) मंद ज्योती, धुंध ग्रसित। (९) युक्ति रहित कच्ची बातें। (१०) संकोच करते हैं।

चार महलि की कथा सुनाई । हित चित लाय सुनहु जन भाई ॥
चहुमहिला महिँ एहु बिस्थारा । कोट मध्ये को इस ते निआरा॥
इन ते निआरा आपि अजोनी । सभ उस माँहि' जो उदोत उपन्नो॥
उन ते निआरा दीसै न कोई । सभ रचना उनहीं महिँ होई ॥
चारि महलि महिँ एहु बरतंतु । नानक बूझै कोई अनुभै सत ॥९६॥

बारीआ चलीआ

चहुँ बारी की कथा सुनीजै । जिस मनि बसै सोई जनु भीजै' ॥
कौन कौन बारी के नाँऊ । बारी बारी की ठौर बताउ ॥
चहुँ बारे के तखते मारे । जिस कौ किरपा तिसहि उघारे ॥
चहुँ बारी महिँ हरि जस गाया । अनुभै नाम दानु जन पाया ॥
चारि महलु बारी सभ जानी । नानक कोटि मध्ये कोई जन ज्ञानी'९७
प्रथमे सुरति की खूली बारी । करि किरपा गुर सहजि उघारी'॥
सुरति गही आतम जब भीना । सुरति गही जब मंदर चीना ॥
सुरति गही जब कीआ बिबेकु । सुरति गही जब जानिआ एकु॥
सुरति गही जब सतगुर जाना । सुरति गही जब धरिया ध्याना ॥
बूडत नरक सबै बिधि पाई । तब सबै सुरति बारी खोलाई ॥
सुरति बारी के तपते' खोले । तब नानक बिनसे सगले ओले'९८
दूजी बारी रहत है कीनी । हरि पद रत्ता करि मति हीनी' ॥
पदि' कहिआ सोई दृढ़ कीआ । मन ते त्यागी इह मति बीआ' ॥
पदि कहिया सोई मन दृढिया । जब रहै अडोल नहीं कब थिड़िया''॥
फिरन''घिरन ते जब मनु ठहराना।नानक रहत का कपट''खुलाना९९
तीजी बारी दृढ़ता जानी । हित चित लाय दृढ़हि जन ज्ञानी॥
दृढता दृढी भगति दृढ़ि होई। दृढता दृढ़ी जब सुरति मति होई॥
दृढ़ता के ऐसे गुन भाई । दृढता गही जब सभ मति पाई ॥
दृढ़ता ते नामु दृढ़ पाए । नानक दृढ़ता ते महलि बुलाए ॥१००॥

(१) जो कुछ भी उत्पन्न हुआ विदित हो रहा है अर्थात् जो कुछ है सभ उसी में है और वोह न्यारा है। (२) द्रवीभूत (प्रसन्न) हो जावे। (३) बारियों को जानने वाला । (४) उघाड़ दी, खोल दी। (५) किवाड़। (६) ओट। (७) गरीबी भाव दीनता को धारे है। (८) जिसको चरन कमल अथवा परम पद कहा है। (९) द्वैत बुद्धि, दुविधा। (१०) कपायमान । (११) वासना तरंग उठाने से। (१२) किवाड़ ।

जब धावत निरधारा वारी । निराधार होय रहै निरारी ॥
निराधार होय रहे निरारा । निराधार का ताक उघारा ॥
अधर निधर की तब मिति पाई । जब निराधार वारी खोलाई॥
खोलि वारी जब अतरि आया । तउ नानक इहु तन वैराया[1] १०१
जब ते चारि वारी जन डीठी[2] । तव अनभै वारी लागी मीठी॥
चहुँ वारी का मरम जब पाया । तब जन कौ सभ किछु दृष्टी आया॥
जब जाय हरि जन महलि समाना । तब प्रेम भगति मिलिआ पजाना
मुक्ति वैकुठ का मिलिआ सिरपाउ ।नानक चहुँ वारी की इहीगुमाउ॥१०२

॥ दूसरा अध्याउ नाड़ी आदि का सम्पूर्ण हुआ ॥

॥ सतगुर प्रसादि ॥

---

॥ १ ॐ सतगुर प्रसादि ॥

॥ राग मारू महला १ ॥

## आगे पंच तत्त का पूछना, सप्तदीप, सप्तसमुंद, सप्तपर्वत, नौखंड, चौदह भवन, अठारह भार, देही का वृत्तांत ॥

॥ सलोक ॥

इकति पूछत तेरा जन सुआमी, ब्रह्म ज्ञान के लक्षण देहु[2]।
पिंड ब्रह्मंड कीतो[3] उत्पन्न, कथा सुनावहु मो कउ एहु ॥
ना किछु किछु करि देखाया, हरप सोग का बाँधिया देहु ।
करि मिहनत कलबूत सवारिया, मस्तक कर धरिया कर नेहु।
नानक जिनि किछु रचन रचाया, बहुरंगी मे[4] प्रीतम एहु ॥१॥
प्रथमै आप कि कीआ तेज । बाइ मध्ये रखिआ बंधेज ॥
अकाश कला करि धरिआ भाई । जब पच तत्त की कला बनाई ॥
ऐसा ब्रह्म बिचारै कोय । जाँकै अतरि भरमु न होय ॥

---

(१) सभ का आधारभूत होकर सभ से न्यारा हो जाता है (पुष्प सुगधीवत) तात्पर्य सभ में सभ का रूप होकर भी जो सभ से न्यारा रहनेहारा है उस में अभेद हो जाता है—उस काल में इसको तन से इस प्रकार बावरता हो जाती है जैसे मस्ताने (कमले) को अपने शरीर की बेसुधि। (२) देखी। (३) किया। (४) मेरा।

ब्रह्म ब्रह्म जब सभ महि जानिआ । जिनि पंचतत्त का मरम पिछानिआ
कहु नानक एहु ब्रह्म बीचार । जिस मनि बसै सोई जन सार ॥२॥
पृथमै[1] आप दुतिआ करि तेज । त्रितीया कीआ बाय बधेज ॥
अकाश चतुरथो तत्त बनाया । तत्त तत्त कर इसहि बताया ॥
आप तेज बाय पृथमि अकाश । पंच तत्त का कीआ परगास ॥
पंच तत्त मनु के मधि कहे । नानक हुकमी चलै हुकमी वहि रहे ॥३॥
अवगत[2] ते उत्पन्निआ आकाश।आकाश ते उत्पन्निय वाय प्रगास॥
वायू ते उत्पन्निय तेजु । तेज ते उत्पन्नियं तोयं प्रगटेजु ॥
चहुँ तत्त की उतपन्न कही । नानक प्रान पिंड जब होया सही ॥४॥
पंच तत्त के वरन[3] कोइ कहै । उवा के चरन नानक जन गहै ॥
अपु का बरन कहै को कैसा । जो चीनै सो उसही जैसा ॥
उवा का वरन कौन बिधि जापै। आकाश का बरन कित शब्द पछापै
पंच तत्तु के बरन बतावै । नानक उवा के चरन ध्यावै ॥५॥
कोई इन तत्तों के बली[4] बतावै । कौन बली ते कौन प्रगटावै ॥
तोय[5] बली ते होवै तेज[6] । तेज बली ते बाय बंधेज ॥
तेज बली ते हुआ आकाश । बाय बली ते अवगति प्रगास ॥
पिंड ब्रह्मंड का कीआ बीचार । नानक तिस जन कौ नमसकार ६
पंच तत्त के रंग जब थापे । पिंगला[7] पृथमी सीता[8] आपे ॥

---

(१) पृथ्वी । (२) जब सहसदल कमल में सुरति पहुँचती है तो प्रथम ही नीलम रग का महा तेजोमई गोलाकार सा प्रकाशित मडल दृष्ट आता है वास्तव में आकाश उसका नाम है और यह स्थूल आकाश उसी से प्रगट हुआ है, महा आकाश या अवगत उसी का नाम है । (३) वरन नाम रग का भी है और वरन नाम अक्षर का भी है। रग तो तत्वों के आगे कहेंगे इस कारण यहा अक्षरों के विषय में प्रश्न है सो पाचों तत्वों के ल व य र ह यह पाच वीज अक्षर हैं। ल पृथ्वी का वीज चतुर्कोण स्वर्ण के समान प्रकाशमान सुगधी का आधार है। व जल तत्त का बीज अर्द्ध चद्र के आकार समान है। र अगनी तत्व का वीज रक्त वर्ण तिकोण स्वरूप है। य वायू का वीज गोलाकार श्याम रगवान है। ह आकाश का वीज अधिक कातिवान अव्यक्त स्वरूप है। सहसदल कमल में कदाचित् और कदाचित त्रिकुटी के स्थान पर भी यह स्वरूप भिन्न २ या सम काल दृष्ट आया करते है। (४) शक्ति। (५) जल, पानी। (६) अग्नि। (७) पीला रग पृथ्वी का। (८) श्वेत (सफेद) रग जल।

रत्ता तेज नीली है बाय[1]। काल[2] आकाश की कला रहाय ॥
पंच तत्त के रंग बताए। नानक हरि प्रभु आप जनाए॥७॥
पंच तत्त के स्वाद हहिं कैसे। जिन चाखे तिनि वरने ऐसे ॥
मीठी पृथमी मौला[3] आपि। तीखा तेज महा अचाख ॥
खाटी बाय कडूआ आकाश। पंच तत्त का कीआ प्रगास ॥
अपने अपने स्वाद बताइ। नानक गुर किरपा ते बीचार सुनाइ॥८॥
पंच तत्त के घर कोई कहै। आतम चीनि परातमा लहै ॥
पृथमे का घर कलेजा कीआ। अप का घर फीफ[4] सुदीआ ॥
तेज का घर कीआ है तिली। बाय नाभि महिं सहजे मिली ॥
आकाश का घर कीआ है पीता॥नानक पंच तत्त का मरम सभ लीता॥९॥
पच तत्त के द्वार कहीजे। मैगल[5] मनूआ सहज पतीजे ॥
पृथमै द्वार कीआ मुख मीता। अप का द्वार लविका[6] कीता ॥
तेज का द्वार कीआ है छछू[7]। बाय का द्वार नासिका रसू ॥
आकाश का द्वार श्रवण हहि राखे।नानक गुर किरपा ते लाखे॥१०॥
पंच तत्त के तत्त बताए। करि किरपा सतगुरू जनाए॥
पृथमै तत्त धरिआ है पिन्ड। अप का तत्त कीआ जब बिन्दु॥
तेज का तत्त अगनि[8] है करी। बायका तत्त प्रान देह धरी ॥
अकाश का तत्त लोहू है कीना॥नानक तत्त चीनिआ जब तत[9] लीना ११
पंच तत्त के देउ कहै जे कोई।उवाका नाउँ बतावै तिसकी गति होई॥
पृथमे का देवता ब्रह्मा क्षमा रूपी।अकाश का देवता चद्रमा शीत रूपी

(१) वायू नीली भी और हरे रंग की भी है वास्तव में तो यह हरे रंग की ही है परन्तु इसमें आकाश के गुण का अंश प्रविष्ट होता है जिसके मिलने से नीला रंग इसमें भान हो आता है। गुरू साहब ने उसकी प्रथम अवस्था ही वतलाई है। (२) काला। (३) सब प्रतियों में मौला शब्द है परन्तु मौला के अर्थ प्रकर्ण से संबध नहीं खाते इस कारण जल का स्वाद दर्शाया जाता है। इसका स्वाद खारा होता है जो मधुरता इसमें अनुभव होती है सो पृथ्वी की है नहीं तो जल का प्रणाम खारी न होवे, जो जैसी वस्तु होती है उसका प्रणाम पूर्व का साक्षी हुआ करता है परन्तु जल का प्रणाम अंत में खारा होता है जिस से अनुमान होता है कि ऐसा सत्य ही है। और मल भी सब किसी का निर्वित करता है जो कि खारी वस्तु का ही धर्म है। (४) फेफड़ा। (५) हाथी। (६) तालू। (७) चक्षु, नेत्र। (८) जठराग्नि। (९) सब स्थूल सूक्ष्म आदि तत्त्वों का तत्त रूप परम तत्व।

तेज का देवता सूर्य तमरूपी[1] । बायका देवता महादेउ नादरूपी ॥
आप का देवता निरजन अतीत रूपी ॥
एते तत्त की एती जानी। नानक गुरमुख मथि सहजि बखानी १२
पंच तत्त के पचीस गुन राखे । गुर किरपा ते किनै विरलै लाखे ॥
जाँ कौ अगम आपि जानाया।अगम निगम सभ जनहि दिखाया॥
अगम निगम की सभै सुनाई । नानक इह मति प्रगटी आई ॥१३॥
अस्ती[2] मास लुच लोम है नारी । लक्ष चौरासी है उवा की बारी ॥
सगल पृथमी पच तत्त ते कीनी। ब्रह्म ज्ञानी ध्यान धरि चीनी ॥
सवा घडा रक्त जत्र धरी । नौ से नारि की पुतली करी ॥
सप्त दीप नौ खंड विचि धारै । नानक विरलै किनै बीचारै॥१४॥
आप के गुण कहहु हो स्वामी । रहै निआरा अंतरिजामी ॥
नामु दानु इस्नानु न तजै । इत सरजामि[3] गोविंद कौ भजै ॥
ब्रह्मज्ञान भखै[4] , दिन राती । आपे ही अपनी जुगति पछाती ॥
आपेही अपने करम सुनाए । नानक आपे गुण बीचारि दिखाए १५
तेज के गुन पच हहिं भाई । क्षुधा निद्रा तृपा इस बाई ॥
आलस क्रोध आय बसहि शरीरा। तेज के गुन पचि सबीरा[5] ॥
तेज सबीरा कीआ पचरंग । पच क्रोध बसहि इक सग ॥
ब्रह्मज्ञान ते पच गुण साधे । नानक पूरै गुरू अराधे ॥१६॥
बाय के गुण कथत देवा । कौन जुगति पाईयै ओइ भेवा ॥
चलन धावन पसरन निरोधन । ना ठहिरावन पच तत्ति बिरोधन ॥
पच गुण बाय के सुनाए । निशदिन चलहि वहनि सुभाए ॥
बाय के गुन सुनहु रे मीता । नानक हरि प्रभ अचरज कीता १७
अकाश के गुण कहु हो नाथा । लोभ मोह इच्छ अस्ताथा ॥

---

(१) सूर्य प्रकाश रूप अंधकार का निवर्तक है पर गुरू महाराज उसे तम ( अंधकार ) रूप कथन करते हैं सो यथार्थ है उसके मंडल में दृष्टी स्थिर करके देखने से श्याम ही दिखाई देता है और जो अधिक धूप को तापे उसका शरीर काला पड़ जाता है, जिस से सूर्य तम रूप सिद्ध है। इसकी उत्पत्ति धुंधूकार से है सो जो जिसका कार्य होता है उसके कारण के धर्म अवश्य उसमें होते हैं। (२) अस्थि। (३) सजम, साधन। (४) भोजन करता रहे, भाव दिन रात उसी से ही अपना काल क्षेप करे। एक प्रति में पाठ "भाखै" भी है जिसका अर्थ यह होगा कि ब्रह्मज्ञान दिन रात कथन करता रहे। (५) समीर नाम पौन का है ॥

लज्या भाय ले जम सम ताही । अकाश के गुन पंचि वरताहीं॥
ब्रह्मज्ञान सो भाखित पंचि । ब्रह्मज्ञान मथि इन ते बंचि ॥
अकाश के गुण पच है कथे । नानक गुर किरपा ते प्रान जब मथै१८
पंच तत्त के गुन पंजीसा । विचारि विचारि मथि कीये अट्टीसा॥
तत्त तत्त की जुगति बताई । जब सतगुर साखी अगमु दिखाई॥
सतगुर मिलिऐ सभ मिति जानी । नानक सतगुर की कुरवानी॥१९॥
कै गुन पृथमी कीनी भाई । कै गुन आप तेज कै बाई ॥
कै गुन अकाश करि कीआ बनाय । पंच गुन के गुन कहहु सुनाय ॥
एक गुन पृथमी दुइ गुन आप । तिगुन तेज चौगुनि वाय आकाश
पंच गुनाँ के गुन कहै बीचारि । नानक हरि प्रभु कीए सवारि॥२०॥
अगै चले चलित्र अनंता । पंचि गुनाँ का कीआ मथंता ॥
अपके गुन कहहु हो भाई । धावै तेज सोवत है वाई ॥
मैथुन भोग करंत आकाश । इंगुल पिंगुल पौन निवास ॥
द्वादश ऊँगलि सास उलटै बैठत बाय । तीस ऊँगलि सास उलटै धावति[1] बाय
चौसठि उँगलि सास उलटै । मैथुन भोग करंति बाय ॥
एकिस सास सहसर छाती । सहस आय सभ एका राती ॥
एक दिन कई वाय सास उसास टूटै । नानक पंचि तत्त ते किन बिधि छूटै२१
प्रथमै प्रान पुरुष जब खेलै । तब पहिलाँ कौन तत्त बटोलै ॥
टोलै अकाश गरजै बाय । चमकै तेज साचि महि पाय ॥
भरमै पृथमी शोपै आकाश । माताकीमलबुंदपिताकी,दिष्टिमेंबचामनू पासाद[2]
बोलै ध्यान करि ब्रह्म ज्ञान । नानक गुर मिलिआ सभ ब्रह्म पछानु ॥२२॥
पंच तत्त जानै जोगिंद्रा । कायाँ की मति नहीं आवै क्यापाईअहि मुद्रा
एते तत्त इस मन कै माहिँ । एकु न चीनहि भरमि पचाहि ॥
अगमु नगरी अगमु थान । कवन बीचारु कथै क्या ज्ञान ॥
प्रान पिंड के अगनत राह । नानक लेत गने सभ साह ॥२३॥

---

(१) सोवति पाठ भी है । (२) माता के खून और पिता के वीर्य रूप जल दृष्टि में बचा रहा मन रूप होकर स्वास के मानिन्द चलायमान रहता है ।

सप्त समुंद इस गढ माहिँ कीने । कोट मंधे किनै बिरलै चीने ॥
कीआ गडाड अंत किछु नाहीं । सप्त समुंद उलटि इतु पाहीं ॥
अगम सरि किछु मिति नहीं पाय । सप्त समुंद जिनि लीए छपाय॥
कौन कौन सागर किंह थाँईं[1] । बिचार देइ कोइ इस गढ माही ॥
कहु नानक एहु देहु बेअत । जाँका किछु न पाइयै अंत ॥२४॥
लवण समुद जब एहु मनु जाईं । होय लीन लै अनहद लाईं ॥
लिव लागी लबिक सभ बूझी । लवणि समुद जाय लीला सूझी ॥
लालु लीआ ले लाली जानी । राडिं[2] मिटी अनगति हैरानी ॥
अनगति की गति हरिजन पाई । नानक इस गढ महिँ बिअत समाईं२५
इक्षु समुद मनु कै ले दीया । इक्षु समुंद इस गढ महि कीआ॥
अम्बृत रस दीआ है जाँकौ । इक्षु नाम रखिआ है ताँकौ ॥
भया असान अउख[3] सभ खोआ । आँखि बेखि[4] का महाँ रस होआ॥
कहु नानक प्रभु बेपरवाहु । इस तन का एको पतिशाहु॥२६॥
सुरा समुंद कीआ मन माँहि । अगम सुरति[5] गही उह राहि ॥
अगम निगम सभ मन महिँ राखी । गुर किरपा ते जानी साक्षी ।
सुरति शब्द बिचि निर्मल हंसु । उहाँ जाय प्रगटी निर्मल अंशु ॥
सुरति शब्द सभ तिस सर माहिँ । इहु घट चीना सभ घटही माहिँ
सूरा समुंद देखि मनु भीना । नानक इहु घट शोधि पतीना[6]॥२७॥
सरपि घिरतु समुद्र चतुर्थु कीआ । प्रान पुरुष[7] करि तन महिँ दीआ॥
सरपि महिँ आवै सरपि महिँ जाय।इहु मनु सरपि महिँ रहिआ समाय ॥
सरपि[8] निकसै तब दीपक बुझै । तब इस तन कै किछूअ न सुझै ॥

(१) किस २ जगह । (२) झगड़ा लड़ाई । (३) कठिनाई । (४) आप से देखे का । (५) अगम की खबर । (६) परचा पाया । (७) प्राण रूप होकर जो अतर्यामी की शक्ति प्राणी मात्र में सभ की स्थिति का कारण हो रही है उसे प्राण पुरुष या सूत्रात्मा कहा जाता है। पूर्ण पुरुष को भी ठेठ भाषा में प्राण पुरुष कह दिया जाता है। (८) जब सुरति बाहर से सिमट कर एकाग्र हो चुकती है परंतु अभी ऊँचे मंडिलों में चढ़ने नहीं लगती उस समय इस को रोम २ में विशेष रसमई स्निग्धता (सिमटाव) का रस साक्षात् प्राप्त होता है जिसे नाम का रस या एकाग्रता का आनन्द—कुछ कह लेवें। उसका साक्षात्कार विशेष प्रकार की क्रांति का जनक तथा दिमागी विचार को बढ़ाने वाला होता है इस कारण उसे सर्पि रूप से गुरु साहेब ने कथन किया है। इसी रस का लेश संसार में सब को परेशान कर रहा है। यद्यपि यह पूर्ण अवस्था के सामने अत्यंत अल्प मात्र है तथापि उत्पत्ति स्थिति संघार का बीजा इसी में ही रहता है। बस—जान—यही ही शरीर में समझ सकते हैं॥

सरप समुंद सरपि जाय रहता । तब ते रहिआ बकता कहता ॥
कहु नानक एहु अगम बीचारु।सरपि घृत समुद का उर वार न पारु२८
दधि समुंद कीआ है अंतरि । अम्मृत स्वादु कीआ गुर मंतरि॥
बिन गुर संत उवा का स्वादु न आवै। गुर किरपा ते प्रगट दिखावै॥
दधि कै तप ले दही जमावै । सुरति शब्द का जावनु पावै ॥
ज्ञान मधाना अहि निशि कथै। दधि समुद कै सहजी मथै ॥
रोल विरोल तत्त मथि लीआ। नानक इस मनु महि एहु सागर कीआ२९
क्षीर समुद कीआ या माहिं । मनु कीआ बसेरा सहजी ता माहिं॥
ता महिं सहजि छावनी छाई। क्षीर समुदि खरी मिति पाई ॥
खोटा खोर खरा जब भया। क्षीर समुंद का मारग लह्या ॥
सभ तन मारि खाक होय रहै । तौ नानक क्षीर समुद कौ लहै॥३०॥
जल समुंद महि शीतल रहै । आन जला कछु निमिष न गहै ॥
सदा शीतल जल माहिं समाना।जल ते निकसि जलि कीआ बिस्ताना॥
शीतल शांति आई जल सागरि। तब मन जाय मिलिआ वैरागरि॥
अगम'तेअगमु अगमु कौ धाया।जब इहु मन शीतल समुद माँहि न्हाया
सप्त समुद कीए जीअ माँहीं । नानक सभ किछु अंतरि आही ॥३१॥
सप्त समुंद की सभ मिति काढी' । तन को चीनि सुरति तन बाढ़ी॥
रोम रोम करि सभ तन सोधिआ । इहु मन पूरे गुर परबोधिआ॥
पूरे गुर बिन सुधि' न होय । (पूरे गुर सूझसि सभ कोय) ॥
साढे तै' कर देह बुलाई । सप्त समुद कथे या माहीं ॥
मथि मथि देह चीन इह कीनी । नानक गुर किरपा ते इह विधि चीनी ॥३२॥

---

(१) इस जगह तीन अगम मंडल दिखलाये हैं। योगी जन त्रिकुटी तक बस रह जाता है, वाचक ज्ञानी आत्म ज्ञान कथन करने तक, पर जो अगम अनुभव की ठौर है और त्रिकुटी मंडल से ऊपर है इन दोनों की समर्थता से परे है। बहुत से सहज योगाभ्यासी भी यहीं कल्यान के भागी हो आगे चलने से रह जाते हैं, उनके लिये सच खंड दूसरा अगम स्थान हो जाता है परन्तु जो सच्चा अनुरागी है और आगे चल कर मालिक के दर्शन पाता है तो वहीं पर रह जाता है और प्रचार आदि में प्रवृत्त हो, और यत्न छोड बैठता है, उसके लिये आदि पुरुष के साथ अभेद हो जाना अगम हो जाता है। इस प्रकार क्रम पूर्वक जो कोई इन तीनों अगमों को उलंघन कर लेवे वोही पूर्ण शीतलता के समुद्र में जल तरंगवत डुबकी मारता है । (२) निकाली अर्थात प्रगट करदी है। (३) सोझी, खबर। (४) साढ़े तीन हाथ प्रमाण।

आगे दीप चलै है भाई । जो चीनै तिन इह मति पाई ॥
जबू दीप जवि मनु ठहिराय । जपै लहरि तवि जोग कमाय ॥
दीप दीप की सभ मिति आवै । जपै लहरि तेज मिटि जावै ॥
जो जानै इह सुरति निरारी । सोई सूर जिस खूलै तारी ॥
जंबू दीप गया जब मनूआ । पच जीति गए सभ अनूआ ॥
आन त्याग एक लपटाना । नानक इहु मन जबू दीप समाना ॥३३॥
पलक्ष दीपि पलकै मनु जाय। तजै पराई सहजि सुभाय ॥
सहजि सुभाय निद सभ तजै । पलकि पलकि हरि सहजी भजै ॥
सहजि सहजि हरिके गुन गावै । पलक्ष दीपि मनु जाय समावै ॥
पलकि पलकि मनु हरि सिऊँ जोरै। ज्ञान डड[2] सभ भाँडे फोरै ॥
पायक[3] जारै दुर्मति छानि । इहु घर जारिआ तब जनु पतीआन ॥
भया निरारा जब छपरी[3] जारी । नानक पलक्ष दीप मनि तारी३४
सिलमल दीप सैल मनु करै । रहै उदास मनु मैलि न धरै ॥
कवि उत्तरि[4] कवि पच्छम धावै । सिलमल दीप मनु जाय समावै ॥
अनेक ध्यान करै मन माँहिं । तव मन सिलमल जाय समाहिं॥
खंड ब्रह्मड दीप सति भरमै । आवत जात न कितहूँ बिलमै ॥
ऐसा दीप कीआ मन माहिँ । जित मनु जाहि अहिनिशि भरमाहि॥
इत सैल विगूता[5] नह किते ठहरावै । तव मनु सिलमल जाय समावै ३५

(१) जव पलक्ष दीप के घाट पर मन पहुँचता है उस समय पल पल में सुरति हरि विषे मैं जोड़ता है अर्थात हरएक में जिस आदि पुरुष की ज्योति विराजित है उस विषे मैं गुरदेवोपदिष्ट ज्ञान युक्ति अभ्यास से सुरति का ऐसा तार बाधता है कि पिंड ब्रह्मड के अतर वर्ती सपूर्ण मडलों से सुरति दूध से मक्खन की भाति न्यारी हो जाती है, जिसे जीवत मर जाना भी कहा जाता है जब इस प्रकार मन माया की उपाधी रूप पटलों से सुरति निर्मल तथा न्यारी हो जाती है उस समय (२) ज्योति रूप प्रचड अग्नि सदृश प्रकाश होने से इसका भ्रम दूर हो जाता है अर्थात परिचा प्राप्त होने से दृढ़ प्रतीत बध जाती है। (३) इस भाति जब न्यारा हो जाता है तो छपरी शरीर रूपी छप्पर भस्म हो जाती है अर्थात इसका ज्ञान भीतरि बाहरि से विस्मर्ण हो जाता है। (४) परतु जब वहा पलक्ष दीप का पूर्ण प्रकाश अनुभव करके सुरति शाल्मली दीप में प्रविष्ट होती है उस समय कभी तो ज्योति के घाट पर ही स्थिर रहती है और कभी उससे दाईं ओर सरक आती है ऐसे वारवार सरकने में एक अद्भुत रस दायक तार बधा करतीहै जैसा कि जाल बुनने के समय मकड़ी छत्त पर से कभी तार के सहारे दीवार पर जाती है कभी छत्त पर, परतु सुरति का यह तार चढ़ाई के कारण पूरी शाति का हेतु नहीं होता बलकि तार टूटने की साधन है (५) क्योंकि इस सैल से विगोया हुआ (भरमाया हुआ) स्थिर नहीं रह सका और स्थिरता बिना पूर्ण रस कैसा।

कुशू दीप जब इहु मन जाय । एक प्रधान पच कुहि[1] खाय ॥
एको अमर[2] फिरावै नगरी । पिछल त्यागै राचै अगरी[3] ॥
आगल डोबै पाछल तारै । जब मन कुशू दीप महिँ वरै ॥
इह मनु आया पदवी नीची । कुशू जाय दिष्टानी ऊँची ॥
ऊँच नीच ते रहै निरारा । तब कुशू दीप जाय कीआ पसारा ॥
कुशू दीप मनु सहज समावै । तौ नानक अगम निगम कौ पावै॥३६॥
कुरंच दीप जब मनूआ बहै । रंचक हरि जस अतरि गहै ॥
रचक भाउ प्रीति करि धावै । कोट जोजन जम निकटि न आवै।
चौरासी का मारग तोरै । जे रंचक प्रीति नाम सिउ जोरै ॥
नरक सुरग ते तब मन बचै । जे रचक प्रीति नाम सिऊ रचै।
राई रचक जब मन आवै । तब इस मन कौ दुख न सतावै ॥
अह निशि पकड़ै एक अधार। नानक तब कुरंच दीप की पकडै सार॥
शाक दीप कौ जब मन जानै । सभ महि एको साक पछानै ॥
एकसि न धावत सभि एका । शाक दीप नही करै विवेका ॥
एक पौन एकहो माटी । सभ पुतरी एकस तनि ठाटी ॥
थाटनहारा एको साँई । एकही रीति एक ते आई ॥
सभ महि एको एकु पछानै । जब इहु मन शाक दीप महिँ आनै।
शाक दीप जाय शक्ति गवाई । नानक किआ कथीऐ किछु कीम[4] न पाई ॥३८
पुहकरि दीप पुहमनु[5] बूझै । डाल पत्र फल अंतरि सूझै ॥
तरवर निरखत इहु मनु मगनाना । मूल फूल फल अंतरि जाना ॥
फल चाखत मनु रहिआ अघाय। तब पुहप दीप की सोझी पाय॥

---

(१) हाँ इतना मात्र अवश्य होता है कि कुशू दीप का अगला घाट खुल जाता है जहा पर कि काम आदि पच को कोस ( मार ) कर रखा जाता है, (२) एक की ही दुहाई यह रूप नगरी में फिर जाती है, शब्द की घनघोर से पिछली चलायमान रूप तार को सुरति त्याग देती है, (३) और अगली स्थिर दशा को प्राप्त हो जाती है—अगली अर्थात् जो पहिली दशा थी वोह डुबाने वाली मान नीचे गेरनेवाली होती है और पिछला कुशू दीप अतरवर्ती अनुभव तारनेवाला अर्थात् ऊपरली चढ़ाई का कारण है । (४) कीमत, क़दर। (५) इस स्थान पर एक ऐसा अलोकिक वृत्त दृष्ट आता है जिसमें रत्नों के फलों के गुच्छे और हीरे मोती के फूल लगे हुए महा प्रदीप्ती का झलका मारते हैं। कभी फलों के आकार में सूर्य और फूलों की जगह रत्न मणीआ लगी दिखाई देती हैं, पारिजात कल्पतरु उसकी एक शाख की भी समता नहीं कर सकता ।

मन पुहकर महिँ रहिआ समाय। नानक ताँ के बलि बलि जाय॥३९॥
सप्त दीप मन माहिँ जनाए। बिअत धनी मिति निमिप न पाए॥
सप्त दीप सभ मन महिँ बाँधे। गुर प्रसादि किनै बिरलै लाधे॥
तिन लाधे जिस किरपा भई। सप्त दीप की तब मिति पई॥
सभ मिति जानी सतगुरू जनाई। नानक अगम पिंड की तब मिति पाई ॥४०॥
दीप दीप की सभ मिति जानी। तब मन महिँ उपजि रही हैरानी॥
होय हैरान रहिआ घट देखिआ। अगम पिंड क्या लिखीअै लेखा॥
इस देही का क्या बीचारउ। हाड़ नारि क्या रोम समारउ॥
नौं दरवाजे दशवाँ द्वार। नानक इस प्रानपिंड का अगमु बीचार ४१
सप्त परवत इस मन महिँ कीने। महाँ विपम महिँ जाहि न चीने॥
उनके नाम बतावै कोई। तिनकी धूड़िँ मुक्ति गति होई॥
कौन कौन परवत अस थापे। नानक गुर किरपा ते जापे ॥४२॥
प्रथमे परवत हिमंचल धरिआ। है भिहोसीँ जिनि सभु किछु करिआ
होवनहार हिकमत इह कीनी। माटी की क्या पुतरी थीनी॥
तिस महि अगम वस्तु बनाई। तूँ बिअत धनी मिति तिलु नहीं पाई॥
तैं घट महिँ परवत सहजि बनाई। नानक कुदरति कही न जाई ॥४३॥
हेमकुंट कीआ है दूजा। घट बिअंत मुख कीआ कूजा॥
हेमकुट जाकाँ नाम धरिआ। दूजा परवत घट मैं कर धरिआ॥
हेमकुट की विपडीँ घाटी। निरालंब होय हरि प्रभ थाटी॥
आपि थाटुँ कीआ निरंकार। इस पुतरी का बडा विस्थार॥
बिअंत नगरी अनंत बाजारा। नानक धन्य नगरी जित हरि रहै निरारा॥४४॥
निखधु परबत कीआ इस माहीं। होय निखधु जब उतधरि जाहीं॥
उवा गढु जाय निखधु मनु होता। हाथ पछोड़िँ गुरू बिन ओह रोता
ओहि समुदा की जब गति जानी। तब मनु होय रह्या हैरानी॥
निखधु समान नाहीं किछु जानै। नानक बिन गुर क्यों समुद पछानै॥४५॥

---

(१) लाभे अर्थात् प्राप्त किये। (२) चरण रज। (३) अब भी मौजूद है और आगे को भी रहेगा। (४) विपम घाटी, कठिन मार्ग। (५) रचना, पसारा। (६) हाथ छुडा करि, गुरुदेव के आश्रे से रहित हुआ—अथवा पश्चात्ताप की दशा में जैसे आदमी हाथ को धुनता ऐसे हाथ मारता हुआ।

सुमेर परवत इस मन महिँ राखा।सुमति सुभाउ गुर मत्ति पछाता॥
शीतल शांति सुमति मनि आई। सहजि सुभाय सोधि मिति पाई॥
सनक सनंद सिउँ मनु मानिआ। तब सुमेर अंतर महिँ जानिआ॥
सुमेर परवत जब अंतरि डीठा । नानक हरि का कीआ जनि लागा मीठा॥४६
नील परवत ले मन महिँ धरिआ।बिन गुर मत किसै हथि न चरिआ
अनजानत कैसे को पेखै । नील जाय मनु होआ अलेखै ॥
नीली नजरि न साधू पहिचानै । नरकि जाय नहीँ मनु सचि आनै
सचि शब्दि की नहीँ मिति आवै।तब नानक इहु मनु नीलि समावै॥४७
-सुअति परवत मनु सहजि समाना।सुअति परवत घट माहिँ दिखाना।
सुअंत नक्षत्र सहज मुख मिलिआ। तब मनु स्वाँती सहजी हिलिया।
हिल मिल सुआँती माहिँ समाना। सेत फटक का मरमु पछाना॥
तब मन सुआँती छावनी छाई । आठ पहर अगनत धुनि सुनाई॥
सुअतरि परवत इहु मनु आया।नानक मनका मथन सभ पाया॥४८
शृंगी परवत इस मन महि कीना। श्री[1] गुरु सत्त शब्दु जबि दीना॥
सत्ति सत्ति सत्ति मन महि आया। तब मनु शृगी माहिँ समाया॥
श्री गोपाल[2] मन महि जब जाना। तब मनु श्रीहरि माहिँ समाना॥

(१) एक शब्द के कई २ अर्थ होते है—श्री नाम लक्ष्मी या माया का ही नहीं किंतु शोभा, प्रदीप्ति, मंगल, कल्याण आदि कई प्रयाय हैं, इस जगह कल्याण सरूप गुरू कहने से सतगुरें का सूचक है। श्री गुरू और सतगुरू कहि देना एकही बात है। (२) गो नाम संसार या इंद्रियों तथा अंधकार का है और पाल नाम पालनेवाले तथा रक्षक का, सो इंद्रियों के अंतरि ( शरीर में ) वोह श्री आत्मा अर्थात् अविनाशी आत्मा, रूप होकर ( भाव पिंड में स्थित होकर ) पिंड की पालना करता हुआ श्री गोपाल है—इसको मन में जान लेना आत्म ज्ञान कहलाता है। संसार नाम ब्रह्मांड कथन में आजाता है उसका पालक धनी ईश्वर, परमात्मा, ब्रह्म है सो भी परम प्रकाशमान होने से श्री गोपाल है। ऐसे मन में जान लेना ब्रह्म ज्ञान है। अंधकार नाम धुधूकार अवस्था का है जो ब्रह्मांडी रचना से पूर्व की हालत होती है (हालत नहीं परंतु कथन में हालत है) सो उस धुंधूकार की स्थिती का कारण उसका निज रूप गोपाल है उसकी श्री प्रदीप्ती को जान लेना श्री गोपाल का जानना है—सो आत्म ज्ञान से ब्रह्म ज्ञान और ब्रह्म ज्ञान से उसकी ऊपरली अवस्था का ज्ञान एकही पद में वर्णन करके इसका फल गुरू महाराज कहते हैं कि श्री हरी में समा जाता है। सो हरएक में समाया हुआ हरी पुरी २ में शयन करने वाला पुरुष श्री सरूप, मंगलीक सरूप, कल्यान सरूप, प्रकाश सरूप, सत्त सरूप है—इस निमित्त श्री हरि जो सच खंड का मालिक सत्तपुरुष पूर्वोक्त ज्ञान द्वारे जब ज्यों का त्यों जान लीआ तो फिर उस में जाननेहारा या इसका ज्ञाता जल में जलवत समा जाता है। यह गुरू साहब के गंभीर कथन का अभिप्राय है।

सारंग होय सारग कौ मिलै । जाय न बिरथा सफलिउ फलै ॥
जब भृंगी माहिं जाय समाया । नानक असथिरु तबि फिरनु मिटाया ॥४९
सप्त परवत की सब विधि लाधी । एकु पछाना दुर्मति बाधी ॥
दूजा त्यागि एकु रँगु लाया । मरनु पछाता मरमु सभु पाया ॥
सत्तिसत्ति जब मनु माहि जानिआ । सप्तपरवत का मरमु पछानिआ
मनु तनु सोधिआ सभ इसकै माहिं । नानक गुर किरपा ते नदरी आहि
गुर किरपा ते देहु सभ मथिआ । नानक ऐसा अचरज कथिया ॥५०

---

आगै खंड खंड का कीआ बनाउ । इस देही महिं बिअंत समाउ ॥
खंड खंड की जुगति पछानै । सगल खंड की आखि बखानै ॥
खड खंड के सूर[१] बतावै । तौंकौ अगम दिष्टि होय आवै ॥
अगम निगम की जोति प्रगासी । ताँकौ मिलिआ गुर अबिनाशी ॥
गुरू मिले का इही परतापु । जाँकौ दृष्टि परै सभु आपु ॥
आपु चीनि सभु देहु बीचारिआ । कहु नानक गुरु अनुग्रहु धारिआ ॥५१
प्रथमे खंड इला परवत कीआ । ता महिं एकु अवरु नहीं बीआ[२] ॥
एकुही आपि अवरु नहीं दूजा । तहाँ पाप पुन्न नहिं वरतु न पूजा ॥
इस मन महिं इह करी समाई । नौं खड की तहाँ बनत बनाई ॥
इला परवत खंड कीआ है पहिला । जहाँ जाय मनु होवै अहिला ॥
अहिलि मलगु[३] होय उत जाय । पौण अहारी पीवै न खाय ॥
खान पीअन ते रहै निरारा । इला परवत खड महिं कीआ पसारा ॥
प्रथमे खंडि जाय मनु बसिआ । कहु नानक मनु सहिजी रसिआ ॥५२
भेदि खंडि मनु जाय समाना । भेद भरम का घरु बिसराना ॥
भेदाभेद का भेदु पछानै । आन भेद कौ मनु नहीं आनै ॥
भाँदू[४] मन कौ भौ दिखलावै । भेदी कौ ले महलि मिलावै ॥
महलि जाइ मनि सहजु कमाना । जब ते हरि प्रभ मन महिं जाना ॥
आतम चीनि परातम डीठा । नानक सतगुर ते आतम पैरीठा[५] ॥५३
हरि वर्ष खड मन माहिं बनाया । हरि हरि वर्षा सदा सवाया ॥

---

(१) स्थानी स्वरूप । (२) दूसरा । (३) अहलि वज्र, सच्चा मस्ताना । (४) भड्डूआ, भ्रामक, मूर्ख । (५) परमात्मा में प्रविष्ट होगया, लीन होगया, पिस कर मिल गया ।

भउ पवनु वादरु मनु कीना । सुरति बुंदा गुर ज्ञानु मुखि दीना ॥
बानी किरपा बरपत ही भीजै । जीवत मरै तौ देह न छीजै ॥
देह न छीजै अमरु तब होय । शब्दि सुहागै[१] इहु मनु कोय ॥
हरि हरि बरषा सहजी लाई । सहजे पाकी खरी सवाई ॥
जब मन गाहि लेत खलवारा[२] । छूटी ठाक[३] मूए सिकदारा[४] ॥
राजे महते सगल विडारिआ[५] । नानक हरि वर्षे एह मन सहजि सिधारिआ ॥५४॥
केतमाल खंड कीआ विचि देही । नेहु न लावै आनि सनेही ॥
करनहार करते नहीं जानै । दूजा भाउ जित कित महिं आनै ॥
एक न बूझै दूजै राता । शीतु न होवै सदही ताता ॥
कित कौ आया करी कमाई । काम क्रोध सिउँ रचि लिव लाई ॥
तब मन की सभ गई कमाई । जब केतमाल महिँ करी समाई ॥
विन प्रभ कित कौ अवर अराधहु । नानक केतमाल जपि छूटहु उपाधहु ॥५५॥
आसर खंडि सभ आस तिआगि । आसा मनसा तजी वैरागि ॥
आसा ना करु काहूँ की मीता । ऐसै आसनि रहत अतीता ॥
आस अंदेशा तमक विडारी । आसर खंड महिँ मारी तारी ॥
करम त्यागि भये निहकरमा । आसर खंड जाय वहुर न भरमा
आसर खंड की रहत सुनीजै । नानक तब मनु मदरु भीजै ॥५६॥
अदोति खंड महिँ आदि समाना । आदि पुरुष सुन्न शिपरि समाना
निर्मल सिक्ख सुनीजै साधू । अदोत जाय हरि नामु अराधू ॥
नामु अराधि इहु घट विरोलहु । तब नानक गढ महिँ निरजन टोलहु ॥५७॥

---

(१) जैसे धरती को हल से खोद कर ऊपर से सुहागा (हैंगा) फेर देते है जिससे उसकी उचाई निचाई निवृत्त हो जाती है, इसी प्रकार नाम स्मर्ण प्रताप से अन्त कर्ण रूप धरती को शोध करके भजन अर्थात् सत नाम के ध्यान रूप सुहागे से अहंता ममता रूप उचाई निचाई से साफ कर देवे । परन्तु इस मन को कोई (विरला जीवही) इस प्रकार सुहागता है । (२) जब खेती पक कर काटी जाती है तो प्रथम ढेर (खलवाड़े) लगाये जाते है उपरत उसका कण पात आदि के तले कुँरेद कर झाड़ लिया जाता है इसी प्रकार जब इस जीव की सहज खेती उग पक जाती है तो सम्पूर्ण शारीरिक मानसिक बन्धनों से सुरति न्यारी हो जाया करती है । न्यारी हुई से फिर अनुभव रूप कण झड़ आता अर्थात् प्रगट होता है । बस जब अनुभव खुला (३) इसको कोई विघ्न नहीं डाल सकता (४) सिकदार नाम सरदार का है परंतु यहा यह भाव है कि सम्पूर्ण काम क्रोध आदिक तथा काल की सेना रूप काल समेत मर जाते हैं । (५) और (धोवी के कपड़े की तरह) पटका मारे जाते हैं ।

सलोअत' खंडि सिलक' सभ खोई । शीतल देह साध की होई
माया सिलक मनि सहजि त्यागी । अनदिनु सलक' नामै सिउँ लागी
सिलक्त' सिलकत हरि प्रभु जानै । गुर उपदेशु सहजु मनु मानै ॥
सलक्त सलकत' सलिल समाना । नानक प्रभ जन एक समाना ॥५८॥
इत आवन खंड जाय इत नहीं आवै । उतरि अवघटि सरवरि न्हावै ॥
इत की रहत बिसरै (जब) भाई । एत आवन खंड की सभ मिति पाई
ऊना कबहूँ न होवै हरिजनु । एत आवन खंड बेधिआ जाँका मनु
मन तन की सभ जुगति पछानी । नानक खंड गई की सार बखानी ॥ ५९ ॥
मित मलक खंड पलक नहीं लागै । सुन्नि समाय तब अनदिनु' जागै
पलक पलक धुनि ध्यान लगावै । धुनि धरि हरि निरबाणि समावै ॥
अठ' रव प्रगटै नावाँ गुहजा । जिस नावाँ प्रगटै सो होवै शोहदा
नावाँ खंड पल प्रीति (हि) साजै । नानक ताँमैं ब्रह्म बिराजै ॥ ६० ॥
नौं खंड की सरा सुनीजै । इहु मन सुलतानु हरि खडगि पतीजै
रारा' पोलि ममा वपतक्रारि । ज्ञान खडगि मनुआनिआ जाँ घरि

---

(१) सिलहट पाठ भी है । (२) पेढ़ी, पवन । (३) डोरी अथवा मरक करके नाम से लगा रहे । (४) इस प्रकार नाम में मिलक यानी जंजीर की तरह जुड़ता जुड़ना । (५) सरकता सरकना । (६) निरंतर, प्रति दिन । (७) नीचे तथा ऊपरी पिंड में सतपद परयंत आठ प्रकार का शब्द सुरति की अंतरमुखता से प्रगट होता है जिन को दृष्टांत से जताया जाता है परंतु आगे का शब्द दृष्टांत से न जताने योग्य होने से वोह नावाँ शब्द गुह्य ( स्वअनुभव गम्य ) है । इन शब्दों में शिव नाम के लाने के लिये इन की साक्षात्कारता का कारण रूप शब्द राम नाम आगे नं० ५ में गुरू साहब का उपदेश दर्शाया है सो ऐसे नाम का उपदेश करके सभ का सार-भूत होने से "नाना ग्यान पुरान बेद बिधि चौतीस अक्षर माहीं । व्यास विचार कहो परमार्थ राम नाम सर नाहीं ॥" इस वचन अनुसार इसका आराधन कर । (८) रारे अक्षर की शिर पर लगी टोपी चढ़ाये और मकार की सैनि और कमर पर लगी वास्कट पहिर कर ज्ञान रूपी खड्ग हाथ में ले कर मनु राजा से जंग करके इसे थकाकर जीता पकड़े—इस में गुरू साहब राम मंत्र के आराधना की युक्ति बयान करते हैं, "रा" को शिर पर से नीचे लाने और नाभी परयंत लाकर "म" में उपसंहार करे उपरंत "म" के साथ सुरति को ऊपर लेजाकर "रा" में उपसंहार करे पुनः २ इस प्रकार उतरता चढ़ता रहे परंतु हर एक उतराई चढ़ाई का ज्ञान रूपी खड्ग हाथ से न छोड़े तो मन हार कर अपने हथियार छोड़ शरनागत हो जाता है । यही मन का मारना है, कोई उसका नाश नहीं करता जो नाश करने का यत्न करते हैं, धोखे में हैं, तारेंगे किसको—बेढंगी प्रवृत्ति जीवों की तथा गियान की देख कर गुरु महाराज ने परम राम नाम का मंत्र ही यथार्थ रीति से उपदेश किया है ।

पंच बिदारि पंचीसाँ मारी । नौं करि हितु पट दूरि बिदारी॥
खंड ब्रह्मंड निरखि मनु मानिआ । जब नानक सतगुर शब्द पछानिआ ॥६१॥

खड निबड़े—आगे भउण चले ।

प्रथमे भउण की कथा सुनीजै । वकन कहन ते क्षमा गहीजै ॥
उतरि अवघटि मंजनु करै । अनहद धुनि महिं शब्द उचरै॥
अकाश बिमल जलु सहजी पीवै । रस रति पीवै सहजि मनु धीवै॥
चिहन भवन की साख सुनाई । नानक भवन दीप की तब निति पाई ॥६२॥
दुतीआ भवन बचिहन सुनाया । गगन निवास समाधि समाया।
पारसु परसि परमिति जबजानी। अति अगाध उपजी हैरानी॥
सतगुरु परचै तामस जाली । मुखु काला करि प्रगटै लाली॥
बचिहनु भवनु का इह वृत्तंतु । नानक अंतु न पाये धनी बिअतु ६३
अधर भवन घर धुन नहीं आवै। तन सरवर सभ गुरमति पावै॥
हिम घर चीनै अग्नि बुझावै । शब्द सोधि गुर निज पदु पावै॥
चीटी रीति निज महलि समावै। अधर धरन की मनहिं हितावै॥
अधरधरनि की सभ बिधि पाई । नानक ताँते सतगुरू सहाई ॥६४॥
निआधर भवन कवन धरि रहता । वकन कहन ते दम करि बहता॥
हिम घर जानि शीतल मिति पाई। सेवा सुरति बिभूति चराई॥
दरशनि पति सहज घरु जाना। निर्मल शब्दि जोगि लपटाना॥
निआधर भवन की कथा सुनीजै। नानक गुर की सीख पतीजै॥६५॥
निजल भवन नहिं जल निधि पाई। भ्रमत आत्मा नहीं शीतलाई॥
जे अंतरि ज्ञान होवै पदुसारा । तब जानै तीरथ मजन सारा॥

---

(१) और इस के प्रभाव से जो नौ प्रकार का शब्द सत्यनाम प्रगट होगा उसका हित चित्त में धारे रहो भाव उनका ध्यान रख और पट शास्त्र के मत को दूर फेंक क्योंकि जब सार लेलिया तो फोग से क्या मतलब। गुरू साहब ने राम नाम रूप साधन उपदेश करके नौ का इशारा प्रथमही कर दिया है कि कहीं इतने में ही बस न हो जावे और सगुरा होजाना समझ कर आज कल के लोगों की तरह शून्य २ हो बैठे। दशवें शब्द का अत्यन्त गुप्त होने के कारण गुरु साहब ने जिकर ही नहीं किया। (२) होवै। (३) दोनों जहान की ओर से मुँह काला करे तब परमार्थ की लाली पाई जा सकी है जैसे बाहर सतगुरू की प्रीति के परचे से जहान की ओर से बेपरवाही हो जाती है इसी प्रकार मालक के ध्यान में भीतर बाहर का सब ज्ञान इसी परचे में भूल जावे तब जाकर घट का पट खुलना और झलक दिखाई पड़ती है।

जब जोति जोति कौ सहजि समावै। तब पारस होय परम पदु पावै॥
निजल भवन की रहत निआरी। नानक सतगुर प्रगट दिखारी ६६
निशत भवन आपु सभु सोखै। पच तत्त सतगुर ते पोखै॥
तपति निवास कीआ मनि भाई। पंचि निवारि अभय[१] मति पाई॥
शब्द बचन मन कार कमाई। तब ते मिटी फिरन की धाई॥
लखिआ न जाई अविगतु नाथु। नानक गुर मिल अकथह काथु ६७
भवन नितोट[२] तूं एक अकेला। तुमरै खेलि न कोई खेला॥
जल ते उपजै दूरि अब रहता। अनडीठी की रहनी कहता॥
किसकै निकट दूरि किसु कहीऐ। सभ कै मध्य बाहरि सभ महीऐ॥
दूरि निकट करि एको जानै। इह गति नानक तबहि पछानै ६८
नितिप भवन तिपा सोपै भाई। अंतरि निधरा[३] धार चुआई॥
अमिउ पीआ अमरा पदु पाया। मग डोलन का पथ चुकाया॥
साखी सुनत साख सभ जानी। गुहज प्रगट गुर किरपा जानी॥
सभ जप सभ तप सभ चतुराईआँ। नानक गुर किरपा ते पाईआँ ६९
निधन भवन धुनि नाहिं पछानी। अपर अपार की कछू न जानी॥
इह जगु बाँधा बहुती आसा। गुरमुखि खोजि तब भया पलासा॥
अंतरि प्रगटिआ कउल निराला। तिनि जनु मिलिआ निरंजन बाला
तीन गुनाँ ते रहते निआरे। नानक ते जन सागर तारे॥७०॥
निजत भवन नाना बिधि जानी। बाहरि हउमैं कहै कहानी॥
जग जीता 'पर' तिरीआ त्यागी। सगल कुटंब तजि गए बैरागी॥
अंतरि मुक्त पछानी सारी। बाहरि माया लेप दिखारी॥
निजत भवन की इह मिति भाई। नानक गुर प्रसादी पाई ७१
निसन भवन सुनि सचि नीशानी। नींद भूख तजि रचिआ बानी॥

---

(१) अनुभव। (२) चौदह भवनों में से एक का नाम जिस में सुरत का तोट यानी घाटा नहीं रहता। (३) जब शुन्य मंडिल में सुरति की तार पूरी २ बधती है तो कार्तिक शरद्पून्याँ के चन्द्र से भी अधिक शीतल तथा शाततम (निहायतही शात) तेजो मंडल से इस प्रकार अमृत की बूंदें वर्षती हैं जिस प्रकार हिमकर ऋतु में वर्षा पड़ने उप्रत निर्मल खिली हुई चादनी रात में ओस की धारा (बिन्दु) वर्षती हैं। जिसको अनुभव करके सुरति अमर हो जाती है, इसी अमृत धारा के रस में सुरति पूर्ण मगन हुई आपाभाव से भी रहित हो जाती है। इसी अवस्था के अनुभव को मानसरोवर का स्नान संतों ने कथन किया है जो केवल स्वअनुभव गम्य है।

रूड़ा[1] कहऊॅ न कहिआ जाई । क्या गुन कथऊॅ न कथिआ जाई॥
सूख रजाई दुख वहु कीने । वूझै शव्दु उन सभि सुख चीने॥
जिस अंतरि सची सीख निहाल। नानक सो जन निकटि दयाल॥७२
निभवन भवन विशन नाहिँ जाना॥शव्द चीन मन सचि पत्याना॥
अंतरि सची सीख निधानै । त्रिभवणु वूझै आपु पछानै॥
अनहद राता अनगत[2] धावै । अनडीठै रचिया कवहूॅ न आवै
शव्द वीचारि जव इहु मन मथिआ। नानक गुर प्रसादि ऐसा पदु कथिआ॥
निपति भवन पति जति न वीचारी । काया अगनि मनु कीआ अधारं
ज्ञान जनेऊ इस्नान सचु धोती । हरि नाम जपि कीरत मनि होत
ऐसा ब्रह्म वीचारहु पॉडे । पच मेल के कहीअहि भॉडे
तनु चीना तव भवन वीचारे। नानक गुरमति मेल पिआरे॥७
रचन भवन रचि रचना कीना। रचि मचि रहिआ नाथ न चीना
अपनै रचनि पाई ये रचु रचिआ। सभ वशि काल नहीं को वचिआ
से वंचे जो हरि पद राते। अंतरि शव्द दिढ़ाहिँ जन साचे
रचि रचि रचना सहजि विगासै। नानक प्रान चीने ते शव्द प्रगासै॥७
गुर प्रसादि भवन वीचारे। आत्मा चीनि मथि कीए निरारे
आत्मा चीनि भवन मिति पाई । जव मन वच क्रम गुर साप सुनाई
चीनी देहु तत्त विरोलिआ । नप शिप ते इहु एक टटोलिआ
विन चीने कैसे मिति पाईये। नानक देह चीनि सगल गति पाईयै॥७
चैादह भवन घट महि दिष्टाने । अहु ठाकुर महि सगल समाने
अगमु घटु वहुतु विस्थार । कह्या न जाई उर वार न पार
खड दीप भवन इस माहीं। सप्त समुंद्र मेरु सप्ताहीं
अतु न पाये आतमा दरीआउ ।। नानक चौदह भवन का कीन्पा ध्याउ ॥७९

खड ब्रह्मड पताल दीप, सप्त समुद मझारि ।
चैादह भवन इस महिँ, कीए अवर अठारह भार॥
चारि कुट इस महिँ धरी, पूर्व पच्छम सार ।
उत्तर दक्षिण माहिँ इस, चहुँ दिशि का वृत्तंत॥

---

(१) सुदर। (२) अविगत यानी ईश्वर की ओर।

इहु विस्थार है प्रान का, क्या को करै मथत ।
अठसठ हाट द्वार दश, नौ नारी पंच चोर ॥
नानक प्रानी क्या मथै, विअंत देह अंध घोर ॥७८॥
चारि ब्रह्म इस मनै माहिँ, हरि चारे रत्न अमोल[1] ।
चारि समाधी चारि पद, मिलि गुर लहै अगोल[2] ॥
चारि ध्यान चारे धुनी, चारे रंग मामूर[3] ।
जिस सतगुर किरपा करै, सो होवै चीनि ठरूर[4] ॥
इह विस्थार इस देह का, बिन सतगुर लहिआ न जाय ।
नानक जाँको गुर मिलै, सोई जन लहै सुभाय ॥७९॥
बारह चौदह माहि इस, नौ छिअ चउ वीहि चारि ।
अठ अठारह वीस तीस, इसही माँहि बीचारि ॥
पंद्रह दश इकोहि सत्त, मन मैं धरै परोय ।
नानक जिस कौ गुर मिलै, सो पिंड चीनि सिद्ध होय ॥८०॥
बारह अठ अरु वीस सत्त, पद्रह नौ महिँ कीन ।
चारि वेद षट शास्त्र, सध्या अरु गायीन[5] ॥
कर्म दूने तेरस वने, दोय डिउढे गुनि रासि ।
पैाणे दोय दूने मथै, तिसु जन होय बिगासु ॥
सभ किछु साढ़े तीन महिँ, बिरला लहै विचारि ।
नानक जिस इह सुधि परी, तिस चीने दश द्वारि ॥८१॥

॥ अध्याय सम्पूर्ण ३ ॥

---

(१) एक ब्रह्म त्रिकुटी में, एक शून्य मंडल में, एक सचखंड में और एक वोह जो सभ में है और फिर सभ से न्यारा उसका स्वरूप कथन चिंतन से अगोचर है। सच खंड परयत के मालिक को कुछ न कुछ न्यारा रहि के सुरति अनुभव कर सकती और करती है परंतु सभ के अवधीभूत को तो उसमें अभेद हुए विना कोई कदाचित् अनुभव ही नहीं कर सकता और जो उसमें जल में जलवत मिला वोही होगया वोही सच्चा ब्रह्मज्ञानी है। उपरोक्त चारों में नभमण्डल के धनी निरंजन को भी यदि शामिल किया जावे तो ब्रह्म पाच हो जाते हैं परंतु गुरु साहब उसे ब्रह्मकोटी में अंगीकार नहीं करते। (२) चारों ओर से गोल अर्थात् व्यापक स्वरूप ब्रह्म। (३) भरपूर। (४) शीतल, शांत। (५) गायत्री।

॥ १ ॐ सतगुर प्रसादि ॥

॥ राग आसामहला १ ॥

## ॥ सुन्न महल की कथा, निरंकार का ध्यान, गुरुजीवाणी, प्रान पिंड का मथंत, ध्याउ उन्मुनि का ॥

॥ श्लोक ॥

अगम निगम की कथा को मोहि सुनावै आय ।
ज्यों कीआ प्रगास सुन्न ते नाना रंग बनाय ॥
अकल निरंजन कला करि, कीना धरनि गगन ।
नानक रंग बनाइ कै, रहिया होय मगन ॥१॥

॥ पउड़ी ॥

उन्मुनि सुन्न सुन्न सभ कहीअै । उन्मुनि हर्ष शोग नहिं कहीअै ॥
उन्मुनि आस अँदेशा न व्यापै । उन्मुनि बरन चिहनु नहीं जाप्तु ॥
उन्मुनि कथा कीरतनु नहीं बानी । उन्मुनि रहता सुन्नि ध्यानी ॥
उन्मुनि अपना आपुन जानिआ । नानक उन्मुनि सिउँ मनु मानिआ ॥१॥
उन्मुनि मात पिता नहीं कोई । उन्मुनि सुरति सुधि नहीं लोई ॥
उन्मुनि माया ममता न होती । उन्मुनि सुन्न देहुरी होती ॥
उन्मुनि ज्ञान ध्यान न बीचारै । उन्मुनि मुक्ति वैकुंठ न तारै ॥
उन्मुनि भाउ भगति नहीं काई । नानक उन्मुनि सिउँ बनि आई ॥२॥
उन्मुनि सुन्नि नारायण रहिता । उन्मुनि बकन कहन नहीं कहता ॥
उन्मुनि आपना आप न जाना । उन्मुनि महलि अगम समाना ॥
उन्मुनि होत न मनसा माई । उन्मुनि सपा मीत नहिं भाई ॥
उन्मुनि एको एक इकेला । नानक उन्मुनि रहै सुहेला ॥३॥
उन्मुनि अस्थावर नहीं जगम । उन्मुनि छाया महिलु विहंगम ॥
उन्मुनि रवि की जोति न धारी । उन्मुनि किरण न शशिहिं स्वारी ॥
उन्मुनि निश दिन ना उज्यारा । उन्मुनि एकु न कीआ पसारा ॥
उन्मुनि खाणी वाणी नहीं जाणै । नानक उन्मुनि रहत निरवाणै ॥४

उन्मुनि पौन पाणी नहीं कीना । उन्मुनि ओपति खपति[1] न चीना ॥
उन्मुनि खंड पताल न सागर । उन्मुनि नीर न मच्छ बैरागर॥
उन्मुनि जीअ जंत नहिं कीने । उन्मुनि अपुने आपु न चीने ॥
उन्मुनि मुक्ति वैकुंठ न कीए । नानक उन्मुनि महलि समीए ॥५॥
उन्मुनि ब्रह्मु न विश्नु महेशु । उन्मुनि त्रैगुन नाहिं प्रवेशु ॥
उन्मुनि जाति जन्म नहीं कोई । उन्मुनि दूख न ममता होई ॥
उन्मुनि जती सती न बीचारी । उन्मुनि सुन्न महलि धुनि तारी॥
उन्मुनि घूरम[2] तारी लागी । नानक उन्मुनि मगन बैरागी ॥६॥
उन्मुनि सिद्ध साधिक[3] नहीं ज्ञानी । उन्मुनि जती सती नहीं ध्यानी
उन्मुनि जोगी जंगम नहीं वेता । उन्मुनि एक इकेला होता ॥
उन्मुनि नाथ न होता बीआ । उन्मुनि एकु इकेला थीआ ॥
उन्मुनि कथन सुनन नहीं साजे । नानक उन्मुनि सहजि विराजे ॥७॥
उन्मुनि शुचि सजम नहिं होती । चदन तुलसी माल न प्रीती ॥
गऊ गुआल[4] न गोपी काना । उन्मुनि बसु न नाद बजाना ॥
उन्मुनि पापडु प्रेमु न कीना । उन्मुनि एककार अलीना[5] ॥
उन्मुनि एकस सिउँ बनि आई । नानक उन्मुनि गति लपी न जाई॥८
उन्मुनि कोई न किसे ध्यावै । उन्मुनि जिनसि[6] न धरनि समावै॥
उन्मुनि वरनु भेष न गहीजे । उन्मुनि कहनि कथनि न भीजे॥
उन्मुनि देहुरा[7] देउ न कोई । उन्मुनि तट तीरथ नहिं लोई॥
उन्मुनि होम जग नहीं पूजा । नानक उन्मुनि एकु न दूजा ॥९॥
उन्मुनि शास्त बेद न कीने । उन्मुनि पच तत्त नहीं चीने ॥
उन्मुनि नौ बारह नहीं साधे । उन्मुनि बारह बीस न लाधे ॥
उन्मुनि दश अरु अठ न कीए । उन्मुनि बीस सत्त न मथीए ॥
उन्मुनि चौदह चारि न माने । नानक उन्मुनि सहजि समाने ॥१०॥
उन्मुनि जोग नहीं वैरागु । उन्मुनि सजम दृढ तन त्यागु ॥

(१) उत्पत्ति, और प्रलय । (२) नशे में मस्त, मदमूर । (३) सिद्धि की प्राप्ती का यत्न करने वाला, जग्यासु, साधना में प्रवृत्त । (४) ग्वाल, अहीर, बृजवासी, कृष्ण जी के सखा । (५) एकंकार में भी लीन नहीं होता क्योंकि उस अवस्था में उसके सिवाय दुतिया कुछ है ही नहीं लीन कौन होवे । (६) जिन्स, क़िस्म । (७) किसी देवता या महात्मा की समाधि, देवल ।

उन्मुनि शब्द कुशब्द न कोई। उन्मुनि उश्न न शीतल होई॥
उन्मुनि राज तुग' न फकीरा। उन्मुनि महन्त न राज वजीरा॥
उन्मुनि ऊँच नीच न कहावै। नानक उन्मुनि महलु बुलावै॥११॥
उन्मुनि अनहद सिउं मनु लागा। उन्मुनि सुषमनि सोवनि न जागा
उन्मुनि सूक्ष्म नहीं अस्थूला। उन्मुनि डाल शाप नहीं फूला॥
उन्मुनि फुल फल कछूअ नजाना। उन्मुनि दश अठ न प्रगटाना॥
उन्मुनि उणवजह' क्रोड़ि न बाँधी। नानक उन्मुनि राते कुछ सुधि न लाधी॥१२॥
उन्मुनि सोलह क्रोडि न कीने। उन्मुनि बारह क्रोड़ि न चीने॥
उन्मुनि नौ क्रोडि नहीं साजी। उन्मुनि करी न ओम्' सिउँ बाजी॥
उन्मुनि आठ लाख नहिं कीने। उन्मुनि कुंट' चारि नहिं चीने॥
उन्मुनि पूरब पच्छम न धारे। नानक उत्तर दक्षिण नाहिं बीचारे १३
उन्मुनि ध्यान लागे निरंकार। तब अडज जेरज न किछू पसार॥
उन्मुनि ध्यान न सेतज कीने। उन्मुनि ध्यान न उत्भुज चीने॥
उन्मुनि सहज' बाणि न बीचारी। उन्मुनि सजम खुली न तारी॥
सुपाउ बाणि उन्मुनि नहिं मथी। नानक अतीत बाणि उन्मुनि न कथी १४
उन्मुनि अगम निगम नहिं धारे। उन्मुनि सपा सिख्ख न स्वारे॥
उन्मुनि सजम शील न होता। उन्मुनि ध्यान अनाहद सोता॥
उन्मुनि अनहद बीनै राता। उन्मुनि अनहद शब्द पछाता॥
उन्मुनि ध्यान राता निरकारा। नानक उन्मुनि रहत निरारा॥१५॥
उन्मुनि बाई' तेज न हूआ। उन्मुनि एककार न दूआ॥
एको एकु रहतु निरबाण। सुन्न महलु का एही ध्यान॥
तब एक इकेला कोई आन न कहता। उन्मुनि ध्यान निराल सु रहता॥
अपने जीअ की आपे जानै। नानक रहता सुन्न ध्यानै॥१६॥

(१) ऊँचा आदमी, हाकिम, महान, धनाढ्य। (२) उणचास (४९)। (३) उत्पत्ति। (४) दिशा। (५) पिंड में नीचे के मंडलों में परा पश्यन्ती मध्यमा वैखरी चार प्रकार की वाणी रहती हैं। ऊपरले मंडलों में भी चार प्रकार की वाणी स्थान भेद से रहती है। सुषमना का घाट जो सहज घाट है वहाँ पर सहज वाणी का निवास है। त्रिकुटी मंडल में सजम वाणी, सुपाउ वाणी सुन्न में और आगे अतीत वाणी सतलोक में रहती है। जिस प्रकार नीचे मंडलों में एक ही वाणी चार स्वरूप धारण करती है वैसे ही एक मात्र शब्द शब्दी से प्रगट होकर सहज आदि रूपों में प्रकाशित होता है। वास्तव में जो नीचे के चारों रूप भी उसी के ही हैं। (६) चर्दम सुग्रों के धनीयों की ओर इशारा है।

सुन्न निरंतरि दीजै वधु । उडै न हसला पडै न कधु ॥
सुन्न गुफा घरि छावन[1] छाया । पड़े न देहु जोनि नहिं आया॥
अजरावरु अमरापुरि वासा । सुन्न गुफा महिं भया मवासा ॥
उन्मुनि गठि न खूलै मन की । नानक उन्मुनि सुरति न तन की१७
उन्मुनि खूला छुटकी तारी । उन्मुनि खूला जोति पसारी ॥
उन्मुनि खोलि धारी जब धरना । उन्मुनि खोलि आकाश टिकाना॥
उन्मुनि खोलि रवि शशि प्रगटाने । उन्मुनि खोलि त्रै कीए समाने॥
उन्मुनि खोलि कीआ पसारा । नानक एकसते विस्थारा ॥१८॥
उन्मुनि खूला नेत उधारे । उन्मुनि सजम खोले प्रभ सारे ॥
उन्मुनि की जब छुटकी डोरी । तब चीना देहु मथी सभ खोरी॥
उन्मुनि खोलि बताई मनसा । तुम देखति मनु बिगसा सरसा॥
सुआमी पूछत मनसा माई । किछु कीजै आलसु मनु नानक बिगसाई॥१९॥
आपहु कीनी मनसा माई । आपहु त्रै गुण पूरि समाई ॥
आपहु पच तत्त ले कीआ । आपहु लोह कलम मथि लीआ ॥
आपहु पट छिअ चारि उपाए । आपहु वीस इकीस कराए ॥
आपहु सभ किछु कीआ बनाय । नानक उन गति लपी न जाय२०
ओवकार उतपति प्रभ कीनी । ओवकार रचना मथि लीनी ॥
ओवकार पसार पसारिआ । राजस तामस सातक माया ॥
ब्रह्मा बिश्नु महेश उपाए । तिन की रचना गनी न जाए ॥
अनेक भांति जल थल महिं जीआ । नानक ओवकार ते सभ किछु थीआ२१

अध्याय चौथा सम्पर्ण ॥४॥

---

(१) छप्पर छाकर (घर बाध कर) बैठ ही जाने से भाव है, दृढ़ तर होकर ध्यान धरने से मतलब है।

॥ १ ॐ सतगुर प्रसादि ॥

## ॥ ध्याउ परम तत्त का ॥

॥ राग गौड़ी महला १ ॥

॥ श्लोक ॥

जब मन तन प्रान न कछु कीए कीना नाहिँ अकारु ।
नानक उन्मुनि रवि रहिआ सुख सागरु निरकारु ॥

॥ पउड़ी ॥

तन महिँ मनूआ जो ठहिरावै । जरमण मरण भिश्त अरु दोजप ता के निकट न आवै ॥
तिस सूझत है पद निरवान । तजै आपु होय रहै समानु ॥
आत्म चीनि परमात्म चीनै, ज्ञान मथनु आतमा समझावै ।
नानक इह विधि घटु मटु[1] सोधै, तबही परम तत्त को पावै॥१॥
जैसे बिनु[2] पग पंख चलै उडि अडा । इह विधि इहु मनु चढै ब्रह्मडा
गवन विहंगम कबहूँ न जासी । भोजन बिना तृप्त अघासी ॥
जैसे मदर पैसि रवै[3] वरु नारी । उदास रीति नानक यों निआरी२
तहाँ पूजु जहाँ बिमल[4] दिवाला । मनमथि सोधि निरजनु वाला
तजि आत्म[5] परमात्म पछानै । चीनि लहै केवल निरबानै ॥
अहि निशि रीति जो जोग कमावै । नानक सुन महलि को सन्ध[6] लगावै ३॥
सुन्न महल महिँ जाय समावै । रत्न अमोलकु तहि ही पावै ॥
जहँ केवल निरवानु बसेरा । जोग रीति जनु पहुँचै तेरा ॥
होय अनभै जोगी भउ सभ डारै । नानक तत्तु लहै घरु सोधि बीचारै४

---

(१) घट रूपी मटका अथवा घट रूपी कोठा मन्दिर । (२) जैसे अलल पक्षी का अंडा बिना पाव और परों के आसमान से गिरता २ मार्ग में ही पक फूट कर जैसे आया वैसे ही अपने माता पिता के निकट आकाश में जा पहुचता है ऐसे ही आदि निरंजन के दर्बार से गिरा हुआ मन भी यदि उलट कर उधर ही को चढ़े तो इसका चलना अर्थात यत्न कभी निष्फल नहीं जाता। (३) जिस प्रकार मन्दिर में प्रविष्ट होकर कामनी अपने पती से रमण करती है और सिवाय उसके किसी ओर की अभिलाषा नहीं करती सर्वथा सभ से उदास रहती है ऐसे ही अभ्यासी की सुरति भी मालिक के ध्यान में मगन सभ की चिंता फिकर से रहित होनी चाहिए। एक चिंता बिना और सभ चिंता त्यागनाही गृह में उदास रहना है। (४) निर्मल देवस्थान नभपुर सहसदल कमल है जिसका समाचार गुर वाणी में यों दिया है—"नील अनील अगनि इक ठाँई। जल निरधै गुर बूझ बुझाई ॥" और पता दिया है कि "तू देखहि थापि उथापि दरि बीनाईमै"। (५) आपा भाव छोड़ करि। (६) संध।

अठसठि तीरथ काया भीतरि, गगन गगा मुख काशी ।
गुर किरपा निरबान रहैगा, खोजि लहै सो उदासी ॥
नित्य अश्वमेघ मुख ब्रह्म अहूतै, लिव लागै अविनाशी ।
पद पंकज जब प्रान रचैगा, मन तन माहिँ समाई ॥
कहु नानक पग परसि विलासै, मिले निरंजन राई ॥५॥
इहु मनु होय रहै जब शुहदा । अनदिनु जपै सदा पदु गुहजा ॥
मीना होय विमल जल सोधै । सतगुर ज्ञानि आत्म प्रबोधै ॥

करि मनु तरवरु मति पवन हिलाया ।
नानक इहु मनु ढाहि परम पदु पाया ॥६॥

अचल[1] समान दिढ़ै इस मनु कौ । तिस कालु सतावै निमप न तन कौ ॥
चंद सूर[2] का जो मतु लेई । गुर[3] की खाय मनु सहजि रवेई ॥
जिस ते उपजिआ फिर तिसहि समावै । नानक इह बिधि परम पदु पावै ॥७
अगम अगाध नाथ प्रभु जपने । महलि असहलि[4] मिली प्रभ अपने ॥
तिस सूझत है पद निरवाना । जो छाडि आपि होय रहै हैराना ॥
उर वार पार की सभ मिति पावै । नानक इह बिधि परम पदु पावै[5] ८
जैसे मीन जला[6] तजि बिगसै, ऐसे इहु मनु रहता ।
मारगु छाडि पड़ै मगि बिखड़ै, तब घरु गुहजा लहता ॥

---

(१) पर्वत के समान मन को सावधान (स्थिर) करे । (२) उदय अस्त को प्राप्त होना यह सूरज चाँद का मत है (३) सो ससारी पदार्थों व्यवहारों के साधक पिंडवर्ती यह दोनों नेत्र जब अपने पश्चमी स्थान सुरति कमल पर अस्त कर दिये जावें तो अहंकार रूप गुरू को मन खा जाता है और सहज रस को भोगता है । (४) असहल रूप महल में अर्थात् सुरति चढ़ती २ धुर मुकाम में जिसे मुकाम नहीं कहा जा सका वहां पर मालिक कुल (उस) अकाल पुरुष से मिल जाती है । (५) "नानक परम तत्तु तब पावै" ऐसा पाठ भी है । (६) उसके मिलाप अर्थात चढ़ाई का प्रकार दर्शाते हैं — जैसे मछली सरोवर निवास को त्यागि के बरपती हुई पानी की धार को पकड़ि आसमान में चढ़ती अधिक प्रसन्न होती है इसी प्रकार सुरति शब्द की धार के सहारे पिंडवर्ती आकाश में चढ़े तो गुह्य ठौर जो इसका निज घर है उसको प्राप्त हो जावे । पिंड को त्यागि ब्रह्मंड में चढ़ने का प्रकार कहते हैं—वर्तमान स्थानों में सुरति के ठहिरने से परा पश्यती मध्यमा तथा सहज वाणी प्रगटा करनी है उनकी धार के सहारे ऊपर लाना होता है । हठ योग का सहज योग अर्थात् सुरति शब्द योग में इतना उपयोग नहीं भी और है भी, है तो केवल इतना कि योग के साधन सर्व दशा में जज्ञासुओं में होने जरूरी हैं । उन यम नियम आदि साधनों न सपूर्ण शुभ साधन आ जाते हैं । प्राणायाम को सहज योग में समीचीन (प्रमाणित) नहीं रक्खा गया परन्तु इसी की सूरति सुख साध्य हालत में थोड़ी योग

गुहज महलि महिँ मनु मगनाना, तब उलटि कवलु बिगसावै।
नानक होय दासन को दासा, तब परम तत्त को पावै ॥९॥
पट दलि कवल निवासा होय। चहुँ को फेरि मिलावै सोय॥
चहुँ के बीचि समाधी रहै। तिस ते कालु त्रिभकि¹ डरि रहै॥
एकही रचै आन नहिँ धावै। नानक परम तत्त तब पावै ॥१०॥
अष्ट कवल दल भीतरि वसै। तहाँ श्रीरंगु सहजी बिगसै॥

---

की दशा में पलट ली गई है। चक्रों का ज्ञान मात्र केवल ब्रह्माड मडल में सुरति को ले जाने के लिए होता है ना कि कुछ उनमें धारणा ध्यानादि से प्रयोजन। सो 'चक्र नाड़ि रणक गुण गाड' तथा राम नाम का साधारण उपदेश करते समय गुरू महाराज सुरति शब्द योग के योग्य जिस प्रकार का प्राणायाम होता है वर्णन कर चुके, अब धारणा का उपदेश करने अर्थ चक्र ज्ञान कराते हैं — जहा पर कोई चला जा रहा हो प्रथम उसे वहीं पर खड़ा होने को कहा जाया करता है, खड़ा करने उपरत धीर्य से यथार्थ बात की जाती है। कलियुग के ससारी जीव विशेष करके लिंग प्रायण हैं इस कारन हठ योग की प्रक्रिया का ध्यान ना रख कर भी चक्र ज्ञान उपदेश में प्रथम पटदल कमल में निवास (धारणा) कहा है। यह पटदल कमल लिंग से ऊपरली मास गुद्दी को दबाने से जहा पर से पीछे को अधिक दबती है ऐन उसके मुकाबिले पर पिछली तरफ है। प्रथम उस जगह सुरति को ले जावे उसके छ पत्र हैं अर्थात् छ कोणी मासमयी तेज रूपिणी पेशी है यह इन्द्री कमल है उस जगह से चारि दल कमल के गुदा चक्र में पलटे वहा योगियों के योग की आरम्भ भूमी है इसलिये समाधी का कारण है फिर नाभी के पिछवाड चक्र में सुरति को फेरे उसकी आठ पखड़ियाँ हैं यह दायें बायें किंचित भेद से स्थित दो चक्र हैं दूसरे में दस दल हैं वहा सुरति के टिकने में दो प्रकार का प्रकाश होता है। यहा का स्थान धारणा से खुल जाने पर हृदय कमल में सुरति लावे जो कि द्वादश दल का कमल है—चक्रों का निवास पिंड में पिछवाड में ही है अगली ओर केवल उनकी पीठ होने से गढ़ा मात्र शरीर में दिखाई दिया करता है। हृदय में तीन चक्र हैं परतु गुरू महाराज ने (जान बूझ कर) स्पष्ट नहीं किये द्वादश दल के दायें बायें उनका स्थान है वहा से फिर कठ में सुरति को पलटे फिर त्रिवेणी घाट में जहा पर इड़ा पिंगला का मेल सुषमना के साथ होता है उसको भी छोड कर फिर सुरति आगे सुन्न में जा समाती है—सुन्न की निशानियाँ समझा कर ऊर्धगति चक्र नाडी द्वारा पिछवाड में का धुधूकार मडल सूचन कराते हुए भवर गुफा जोकि सच खड की दर्शनी डेवढ़ी है उसमें सुरति का समाना उपदेश किया है—सुन्न मडल में तत्त्व ज्ञान की प्राप्ती होती है परन्तु भवर गुफा में पहुँच कर इसे विज्ञान की उपलब्धि होती है—इतने सविस्तर पिंड ब्रह्मड भेद कथन से गुरू साहब ने अगली ओर (पूर्व) से सुरति का पिछवाड (पश्चिम) की राह ऊपर चढ़ना निरूपण किया है—सुन्न प्रयत सभ चढ़ाई सीधी पश्चिमी चढ़ाई है। आगे थोडा सा ब्यग खाकर धुधूकार मडल की सैर (थोड़ी सी बाईं ओर पिछवाड में) करके फिर दक्षिण (दाईं ओर) घाट भवर गुफा का प्रवेश है यही प्रदक्षणा का क्रम चार-धाम की यात्रा तथा चौपड खेलना आदि कहा है—इन्हीं संकेतों से गुरू जी बारबार अभ्यास करावेंगे। पूर्ण अभ्यास पर निज घर सच खड की स्थिती दरशाते हैं जो आगे आवेगी। गुरू साहेब का उपदेश हठ योग का नहीं है, भूले हैं वह जो ऐसा समझ कर प्राण सगली के आशा की ओर नहीं झुकते जोकि कुजी सभ गुर-वाणी की है। (१) सहम कर।

सतगुर मिलै गुहज घरु पाईअै। रत्न जन्म बिरथा न गुवाईअै ॥
गुर प्रसादि अगम घरि जावै । नानक परम तत्त तब पावै ॥ ११॥
कवलि कुसमदलि[1] भीतरि जाता । दश अंगुलि के बीचि समाता ॥
तहाँ द्वादशि रहै अभीचु[2] । इस मनु जन्मु न होवै मीचु ॥
खोजि अधात्म आगमि[3] धावै। नानक परम तत्त तब पावै ॥१२॥
षोड़श दल जब चेतै प्रानी । मिलि गये श्रीधर अगम पछानी ॥
जरा मरन भउ[4] सगल मिटाना । ज्यों जलु जलही माहिं समाना ॥
पुनरपि जन्म बहुरि नहीं आवै । नानक परम तत्त तब पावै ॥ १३॥
तिरबेनी मनु सहजि नह्वावै । सुरति हाथ करि मनु पलीआवै ॥
बहुरि न फिर फिर मारगि धावै। सनकादिक सिउँ गोष्टि पावै ॥
तिरबेनी[5] छूटै सुन्नि समावै । नानक परम तत्त तब पावै ॥१४॥
गगन गरजि मगु जोहि अनंता । नहँ बिजली चमकै घन बरपंता ॥
तहँ भीजहिं संत अमृत की बानी । गगन नगर की जब मिति जानी ॥
गगन गंभीर नगर दृष्टाया । नानक परम तत्त तब पाया ॥ १५ ॥
बक नालि के अतरि जाय । पश्चिम दिशि की सोझी पाय ॥
निझरु झरै जलु पीयै अघाय । तौ भउर[6] गुफा के घाटि समाय॥
होय मकरंदु[7] कमल लपटाना । नानक परम तत्त तब जाना॥१६॥
सहज समाधि तबहि मनु जाई । जन्म मरन की चूकी धाई[7] ॥
जरा रोग सुपनै नहीं आवै । सहज सुभाय उपाधि[8] मिटावै ॥
उपजिआ प्रेम प्रभू पहिचाता । नानक ताँते परम पदु जाता १७
खेलै प्रगट होय निहशंका । जूझै सन्मुखि काटि कलंका ॥
दरशन परसै गुर के भाय । अखेड[9] खेडै भरमु सभ जाय ॥
नित्य उठि चालै बिपमी बाट । तब नानक तोड़ै अवघट घाट१८

(१) नाभिकमल गत दोनों चक्रों में से केले के फलवत चक्र में ठहिरें। (२) थोड़ा सा खिला हुआ। (३) तीन कमल हृदयगत में से आत्मा की ठौर जिस में है वोह गुरू से खोज कर अगम को चढ़े। (४) भ्रम भी पाठ है—"जरा मरनु भ्रमु भागि समान।" (५) "त्रिकुटी" पाठ भी है। (६) भौंरा। (७) दौड़। (८) औरों की ओर से जो सुख दुख मई सतापक अवस्था आया करती है। (९) अभ्यास रूपी अखेड रूप खेल।

अवरनु' वरनै निहकरम कौ धावै। असाध साधै अवेध वेधावै॥
गगन' ताला गुर कृपा ते तोड़ै। निःभर भरै अजोड को जोड़ै॥
होय वहै विरधी ते वाला। नानक परम तत्त इह चाला ॥१९॥
गरभि न आवै भरम कौ खावै। चींटी होय के सागर सुखावै॥
अकाल होय तत्त माहिं वुडावै। नव खंड जोति पतिशाहु कहावै॥
उन्मुनि ध्यान अदल कौ दलै। नानक परम तत्त तव रलै ॥२०॥

उलटै कमल' छिद्र तल धारै, निहशब्द होय गलताना'।
मनु' पवनै धावत ही जीतै, तउ मनु मनहि समाना॥
अतरि गहै सुरति मुक्ताहल', हितु करि मिलै गुसाँई।
त्रिकुटी संधि' नासिका तालक, सुष्मनि जाय समाई॥
इगुल' पिंगुल पश्चिम धावै, रवि शशि अस्तु विहाणा।
नानक गुर किरपा ते जान्याँ, इहु मनु सचि समाना' ॥२१॥
सरवर" सुन्न वने सहँसदल, भवरगुफा मगनाने।
अति" चित्र साल वनी निज महली, हरि जन तहँ उरझाने॥
लिसमिस" दामिनी रिमझिम वरषै, हसि प्रभु मिलै निरारा।
कहु नानक जव तत्त वीचारिआ, तव प्रगटिआ भानु उजारा॥२२॥
अगम अगोचर अलप अपारा, परे ते परे अनंता।
सर्व विश्व माहिं जाँ की लीला, रवि रहिआ भगवंता॥
सभ ते दूरि निकटि सभहूँ ते, सभ अंतरि अलिप्त रहै।
जहँ पदु निरवान वसै तहिं आपे, नानक विरला खोजि लहै॥२३॥

(१) जिस का वर्णन नहीं किया जा सकता ऐसे अकह पद को भी शिष्यों सतसंगियों को उपदेश कर सकता है। (२) भ्रूचक्र में तीसरा तिल घट का जदरा (ताला) है। (३) ताला तोड़ने की रीति तथा ताला भेद (तीसरा तिल)। (४) मगन। (५) ताले का स्थान खोलने की जुगती राम नाम उपदेश में कह दी है। (६) मोती—खुलने की निशानी देकर फल कहा है। (७) नासा मूल त्रिकुटी की संधी का ताला है वहा पर से सुषमना घाट में समावै। (८) दृष्टि की धारें पिछवाड़ में जहां पर सूरज चांद (नेत्र) अस्त होते हैं पलटे तो सुन्न सरोवर तथा भंवर गुफा में सहसदल कमल के बीच से होता जा मगन होता है। (९) "साचा परम तत्त पछाना" पाठ भी है। (१०) 'साधारण' उपदेश चढ़ाई का करके अब निर्संकोच गुप्त रहस्य को भी प्रगट करते हुए शिव नाभ को अभ्यास कराते हैं। (११) सुरत कमल सहस दल की निशानी दी है—(योगी हरिजनों का) सुरति का वही निज महल है। (१२) झलक मारने वाली'।

जाँकी चेरी मुक्ति सुरगु अगवानी, ऐसा जापु जपीजै ।
जाँकी माया दासी नवनिधि सेवाकारी, ऋद्धि सिद्धि चरन लगीजै
कहु नानक अमरा पद राते, चौथे पदहिँ पतीजै ॥२४॥
एक घरि चद सूर्ज कौ आनै, अर्ध उर्ध मिति पावै ।
तसकर की गति सहजे खोवै, अतरि ब्रह्म टिकावै ॥
जर नाठी[1] माया पछुतानी, नानक सुन्न समावै ॥२५॥
दीपकु जारि धरै बिनु तेलै, भउर देखि लपटाने ।
इह घट भीतरि जोति प्रगासी, देखि लोइ उरझाने ॥
नानक जोति रली सग जोती, ब्रह्म रूप प्रगटाने ॥२६॥
नौं दर मूँदि काया सम राखै, दशवैं शशि घरि सहजि वसै ।
कोट जन्म के अघ सभ काटै, सुष्मनि मदरि सहजि रसै[2] ॥
कनक मदिर रत्न की सिहजा, नानक कँवल प्रगासि हसै[3] ॥२७॥
मनूआ अनत जान न देई । बीजु मतर चीनै मति लेई ॥
सभ इद्री की खोजि वीचारै । तसकर पच शब्दि सघारै ॥
सहसा जालि करै सभ छोई । नानक तब अनभै मति होई॥२८॥
शिव शाँति सरोवरि संत समाने[4]। फिरन टुरन के गवन मिटाने ॥
आवनु जानु बहुरि न होई । शिव संत सरोवरि न्हावे कोई ॥
शिव बिरचि तिसु दरशन आवहिँ । नानक इह गति विरले पावहि २९
ब्रह्मा विश्नु महादेउ गोरक्ष, हारे खोजत बाटा ।
संतन बास कीआ है निज घरि, वजरक खुले कपाटा ॥
नौं दरि मूँद अनाहद रचिआ[5], लख चौराशी काटा ।
नानक हरि जनु हरि मिलि एको, जिउँ निमक मिले घिच आटा३०
जहाँ सर्व सुखा निधि अति बिलास[1] है, अनंत थान सभ ठउरा ।
जो जन जाय रहै तहँ शिव होय, ज्यों श्रली अल[6] पर भउरा ॥
भया विदेह गति मति बदलानी, भई जाति कुल अउरा ।
नानक जन कौ गुर दिखलाई, पार ब्रह्म की ठउरा ॥३१॥

(१) भाग गई। (२) "लसै" पाठ भी है। (३) "सपाने" पाठ भी है। (४) सलग्न (रचिआ पाठ भी है अर्थ उचारिआ)। (५) कौतुकी रचना, कैफियत। (६) एक वृक्ष जाती है जब मौलता है तो उस पर भौंरा बड़े प्रेम से मगन होता है, भौरी भौरे का नाम भी है।

जिनि अंतरि जाय निरंतरि देखिआ, अति विलास निरंकारा।
एक रोम ते जाँके उपजै, सुर सिद्ध दश अवतारा ॥'
हरि निरखत बुद्धि चित्तु मगनाना, निरालंब गलताना।
नानक देह तजै ज्यों कुंजै', मनु निरवान समाना ॥३२॥
हरष देखि मनु नहिं विगसावै, सोग नहीं मुरझावै।
ज्यौं सपै' त्यौं विपति पछानै, बेग़म महिल' लडावै॥
कहु नानक जो परम पदि राता, तिहँ जमु निकटि न आवै ॥३३॥
जपु तपु' संगि नहीं जनु राचै, सत्त सील न कमावै।
अनहद राता भया विरागी, उस्तति निंद न भावै॥
अनडीठे' सिउँ सहजि पतीना, तब ते भया बिदावै'।
कहु नानक जो अमर पदि राता, अैस अभै पद पावै ॥३४॥
आत्म चीनि परात्म राता, भया विदेह निरारा।
भय को त्यागि अभय पद माता, अगम महलि पसारा॥
अगम निगम महिं सहजि पतीना, मिति की मति सभ जानी।
कहु नानक जब देहु बीचारिआ, उपजि रही हैरानी ॥३५॥

अध्याय सपूर्ण ॥ ५ ॥

---

(१) सर्प कुजवत देह के बधनों से असग हो जाता है। (२) सपदा। (३) सच खड। (४) जप तप आदि जितने साधन हैं किसी के साथ प्रीति नहीं करता केवल अनहद शब्द (सत्य नाम) में ही जुड़ा रहिता है। यहा पर हठ योग के यम नियम आदि सपूर्ण अगों में की प्रवृत्ति भी खडन कर दी है और एक मात्र अनहद में सलग्न होकर शरीर से नियारा बैरागी हो जाने की महिमा जता कर गोरख आदि ने हठ योग द्वारा चिरजीव हो जाने की जो सिद्धी प्राप्त की उसकी तुच्छता दिखलाई है। प्राणसगली को हठ योग प्रति पादिक कहने वाले किंचित ध्यान देवें कि किस प्रकार हठ योग खडन हो रहा है। (५) अदृष्ट वस्तु अलप सरूप। (६) अहता ममता का विपय जो कुछ शरीर तथा उससे विभिन्न स्थूल सूक्ष्म प्रपच है उक्त अलप सरूप में सहज भाव से परच करि अर्थात् मगन होकर बेदावा हो जाता है, भाव उस काल में समूल विस्मर्ण कर देता है।

॥ १ ॐ सतगुर प्रसादि ॥

॥ राग आसा महला १ ॥

## (प्रानपिंड की मिहनत--कलवूत की मिहनत--प्रानपिंड की उत्पत्ति सुन्न ते हुई-निरंकार का पूछना चहुँ जुगती का भेद-ओंकार का ध्यान)

॥ श्लोक ॥

वरनु चिहनु नहीं बूझीऐ तीनि गुनाँ ते दूरि।
नानक कित विधि पाईयै सर्व रहिआ भरपूरि ॥

॥ पउड़ी ॥

सुन्नो सुन्न कहै सभ कोय। सुन्नि ध्यान बैठा प्रभु सोय ॥
सुन्न ध्यान जब रहै इकेला। तब कवणु गुरू कवण कहीऐ चेला
आपि गुरू आपेही चेला। धुंधूकारि प्रभु रहै अकेला ॥
एककारु एकु निरबाण। देखि कुदरति नानक हैराणु ॥१॥
नॉ तदि धरती नॉ आकाश। नॉ तदि चंद सूर परगास ॥
नॉ तदि दिवसु न कीनी राति। नॉ तदि ब्रह्मु न कीनी भ्रॉति॥
नॉ तदि शिव शक्ती कछु दूजा। नाँ तदि पाप पुन्न नहिँ पूजा ॥
एकंकार अकेला रहता। नानक तदहुँ न कोई सुनता न कोई कहता २
तेरी कुदरति देखि रहिआ हैरानु। तदहुँ तूँ किछु खाता कि रहता निरबाशु ॥

---

(१) जब जुगती पूर्वक सुरति अपने स्थान पर स्थिर होकर अनुरागवान हुई तथा बाह्य प्रपच से वैराग्यवती सहसदल त्रिकुटी आदि की अतरीव रचना ( कौतुक ) दर्शन से भी उपराम हो जाती है तो शून्य मडल को उलघ करि इस धुधूकार-मई अवस्था का प्रकाश होता है यद्यपि इसका दृष्टात पूर्ण तो हमारे पास नहीं है तथापि एजिन गाडी में से भाफ (steam) निकालते समय जिस प्रकार का धूम्र निकलना है इस प्रकार की धम्राकार मद मद अत्यत सूक्ष्म हिलोर मात्र भान (अर्थात अतरी दृष्टि गोचर) होती है। वस अपनी झलक सुरति को दिखलाकर फिर वोह सुरति को अपने में लपेट लिया करती है, इसी का नाम धुधकार है। सपूर्ण स्थूल सूक्ष्म रचना का वास्तविक बीज यही है। (२) पिंड ब्रह्माडवर्ती सपूर्ण ज्ञान के एकज्ञान मात्र में अभाव हो जाने से पिंड ब्रह्माडवर्ती व्यापक ब्रह्म की भी उस समय समाई नहीं रहती, और जब ससार ज्ञान का ही समूल अभाव हो गया तो भ्राती कहा रही वोह भी गई, भाव यह कि ज्ञान अज्ञान दोनों ही (उस अवस्था में) अभाव हो जाते हैं।

तदहुँ तूँ किछु पीता कि रहता तिहाया[1] । तूँ आपिही उपजिआ
कि किनहिँ उपाया ॥
तब क्योँकर बैठा क्योँकरि सोता । जब धरनि अकाश कछू नहिँ होता
तब नौँ खंड कीए न कीआ पसारा। नानक हरि प्रभु रहे निरारा ३
ओअंकार ते परे न ध्यान[2] । ओअंकार ते परे न ज्ञानं ॥
ओअंकार ते परे न सेवा । ओअंकार ते परे न देवा ॥
ओअंकार ते परे न पूजा । ओअंकार ते परे न दूजा[3] ॥
ओअंकार ते परे न मंत्र । ओअंकार ते परे न तंत्र[4] ॥४॥
ओअंकार ते परे न जापं । ओअंकार ते परे न तापं ॥
ओअंकार ते परे न दानं[5] । ओअंकार ते परे न इस्नानं[6]॥
ओअंकार ते परे न भोगं[7] । ओअंकार ते परे न जोगं ॥
ओअंकार ते परे न सुखं । ओअंकार ते परे न दुखं[8] ॥५॥

---

(१) त्रिपातुर, पिपासा । (२) ध्यान तहा पर्यंत ही रहता है जहा तक ध्यान गोचर कोई पदार्थ रहे परन्तु यावत ध्यान गोचर वस्तु है सो सभ स्थूल हो चाहे सूक्ष्म ॐकार पद ( त्रिकुटी ) तक ही रहती है, जब उस मंडल में ॐकार का साक्षात होता है तो आगे समाधि अर्थात् शुन्य की स्थिती आरंभ हो जाती है, आगे ध्यान नहीं रहता । इसी कारण ॐकार से परे ध्यान का न होना कहा है । (३) इस का भाव भी यही है । (४) मंत्र जंत्र आदि साधनों के सिवाय ही मानसिक शक्ति से मोहन मारन उच्चाटन आदि करने का साधन तंत्र कहलाता है परन्तु संपूर्ण तंत्र शास्त्रोक्त बीजों का बीज केवल ॐकार ही है और बिना तंत्र शास्त्रोक्त साधनों की साधना के ॐकार मात्र के साधक में समग्र शक्तिया स्वभाव भूत ही आन प्रगट होती हैं । इस कारण इस से अधिक और तंत्र नहीं हैं । (५) किसी एक आध वस्तु के देने को दान कहते हैं, और तमाम प्रपंच का मूल कारण ॐकार वेत्ता आचार्य ने यदि विधिवत किसी अधिकारी को इसका उपदेश दान दिया उसने मानो सभ कुछ ही दान कर दिया । (६) प्राय बालकों तथा स्त्रियों अरु कमजोर दिल पुरुषों को अशुचताई आदि कारणों से स्वप्न में अथवा एकातादि स्थान में क्रूर व्यक्ती आदि दर्शन की भ्रांति से भय हुआ करता है जो कि परमात्मा के नाम उच्चारण मात्र से निविर्त्त हो जाया करता है सो सभ नामों का मूल एक ॐकार ही है इस कारण इसके उच्चारण मात्र से पवित्रता की प्राप्ती भला फिर सभ नामों से अधिक तर क्यों ना होगी । ज्यों २ नाम जपा जाता है मलीन संसकार अंत करण से भी निविर्त्त हो जाते है इस कारण भीतर बाह्य की शौचता का मुख्य कारण रूप स्नान एक ॐकार ही है । (७) भोग्य वस्तु रस प्राप्ती के वास्ते ही सभ कोई सेवन करता है, पदार्थ की अभिलाषा में मन विक्षिप्त हुआ दुख का कारण होता है और पदार्थ प्राप्ती पर किंचितकाल के लिये अभिलाषा निवृत्त होने से अपने अंदर रस को अनुभव करता है और अज्ञानवश हुआ भोग मे रस मानता है । ॐकार के आराधन में सहजही मन और सुरति सिमट जाते हैं और भारी रस प्राप्त होता है इस कारण ॐकार भोग है । अथवा सर्व भोग रूप संसार ॐकार से उत्पन्न है इस के साक्षात्कार में सर्व की प्राप्ती हो जाती है इस लिये परम भोग रूप है । (८) जगत की ओर से मुंह काला किये बगैर ॐकार की प्राप्ती सहज नहीं होती इस कारण संसारी दृष्टि से यह दुख रूप है ।

ओअंकार ते परे न असाध[1] । ओअंकार ते परे न बिपाध[2] ॥
ओअंकार सभस का मूलं । ओअंकार सूक्ष्म अस्थूल ॥
ओअंकार ते सभ किछु भया । ओअंकार सर्व की दया ॥
जिस हृदय ओंकारं, तिस कृपा गुरु मंत्रवा ।
नानक ओअंकार परे अपरं पर, ओअंकार ते सर्व भया ॥६॥
ओअंकारु प्रभि आपि उपाया । ओअंकारु करि ब्रह्म कहाया ॥
ओअंकारु करि बिश्न को कीना । ओअंकारु करि महेश जसु लीना
तीनौं मूरति एको देवा । तीनों भाँति तीन की सेवा ॥
तीनि गुणां करि रचनु रचाया । ब्रह्मा बिश्नु महेश उपाया ॥
एकस ते कीना बिस्थारु । नानक एक अनेक बीचारु॥७॥
चतुर जोग[3] चतुर रूप[4], चतुर समाधि[5] चतुर पदह[6] ।
चतुर अस्थान[7] चतुर अस्थापन[8], सर्व मध्ये शिव शिवह॥८॥
चहुं समाधि की जो मिति जानै । बिचरि बिचरि उह आखि बखानै॥
आपो अपने नाउँ[9] बतावै । चहुँ समाधि की तब मिति पावै
रक्त बिंदु ते क्योंकरि पाका । कोई महलु बतावै वा का ॥
चारि समाधी बीचि समाना । नानक देखि रहिआ हैराना ॥९॥
सुन्न मंडल ते कीआ प्रगास । नवखंड करि कै कीआ अकाश ॥
आठ खंड करि रचन रचाया । नावाँ खंड शरीरु बनाया ॥
रवि शशि[10] अठवीं जोति सवारी । नावीं जोति प्रभि राखी निआरी
नावीं जोति महि ब्रह्मु समाना । नानक डिठा लाय ध्याना ॥१०॥
पहिला धरति कि पहिल आकाश । पहिला पुहप कि पहिला बास ॥

---

(१) जब तक जीते न मरे अर्थात पिंड से संबंध न टूटे ॐकार प्राप्त नहीं हो सक्ता इस कारण असाध्य है। (२) संसार संशयों की खान, शरीर दुखों की खान है सो सभ कुछ ॐकार से प्रगट हुआ है, सो फल बीज अनुसार ही प्रगट होता है, ताते बिपाध भी यही है। (३) चार जुगती, (४) चार प्रकार का रूप गर्भ में (५) गर्भ से ले मरण पर्यंत चार समाधी (६) बारिया चार पद (७) महल चार स्थान (८) चार प्रकार की स्थिती—सभ गुरूजी कहेंगे। (९) नाम। (१०) पाच ज्योतिया पिंड गत पूर्वोक्त चक्रों की कंठ चक्र पर्यंत और दो ज्योतिया आखों की और अष्टम ज्योति दृष्टि का भंडार जिसको "उलटै कमल छिद्र तल धारै" इसकी व्याख्या में कहि आये हैं। नावीं ज्योति उससे ऊपर है जो कि सहसदल का स्थान है उसमें जो ज्योति है सो आदि निरंजन की पूर्ण छाया है, छाया छायावान से भिन्न नहीं होती छाया द्वारे छायावान शीघ्र जाना जाता है तभी उसे ब्रह्मरूप कहा है।

पहिला राति कि पहिला दिन। पहिला पाप कि पहिला पुन्न॥
पहिला चद कि पहिला सूर। पहिला सचु कि पहिला कूरु॥
पहिला माई कि पहिला वापु। पहिला धरमु कि पहिला पापु॥
पहिले वरु कि पहिले स्रापु॥
पहिला गुरू कि पहिला सिख। कहि देवै कोई एहु विवेक॥
एहु विवेक जे को कहि देवै। उआ के चरन नानक जनु सेवै ११
पहिला धरती फुनि आकाश। पहिला पुहप त पीछे बास॥
पहिला राति त पीछे दिन। पहिला पापु त पीछे पुन्न॥
पहिला चदु त पीछे सूर। पहिला सचु त पीछे कूर॥
पहिला माय त पीछे वाप। पहिला वरु त पीछे स्राप॥
पहिला गुरू त पीछे सिख। नानक दास कहि एहु विवेक १२
नहिँ कछु डाली नहिँ कछु मूल। नहिँ कछु सूक्ष्म नहिँ अस्थूल॥
आछा लोहू आछा मसु[१]। आछा सरवर आछा हसु॥
आछी भूमि करहि सकेत[२]। आछा वीजु पड़ै तिहँ खेत॥
अगनी पड़ै अग्नि ही होय। माटी पड़ै त माटी सोइ॥
जैसा पड़ै तैसा ही होय। कुसहजि[३] पड़ै न जनमै सोय १३
तिसु भूमहिँ देही विदु जामु। तिस बिंदु की हाड नहिँ चामु॥
कायाँ हाड करि दीआ चामु। करि दीना इसको बिसराम[४]॥
कायाँ गढ़ महिँ रहिआ दश मास। अगनि प्रजारै पवन निवास॥
माता की रक्त पिता की विदु। मानस देह रखी बिचि जिदु॥
अपनी कुदरति आपे जानै। नानक अचरजु आखि वखानै १४
साढ़े उणवजह क्रोडि उपाई। बारह क्रोड़ि वीच रलाई॥
सोलह चौदह का कीआ पवीर। हिकमति साजि कीआ मामूर[५]॥
चारि[६] धातु कल्बूत बनाया। अठसठि हाट इस बीचि कराया॥
वहत्तरि नारी नौ दरवाजे। नानक दशवैं अनहद बाजे ॥१५॥
जब एककारु अकेला रहता। सास मास तब कछू न कहता॥

(१) मास। (२) स्थापन। (३) ऊसर भूमि आदि अनजोती हुई धरती। (४) समाधान, निर्णय।
(५) आबाद। (६) धरती, पाणी, अगनी, वायु।

होती देह न होते प्राना। बोलनहारा कहाँ समाना॥
बोलनहारु पवन की न्याईं। निश दिनु बकै नहीं सुधि पाई॥
क्या देखउ क्या करउ बीचार। नानक साहिब अगम अपारु॥१६

जब तूँ एकंकार अकेला। कीआ प्रगासु कवनु उह बेला॥
कवनु बापु कवनु महतारी[1]। कवनु नामु क्या जाति तुमारी
सुन्न मंडल ते कीआ उजीआरु। आपु छपाय कीआ पसार॥
कीओ पसार होय अनत तरंग। नानक लपे न जाँही रंग॥१७॥

जब प्रभु मन महिँ मनसा धरता। तब बोलु बचन मनसा सिउँ करता
बचन देत हथि[2] छालकु[3] परिआ। तीनि मूरति का आस्रम[4] करिआ॥
मनसा माई कीआ सपूता[5]। इकु ससारी[6] इकु अउधूता[7]॥
इकु लाए दीवान दुआरे[8]। नानक आपे भन्नि सवारे॥१८॥

ब्रह्मे कउ प्रभि आज्ञा दीनी। सात[9] चीज की हिकमत कीनी॥
आब पाक आतिश लै गाडी। पवनु रलाई मनसा बिचि आडी[10]॥
लोह कलम लै साजश कीनी। करि कहगल ब्रह्मे कौ दीनी॥
घड़ि घड़ि भाँडे ब्रह्मा साजै। कला[11] बनाय बिचि पवणु बिराजै॥
ब्रह्मे कीना एहु पसारा। आज्ञा कीनी प्रभ निरंकारा॥
प्रभ आज्ञा ते रचना होई। आब पाक आतिश लै गोई[12]॥
अपने सूति सभ आपि परोई। नानक करनैहारु न कोई॥१९॥

प्रथमे तउ समाधि सुनाई। जठर अग्नि की आवी चढ़ाई॥
ताय ताय तन बहुतु पकाया। जब पाका तब ठनकि सुनाया॥
आवी ते जब निकसिआ सारा। तबहि पसम लै हाटि उतारा॥
वस्तु अचरज बीचि लै पाई। नानक प्रथम समाधि सुनाई॥२०॥
दुतीआ परम समाधि करि राखी। परम नत्तु धरिआ बिचि साखी॥

---

(१) माता। (२) हाथ से हाथ मिलाते हुए अथवा वचन करते ही। (३) छाला, विस्फोट, फलूआ, (अंडा से भाव है)। (४) निवास, स्थान। (५) पुत्रवती, जननी। (६) ससार रचनेहारा ब्रह्मा। (७) संघार करता अवधूत, शिव। (८) अपने दुआरे दरबार में दीवान लगाने वाला विस्नु सभ का पालक। (९) पाच तत्त्व, मनसा और जीव कला सुरति—इन सात चीजों से कारीगरी करी गई है। (१०) शामिल करी, प्रविष्ट करी। (११) कलबूत (मेशीन)। (१२) गूथी।

पवन परत[1] प्रानन के माहिँ । पवन मारग हरि लपे न जाहिँ
परम समाधि की जो मिति जाने । परम तत्त को तवहि पछाने॥
परै ते परै पर मिति जव आवै। तव नानक परम समाधि . . .

त्रितीए अपर अपार समाधि। आपु चीनि आप ते लाधि॥
अपर अपार परंपर पिआरे । अपना आप प्रभु आप सवारे॥
अपना आपु आपि पतीआरा । आपे भन्नि स्वारणहारा॥
अपर अपार समाधि सुनाई । नानक प्रान नगर सुधि पाई२२

चतुर्थ महाँ समाधि जव कीनी । वेअंत धनी मिति किनहुँ न चीनी
महिमा ऊँच कही नहिँ जाय । महाँ समाधि महिँ रहिआ समाय॥
एक घाटु दरीआउ[2] हजार। दश दुआर अठसठि बाजार॥
नउँ नाड़ी बहत्तरि कोठड़ीआँ । नानक चहुँ समाधि की तब मिति प्रहीआ २३

प्रथम समाधि की क्या नीशानी। भिन्न भिन्न करि प्रगट वपानी॥
दाता भुगता नहिँ दूख दिखावै । अति उदार निहचउ नहिँ धावै॥
निशि बासर उह निहचउ करै। शब्द सोधि एकाकी फिरै॥
बाल अवस्था वेगम रहै। नानक प्रथम समाधि विसम होय रहै॥२४

दुतिया समाधि के लक्षण कौन । क्षमा शाँति शोभा सुख सउन ॥
दया धरमु धीर्ज संतोपु । नहिँ कछु पापु विघनु नहिँ दोपु॥
ज्ञान ध्यान मैँ रहै चितवन। अजपा जपै सदा अनदिनु॥
सम दृष्टि अति धीर्जवंत। वसै निरंतरि लै गुरमंतु॥
अठदश सिद्धि चरन लपटानी । नानक दुतिय समाधि वपानी॥२५॥

त्रिती समाधि का एहु बीचारु। महा विअंतु अतिहि बिस्थारु॥
अति अवधूती महाँ अलेपु । तिस जाति न पाति वरनु नाहि भेपु
माया न छाया दृष्टि न आवै । जिसको पकरि देखै तिह तृण ज्यों जलावै॥

(१) पवन को पलट प्राणों में, प्राण पवन मन का जीव है, पवन के बिखरे रहने से मन बिखरा रहता है। और पवन का सार प्राण है इस कारण सारी पवन को प्राणों में पलट लो अर्थात् प्राणों की चाल सीधी करके उसमें नाम मिला दो तो उसके सहारे परे से परे जो पारब्रह्म है उसकी हद्द आन पहुँचेगी, इसके सिवाय पवन मार्ग से अर्थात् "बोले पवना" ज़बान से नाम स्मरण करने से हरि नहीं लपा जाता। (२) सुषमना का घाट उससे, हज़ारों रस रक्त प्रवाही नाड़िया लगी हुई हैं जो दरिया हैं।

घसै द्रयावों[1] मड़ीं मसाणीं । अति बिसुध[2] बोलै बिकल[3]बाणी ॥
नासिका तालका त्रिकुटी घ्यानी । लबिका[4] उलटि पीवै गगन पानी
सुन्न निरतरि जाय नाद बजावै । नौंसै नाड़ि बहत्तर कोठडीआँ
एक पल माहिं फिरि आवै ॥
रोम रोम खंड खड काया वीचारै । राज करै षट[5]चक्र षोडस[6]आधारै
आदि मध्य बूझै बंधानु । नानक त्रितीय समाधि बषानु २६
चतुर्थि समाधि बसै आपि आपि। तिस जाति बरनु नहिं माय न बापु

---

(१) नदियों के किनारे । (२) बिना सोचे समझे, पूरब अपर विचार रहित । (३) टूटी फूटी अर्थ ज्ञान रहित। (४) हठ योग रीति से रसना के नीचे की नाड़ी छेदन करके रसना पीछे उलट कर लबिका के साथ जो कि कठ में थोडा सा मास लटक रहा है (उसके साथ) लगा दी जाती है उसके रास्ते से अमृत टपकता है ( बिना पलटने के भी अमृत रस टपकता है, पलटने का नियम नहीं है ) । (५) षट चक्र पीछे टिप्पण में कहे गये, आगे मूल में भी आवेंगे । (६) आधारों का भेद बहुत गुह्य है परन्तु इनके जाने बगैर योग का बोध होना असभव माना गया है इस कारण इनको प्रगट कर देना जरूरी प्रतीत होता है—सो यह हैं—१-आधार-पाद अगुष्ट है, इस पर एकाग्र दृष्टि करने से ज्योति चैतन्य होती है और दृष्टि स्थिर होती है । २-आधार-मूलाधार गुदाचक्र है, इसे पाव की एडी से अचेतन करने से अग्नि दीप्त होती है । ३-गुह्याधार है इसके सकोच विकाश के अभ्यास से अपान वायु फिरके, वज्र गर्भ-नाड़ी में प्रवेश कर बिंदू चक्र में जाता है, इससे शुक्र ( वीर्य ) स्तभन की सामर्थ्य होती है (नं० ४ का आधार भी इसी में शामिल है) ५ पश्चिम तान आसन बाध के गुदा को सकोचन करे, इससे मल मूत्र कृमी का नाश होता है । ६-नाभी मडल आधार है जिस में चैतन्य ज्योती का ध्यान करने तथा ओंकार का जप करने से नाद उत्पन्न होता है। ७-हृदयाधार है इस में प्राण वायु के रोध करने से हृदय कमल खिल आता है। ८-कठाधार है, इस में हृदय पर ठोड़ी दृढ़ता से लगा कर ध्यान करे तो इडा पिंगला से बहता हुआ वायु स्थिर होवे । ९-क्षुद्र घटिकाधार—कठ मूल है इस में जो दो लिंगाकार (मास पेशी) लटकती हैं उन तक रसना को पहुँचावे तो ब्रह्मरध्र में चन्द्र मडल से स्रवता हुआ रस मिलता है। १०-जिह्वा मूलाधार—इस में खेचरी मुद्रा के प्रकार से जिह्वाग्र के साथ मथन करे तो खेचरी सिद्धी होती है। ११-जिह्वा का अधो भागाधार—जिस में जिह्वाग्र से मथन करने से दिव्य कविता शक्ति होती है। १२-ऊर्ध्व दत मूलाधार—जिस में जिह्वाग्र स्थापन के अभ्यास से रोग शान्ति होती है । १३-नासिकाग्र आधार—जिस में दृष्टि स्थिर करने से मन स्थिर होता है। १४-नासिका मूल आधार—जिस में दृष्टि स्थिर करने से छः माह के निरतर अभ्यास से ज्योति प्रत्यक्ष होती है। १५-भ्रमध्याधार—जिस में दृष्टि अचल करने के अभ्यास से सूर्य किरणों के समान ज्योति प्रत्यक्ष होती है। इसी अभ्यास के दृढ़ होने से सूर्याकाश में मन का लै होना है। १६-नेत्राधार—जिनके मूल में उँगली से भींचने में वर्तुलाकार ( गोल ) बिंदु समान, इन्द्र धनुष के सदृश, ज्योति प्रगट हुआ करती है—इसके देखने के अभ्यास से ( ध्यानी ) ज्योति का प्रत्यक्ष होता है। और भी दूसरा भेद इनका है परन्तु इन्हीं में आने से नाम भेद की परवाह नहीं की गई।

अति निरलंब अति निरंबकारी । महा निराश महा निराधारी ॥
पवणु न शोषै अगनि न जलावै । पानी न डूबै गहिआ न जावै ॥
चिदानंद रूप अनूप सरूपं । नित्य असोध करि सत्ति सत्ति धूप
पारब्रह्म जोती इत उत पोती, सर्व गुणीआ सर्व अतीत।
अधिक ध्यान होय आकाश जल पीतं ॥
महा अकाशी सर्व निवासी । नानक पारब्रह्म जोति प्रगासी ॥
जहाँ कर्म न धर्म न रूप न नामं। अहि निशि जागै त्रिकुटी ध्यान
तब पारब्रह्म की जोति प्रगासं । नानक निज घरि महलि निवास
जब जोति जगै तब शब्द उचार । जब जोति जगै तब निरखै निरकार
जब जोति जगै तब होय पसारा। जब जोति सुख सोवै तब होवै अँध्यारा ॥
जब जोति जगै तब होय बिस्थारु। भी पारब्रह्म जोति उर वारु न पारु
परमदेव परमात्मा परमिति पर अस्थापनं ।
चतुर समाधी जो बसै नानक ते लक्षण परवानं ॥२८॥
आपि उपाय मनसा प्रभु धारी । ध्याल पलूल[1] करि पलक सवारी॥
साढे उणवजह क्रोडीं पाक । मन महिं सोधि दृष्टि करि पाक॥
बहत्तरि क्रोडीं पवणु उपाया । सोलह क्रोडीं जल बिब उठाया ॥
नौं क्रोड आतिश है कीनी । नानक कोटि मध्ये किनै विरलै चीनी २९
नाँ किछु ते किछु करि दिखलाया। रक्त बिंदु का देह उपाया ॥
उर्ध[2] कमल महिं सिमरणु आधारु । हरि सिउँ राता भगति अधारु ॥
इहँ कलि आय कछु अवरु दिखाया। हरि बिसरिआ तब लागी माया
बहत्तरि घर एको परधानु । नानक लागा सहज ध्यानु ॥३०॥
लै माटी कलबूत बनाया । आब खाक आतिश गोवाया ॥
बुत्त कीआ कलबूत सवारिआ । हाथ नाक मुख दंत सुधारिआ ॥
होंठ बतीसी नासाँ कान । त्रिकुटी बीचि रचिआ मैदान ॥
भउँहाँ सेली मस्तक कीआ । नानक करनैहारु न बीआ ॥३१॥
नेत्र कीए बिचि रग बनाए । अचरज भाँति के दस्ते पाए ॥

(१) सकल्प का उत्थान। (२) माता के गर्भ में शिर नीचे पाव ऊपर होने से बालक का ध्यान स्वाभाविक ही सुरति कमल में लगा रहता है और साथ ही महान दुख के कारण हरि भी याद रहता है।

स्याह सपैद अवरु सुरपाई । गिरद कटोरी आँखि बनाई ॥
धीरी बीचि दृष्टि सभ राखी । रसना करी जपनि कौ साखी ॥
घड़ी तले चकनालि बनाई । घट तले कछु स्वाद न पाई ॥
इहु बिस्थार गले ते ऊपरि । नानक जो सोधै तिसु जोति अनूपरि ३२
दुइ भुज दुइ कर दस नारी नाले[1]। नारि मरद करि एकु बहाले ॥
नारि मरद कौ लीक लगाई । बीनी ऊपरि धरी कलाई ॥
ऊपरि डउले काँधे मेरु । गाटे[2] तले बिअत अँधेर ॥
मिटै अँधेर दीपकु[3] जब जालै। नानक ज्ञान बीचारै नामु समालै ३३
घट ते तले बहत्तरि नारी । बिचि सुष्मना इडा पिंगुलारी ॥
जिस सुष्मनि होवै प्रगास । इडा पिंगुला सदा निवासु ॥
नाभि कमल ते ऊपरि हाट । तिन के अठसठि दीए कपाट ॥
पेट भँडारु कीआ असगाहु[4] । नानक गुहल नाडि प्रान सुख राहु ३४
नाभि तले इंद्री का वासा । तिसके भीतरि काम मवासा ॥
इंद्री के तले नलाँ का डेरा । अचरज खेल कीआ प्रभु तेरा ॥
सथ्थल गोडे पिंन्नी पैराँ । दश नारि मरद का एक बसेरा ॥
करि कलबूत सूति मुख धरिआ । नानक रक्त बिंदु ते अचरज करिआ ३५
कई जुग्ग कलबूत स्वारिआ । भनि भनि ढाहि ढाहि उसारिआ[5] ॥
जीउ उपाय अंतरि बैठाया । भीतरि पइते[6] बहु डरपाया ॥
प्रभु सुवचन कीआ फिरि आवउ। तौ इस गढ के बीचि समावउ ॥
अंतरि जाय बहुत लोभाना । नानक कौल देन कौ पछोताना ३६
इस घट भीतरि अठसठ हाट । बिन कुंजी क्यों खुलहिं कपाट ॥
कवन कुंजी जितु खूलहिं ताले। कवन पुरुष जो वस्तु समाले ॥
अठसठि हाट का करै निबेरा । सोई आदि अंति जनु तेरा ॥
सतगुर मिलहि त खुलहि कपाट। तौ नानक परगट होवहिं हाट ३७
अठसठ हाट का क्या क्या नाउँ। उह कवन हाट जितु रहै हिआउ[7]

(१) साथ ही। (२) गरदन गाटा नाम ठेठ पंजाबी में गले का है, अर्थात कंठ के नीचे हृदय से भाव है। (३) नाम सुमिरन तथा गुरू पदिष्ट ज्ञान में विचर कर जब इस जगह हृदय स्थान पर ज्योति प्रगट हो। (४) अथाह। (५) "ढाहि उसारिया" के बदले "साजि स्वारिआ" पाठ भी है। (६) प्रवेश करते। (७) हिरदा परन्तु यहा भाव जीव से है।

हीऐ का हाट कोई जनु जानै । जॉको दृष्टि पूर्ण भगवानै ॥
हीआ सोधि होय रहे हैरान । सो अठसठ हाट की देखि पतीआन
अठसठ हाट की जिस मिति आई । नानक जिस कौ आपि दिखाई॥

॥ अध्याय सम्पूर्ण ६ ॥

---

॥ १ ॐ सतगुर प्रसादि ॥

॥ राग आसा महला १ ॥

## गोष्टि सिद्धाँ नालि, गोरख भरथरी साथ बोलणा होआ ॥

॥ श्लोक ॥

जोग जुगति को चीनते, तिनके लक्षण कैाण ।
तजि निद्रा खुध्या तजहि, सुख¹ शोभा निशि सैाण ॥
चहुँ का संगी चहुं मिले, चारे राखे चीति ।
कदे न डोले नानका, जे चहुँ सॅगि होवसु प्रीति ॥
दया धर्म संतोष सचु, जे इन सॅगि रहै सुचेत ।
तिसु जमु जागाती नॉ लगै, नानक रखै चेत ॥१॥

---

(१) सुख सरूप शोभायमान रात्रि में वह सोए ( मगन ) रहते हैं—अर्थात जैसे रात्रि में दिन के सर्व कार्यों का अभाव होता है तैसेही असत् प्रपंच के अभाव पूर्वक भाव रूपी सत्ता का उदय होता है । और शोभा नाम छवि ( प्रकाश ) का है सो प्रकाश छवि चेतन वस्तु की दमक है, तथा सुख आनंद का नाम है, इस कारण आनंद सरूपी चिन्मात्र सत्ता में ही नींद भूख को त्याग करि सोए रहते हैं अर्थात् सच्चिदानन्द परम धाम में वह मगन रहते हैं, जोकि जोग जुगति को चीनते हैं । भाव अर्थ इसका यह है कि परम असत्य प्रपंच के अत्यंत नाश रूप होने के वारंवार के दृढ़ अभ्यास कारण जब संसार की प्रतीति मूल से ही होनी (भीतर) बंद होजाती है, तब एक विशेष प्रकार की आत्मिक अवस्था का घट में साक्षात्कार होता है जिसको सत्ता अर्थात हस्ती कहते हैं । यही रात्रि रूप है क्योंकि रात्रि में भी सर्व कार्य बंद हो जाते हैं और इसके साक्षात भए भी सर्व प्रपंच का अभाव (नाश) । इस अवस्था का चूंकि कोई विशेष रूप नहीं होता परन्तु केवल निर्विशेष रूप से ही यह (भाव=हस्ती) मात्र स्थित होती है । इस वास्ते इसको सत्ता या सत्तामात्र नाम से ही कहा जा सकता है । जब कभी भी किसी के अकथ्य अवस्था का साक्षात्कार होता है तो प्रथम इसी सत्ता रूप में ही अनुभव हुआ करता है, और जब

॥ पउड़ी ॥

सेतबंद रामेशर कौ चले । आगै गोरख भरथरि खले ॥
गोरख बोलै सुणि हो पुरुपा । साध दर्श की अम्रित वर्षा ॥
प्रभ सुप्रसन्न साध जब देखै । जन्मु सकार्थ सो दिन लेखै ॥
बोलहु गोरख संति प्रवेश । इस आवत पुरुप कौ करहु आदेश॥१॥
सुणि अवधू अरदास हमारी । हम कौ नदरि पवै ससारी ॥
भेपु न पाया ग्रहस्थी वेपु । तिस कौ क्योंकरि कहाँ आदेशु॥
तिसु खिथा मुद्रा पत्रु न झोली । सुनि अउधू निरतरि बोली ॥
तिसु सिङ्गी नादु विभूति न माथै। सुणि सतगुर सचि भरथरि भाखै २
सुणि भरथरि इक शिष्या लीजै। इसकी गणत न काई कीजै ॥
सहजे आवै इच्छिआ जाय । धरती देखै सहजि सुभाय ॥
इसकी गति मिति किनी न जानी। अहि निशि जागै रहै ध्यानी ॥
बोलै गोरख सुणि पुरुप उदासी । इसकी गति जाणै अबिनाशी ३
आदेश हो पुरुप आदेश । आदेश का कवणु उपदेश ॥
उपदेश का कौन गुरू कौन चेला । कौन शब्दु अनाहदु मेला ॥
कउण सुआवै कउण सुजाय । कउण सु सर्वे रहिआ समाय ॥

---

इसी रूप सरूप भई सुरत किंचित काल एक रस स्थिर रहती है तो यही अवस्था परम छवि का भंडार रूप हुई दमकने लग जाती है। इस स्वय प्रकाश मई अनुभव सत्ता के सिवाय उस काल में और सभ का अभाव होता है इसी करकेइसको चिन्मात्र कहते हैं। पश्चात इस सत चिन्मात्रता में इसके भीतर ही भीतर एक और लपेट की झलक उछलती है और बस—उसी को परम आनंद मात्र कहते हैं। यह तीनों हालतें सम काल ही सम रूप में प्रकाशित होती हैं, भिन्न २ नहीं किंतु एक सरूप हैं। इसी को सच्चिदानंद परम धाम का साक्षात्कार कहते हैं। जो जोग जुगति को चीनते हैं नींद भूख को त्याग करि इसी जीवनमुक्त दशा में मगन रहते हैं "जौं कउ आयो एक रसा। खान पान आन नहीं क्षुध्या तॉके चित्त न धसा॥" इस श्री गुरु ग्रंथ वचन अनुसार—प्रथम पद के प्रश्न का उत्तर दुतीय पद में दिया है। (२) यह भरथरी नाथ का कथन है गोरख नाथ से—ऐसा ही आगे भी प्रश्न उत्तर में समझ लेना। गोरख ने गुरू साहेब को आते देखकर नमस्कार को कहा परन्तु भरथरी ने विलक्षन भेप गुरू जी का देख कर ऐसा उत्तर दिया है। (३) पात्र, यहाँ कमंडलु से भाव है या खप्पर से। (४) गोरख भरथरी के नमस्कार कहते ही। (५) गोष्टी आरंभ करने अर्थ गुरू साहेब ने प्रश्न कर दिया है गुरू साहेब के आगमन से प्रथम ही गोरख भरथरी वहा मौजूद थे और जो बाहर से आवे प्रश्न का अधिकार उसका है सो इसी मर्यादा के पालन अर्थ गुरू साहेब ने प्रश्न कर दिया है। आदेश नाम योगियों की संप्रदाय में नमस्कार का है और उपदेश के अर्थ में भी कहीं इसे कहा जाता है।

बोलै नानक अम्रितु गाथा । तू सुणि भरथरि गोरखनाथ॥४॥
आदेश हो पुरुष आदेश । आदेश का सचु उपदेश ॥
उपदेश का निरंतरि गुरू रहत चेला । आपु खोय तब होवै मेला
बोलै गोरख अम्रितु बाणी । सुणिहो नानक इह जोग नीशाणी५
तुही ब्रह्मा कि[1] तुही ब्रह्म ज्ञानी। तुही तपसी तुही सुन्न ध्यानी ॥
तुही अउधू कि तुही ब्रह्मचारी । तुही मोहनी कि तुही कलाधारी
तुही उदासी तुही ग्रिहस्त भोगी । तुही वैश्नो तुही आदि जोगी
बोलै भरथरि अकथ कहाणी । मैं मनि उपजि रही हैराणी॥६॥
सोई ब्रह्मा जो ब्रह्म पछाणै । सोई वैश्नो जो विश्नु मति जाणै
सो महेश जो मोनी थीआ । ओही जोगी जिन जगु सभु कीआ
ब्रह्मंड खंड जिसु सभु पासारा । ओही सभ संगि सभन ते निआरा
बोलै नानक त्रिभवण सारु । अकथ कथा का तत्तु बीचारु ७
कितु विधि पुरुषा तत्तु कौ लहै । कितु विधि जाता अगहु गहै ॥
कवनु भोजनु जित आवै शांति । कवनु शब्दु जित मिटै भ्रांति ॥
कवनु रहतु जित उलटि सरु सधै। क्योंकरि पंच दुष्ट कौ बधै ॥
पूछै गोरख देहु बीचारु । क्योंकरि दुत्तर उतरहुं पारु ॥८॥
गुर प्रसादि तत्त कौ बूझै । ज्ञान रत्न तब अंतरि सूझै ॥
मन पवने का करे अहारु । तब ज्ञानी के ब्रह्म आचारु ॥
उलटे कवलु पपाले काया । पंचे जीति सहजि घरि आया ॥
बोलै नानक सुण हो नाथा । नामु जपत उधरे बहु साथा॥९॥
क्योंकरि पुरुषा नामु अराधै । क्योंकरि पच दुष्ट कौ साधै ॥
क्योंकरि सतगुर की मति लेइ । क्योंकरि मनु साधू कौ देइ ॥
कौण जुगति जोगी का चाला । कवन शब्द ते परचै बाला[2] ॥
बोलै गोरख तत्त सरूप । अलप बचन जोग का रूप ॥१०॥
कवन जुगति ते जोग कमावै । कवन जुगति भ्रमता बशि आवै
कवन जुगति लै त्यागै आसा । कवन जुगति ते मिटै पिआसा ॥
कवन जुगति उपजै हैरानी । नानक कथीअले अकथ कहानी ११

(१) अथवा, शक्ति। (२) मन।

जत्न जुगति ते जोगु कमावै । सत्ति जुगति भ्रमता वशि आवै ॥
शील जुगति ते त्यागै आसा । संजम रहै तॉ मिटै पिआसा ॥
बोलै गोरख ऐसा जोग । जुगति विहूणा जोगु न होगु १२
कवन ध्यान कवन जोगीसर । कवन सत्त राखहु घट भीतरि ॥
कवन खिथा कवन झोली । कवन शब्दु कवन बोली ॥
कवन सिङ्गी कवन नादु । बोलै नानक इहु विसमादु ॥१३॥
ध्यान जोग आपि जोगीसर । सचु वस्तु राखहु घट भीतरि ॥
अकाल' खिथा निराश झोली । शब्दु अनाहदु गुरमुखि बोली ॥
सुणि नानक इह जोग नीसाणी । सिङ्गी सुरति नाद गुर बाणी १४
कवन मेषला कवन विसटी' । कवन सेली कवनु किसती' ॥
कवन सूई कवन धागा । कवन पेवंद मेपले लागा ॥
कवन जगोटा' कवन अधारी । कवन जोगीसरु कवन ब्रह्मचारी
सुणिहो भरथरि नानक इउँ कहै । कवन जुगति जितु अस्थिरु रहै॥१५॥
गगन मेषला धरति विसटी । दया सेली हाथ किसती ॥
सुरति की सूई प्रेम का तागा । कवन' पेवंद मेपले लागा ॥
जापु जगोटा जतु अधारी । आदि जोगीसरु सो ब्रह्मचारी ॥
सुणि हो नानक भरथरि बाता । गुर प्रसादि अमरु घरु जाता १६
कवणु मूलु कवणु वेला' । कवणु गुरू कवनु चेला ॥
कवनु मुद्रा कवनु मिरगानी । कवणु फरूआ' कवनु पाणी ॥
कवणु डिवी कवणु भुगति । पूछै नानक कवणु जुगति ॥१७॥
पवनु मूलु सुन्न वेला । शब्दु गुरू सुरति चेला ॥
धर्म कीआ मुंद्रा शील मिरगानी । अकाल फरूआ गगन सर पानी॥

---

(१) अविनाशी वस्तु, सर्व परपच की आधारभूत सत्ता । (२) विष्टि नाम नर्क में जबरदस्ती ढकेलने का है परन्तु जिस प्रकार दुराचारी नर्क में ढकेले जाने से दंडित किये जाते है इसी प्रकार किंचित मात्र काम के सस्कार से जाग उठने वाली शिश्न इंद्री को जबरदस्ती ढकेल रखने वाली कोपीन है अथवा तांबे या पीतल का वह चक्र जिससे कितने साधू (नागे) अपनी इंद्री को बाँध कर काम की चेष्टा को रोक रखते हैं उसका नाम विष्टी है। (३) कोई साधू फकीर काठ का पात्र किशती ( बेड़ी ) के आकार का रखते हैं और कोई खप्पर हाथमें रखते हैं। (४) कोपीन । (५) असल तो ग्रथ में पाठ यही है परन्तु "पवन" पाठ शुद्ध जान पड़ता है। (६) मर्यादा, हद्द । (७) फावड़ा ।

ध्यान डिवी सतोष भुगति। बोलै गोरख नानक इहु जुगति १८
अठ अठारह बारह बीस। बंकनाल रस त्यागै तीस॥
तिसु ब्रह्मज्ञानी ब्रह्म की मया। वकनाल ते बाहर भया॥
सुणि हो भरथरि नानक बोलै। आतमु चीनै तत्तु विरोलै ॥१९॥
क्योंकरि खोजी क्योंकरि बादी। क्योंकरि दुविधा दुर्मति त्यागी
क्योंकरि दुनीआँ दुत्तरि तरीऐ। क्योंकरि बाले जीवत मरीऐ॥
तेरा कवनु गुरू जिसु दीक्षा दीनी। भरथरि प्रणवै तत्तु परवीनी २०
गुरमुखि खोजत राहु बताया। सहज मिले जगजीवनु पाया॥
दुविधा दुर्मति त्यागि समाया। सचि नामि ताड़ी चितु लाया॥
गुरमुखि सोग व्योग प्रजालै। गुरमुखि रत्ता[1] पति गति नालै॥
गुरमुखि रत्ता दुत्तरु तरीऐ। शब्दि मूए ताँ बहुड़ि न मरीऐ॥
सुरति शब्द की अकथ कहाणी। सुणि भरथरि नानक इह बाणी २१
नउँसर शुभर[2] दशवैं चढिआ। गगन मंडल महि वर्षा करिआ॥
तीन मेट चउथै चउबारै। पंच सफा[3] जिणि मनकौ मारै॥
पारस[4] परसै त्रिभवण थान। गुरमुखि जपीऐ अंतरि नामु॥
पुरीआ सप्त ऊपरि कउलास। तहाँ जोगी बसै निरंजन दास॥
नानक गोरख भरथरि मेला। गुर प्रसादी जन्मु सुहेला[5] ॥२२॥
कवण रहत ते चेला जापै[6]। कवण शब्दु ते गुरू पछापै[7]॥
कवण जुगति लै आसणु लाइ। कवण जुगति लै मनु समझाइ॥
कवण शब्दु ते कवल परगासा। कवण शब्दु लै बधे आसा॥
बोलै नानक सुणि हो पुरुषा। कवण शब्दु अम्रित की वर्षा २३
गुर सेवा ते चेला जापै। सचु शब्दु ते गुरू पछापै॥
जुगति पछाणै आसण बहै। सतगुर बचनी अस्थिर रहै॥

---

(१) राता अर्थात् सलग्न गुरमुख प्रतिष्ठा वाली गति के साथ (निशानिक अनुभवीय स्थिती में) स्थित हो जाता है। (२) शुभर नाम गढ़े का है सो नौसर जो नौ दरवाजे सदैव सरते रहते हैं उनको गढ़ों के समान खाली करके अर्थात उनसे सुरत को खैंच कर विषयों की ओर से उनकी ससरना को निरोध करके। (३) पांच काम क्रोध आदि की सफा (मजलिस) जीत कर। (४) त्रिकुटी के स्थान पर ब्रह्म सरूप पारस को स्पर्श करे। (५) सुख पूर्वक व्यतीत होने वाला, आसान। (६) जाना जावे। (७) पहचाना जावे।

नानक गोरख भरथरि मेला। ऐसी जुगति पछाणै चेला॥
सुणि हो नानक बोलै भरथरि। गुर किरपा ते चेला अस्थिर॥२४॥
कवण अंचला कवण टोपी। कवण आडबद[1] कवण लँगोटी॥
कवण धुई कवण बैसतर[2]। कवण वस्तु ले राखहु अंतरि॥
कवण सुमूआ कवण सुअस्थिर। बोलै नानक सुणिहो भरथरि २५
सचु अंचला हरि सिमरणु टोपी। जतु आडबद शील लँगोटी॥
क्रोध मूआ हरि सिमरणु अस्थिरु। सुणिहो नानक बोलै भरथरि २६
नानक बोले सुणि पुरुष अबिनाशी। पिंड पड़े मिलीऐ अबिनाशी॥
पिंड पड़े अस्थिरु मनु आवे। पिंड पडै भरमतु ठहिरावै॥
पिंड पड़े तब होत सुहेला। पिंड पड़े विछुरत होइ मेला॥
पिंड पवै तब मिटै पिआसा। बहुत जीवण की भरथरि आसा
बोलै नानक त्रिभवण सारु। पिंड पवै तब मुक्ति दुआरु २७

कवण रूप का गुरू कथीअले, कवन रहत का चेला॥
कवण शब्दु लै आसणु बैसे, कवण जुगति का मेला॥
कवण मंत्र उपदेश दृढावहु, कवन तिलकु कवन माला॥
पूछै गोरख तू सुणि नानक, कितु बिधि परचै बाला॥२८॥
पवण का रूप गुरू कथीअले, चेला कथीअले पाणी।
सचु शब्दु लै आसणि बैठे, जोती जोति समाणी॥
जिसु अंतरि जाय निरंतरि देखिआ, प्रगटी अचरज गाथा[3]॥
एतु जुगति गुर चेला परचै, तू सुणि गोरखनाथा॥२९॥॥
पूछै गोरख तू सुणि नानक, कितु बिधि निद्रा त्यागै।
काम शब्द वशि कितु बिधि आवै, क्योंकरि दुबिधा भागै॥
क्रोध बली को क्योंकरि जीतै, क्योंकरि तजै अहंकारा।
सुणि नानक सचु गोरख प्रणवै, किँह बिधि तत्तु बीचारा ३०

(१) आड़ नाम नाली का है जिस में से पानी बहता हो सो ऐसी नाली शरीर में लिंग ही है—जिस पीतल या तांबे के चक्र से इस आड़ को जोगी लोग बंद लगाते हैं उसे आड़बन्द कहते हैं, पीछे इसी को ही बिसटी कहा था। (२) अग्नि। (३) गीत, कथा—अचरज गीत या कथा, भाव अंतरीय शब्द अनहद से है।

सुणि गोरख सचु नानक प्रणवै, एहु सिद्ध का मेला ॥
साध दया ते क्षुध्या त्यागै, जागतु रहै सुहेला[1] ॥
कामु सबलु वशि सहजे आवै, इतु विधि दुविधा त्यागै ॥
सुणि हो गोरख सचु नानक प्रणवै, सत शरणि मनु लागै ३१

कवन नगरी कवन राजा । कवन गढ कोट कवन दरवाजा
कवन लोक जहाँ करहिं बसेरा । कवन गुरू कवन कहीअै चेरा
कवन काजी तहाँ कवन महता[2]। सुणिहो नानक गोरखइउँ कहता३२

अमरापुर नगरी तहाँ ब्रह्म राजा । सुन्न गढ कोट मेरु दरवाजा ॥
साधू लोक तहाँ करहिं बासेरा । शब्दु गुरू सुरति है चेरा ॥
सचु महता आपि काजी थीआ । नानक धरम तपावस कीआ ३३

क्योंकरि अउधू तत्त को बूझै । क्योंकरि ज्ञान पदारथु सूझै ॥
क्योंकरि आसा मनसा त्यागै । क्योंकरि दुविधा दुर्मति भागै
क्योंकरि सतगुर की मति लेइ । नानक सेवक सहजि मिलेइ ३४

हुकम बूझि कै तत्तु पछानै । गुर किरपा ते सदा सुख मानै ॥
सतिगुर की आज्ञा शिर पर सहै । आस अँदेसे[3] ते निआरा रहै ॥
तिसकौ सोग व्योग न व्यापै कोइ । बोलै गोरख जे सेवक होइ ॥३५॥

सुणिहो गोरख अकथ कहाणी । क्योंकरि मिटै सु आवण जाणी
क्योंकरि भ्रमते को ठहिरावै । बाहरि जाता क्योंकरि ग्रहि ल्यावै
क्योंकरि गुर चरणी चितु धरै । सुणि गोरख क्यों अजर जरै ॥
बोलै नानक अगम बीचार । क्योंकरि सेवक पावै पारु ॥३६॥

सुणि नानक सेवक की चाला । मनि हुकम होय रहै निराला ॥
सतगुर चरणी लावै पिआर । आवा गउन मिटसि इक बार ॥
उह गर्भ कुट महिं बहुड़ि न लेटै । कोटि जोजन जमु कबहुं न तेटै[4]॥

---

(१) सुखी। (२) प्रधान। (३) अप्राप्त वस्तु की प्राप्ति के संकल्प की तार का नाम आशा है और प्राप्त वस्तु की सभाल का फिकर या उसके नाश का संशय अंदेशा कहलाता है, वास्तव में यही दोनों परम पुरुष के दर्शनों में पटल (कपाट) हैं। (४) ताड़ी लगाकर या घूर कर देखना, टकटकी बांधना। भाव करोड़ों योजन से भी यम उसकी ओर आंख भरकर नहीं देख सकता।

उह एक वार[1] मरि जनमै नाहीं। जो गुर सेवक अकि समाहीं ॥
बोलै भरथरि सेवक की रहता। गुर का हुकमु जो सेवक कहता॥३७
कितु परचे ते पड़ै न कंधु । कितु परचे ते धावत बंधु ॥
कितु परचे उपजै हैरानो । कितु परचे जोग मिति जानी ॥
कवन शब्दु ते मिटै पिआसा[2] । कवण शब्दु ते पूरन आसा ॥
बोलै नानक सुणिहो भरथरि । कवण शब्दु ते होवै अस्थिर ॥३८
खडित निद्रा पड़ै न कधु । अलप अहारी लै धावतु वधु ॥
सतगुर परचै उपजै हैरानो । ज्ञान परचै जोग मिति जानी ॥
सतगुर परचै मिटै पिआसा । संजम रहै त पूरण आसा ॥
बोलै भरथर सुणि नानक साधा । गुरप्रसादि अमर पदु लाधा ॥३९
कवन नगरी कवन सुलतान । तहँ कवन लोक बसहिं परधान ॥
कवन आसनु कवन घरि डेरा । उह कवनु ध्यानु जित बहुड़ि[3] न फेरा
कवन जुगति जितु जोग कमावै। कवन सजम जितु सहजि घरि आवै
बोलै नानक अगमु अपारु । एस कथा का अगमु बीचारु ॥४०
कायाँ नगरी ब्रह्म सुलतान । तीन गुणाँ का तहँ बिस्राम ॥
सुन्न घरि आसनु सहजि समावै । बाहरि जाते को गुरमुखि घरि लिआवै
बोलै गोरख ब्रह्म ज्ञानु । अलप पुरुप का सुन्न ध्यानु ॥४१॥
सुणि अउधू इउँ जोगहिं पाईऐ । बिनु मनु मूँडे मूँड मुडाईऐ ॥
केश अजाईं[4] जाहिं अभागे। जब लग अंतरि ब्रह्म न जागे ॥
किआ सिङ्गी सु बिभूति लगाई । काहे को शिरि छाई[5] पाई ॥

---

(१) युक्ति अभ्यास की कमाई से जिसकी जीव कला जीते जी ही शरीर से न्यारी होकर परम पिता अकाल पुरुष की गोद में समाजाती है भाव सभ के आदि कारण में अभेद होजाती है सो एक बार ऐसी मरणी मरकर फिर नहीं जन्मता तात्पर्य यह कि फिर स्वप्न में भी उससे भिन्न नहीं होसक्ता । अथवा ज्ञानी अज्ञानी सभ का शरीर प्रारब्ध रचित होता है यावत शरीर रहे सुख दुख का भोग सभ के लिये एक सा रक्खा है, भिन्न भेद केवल इतना है कि जो गुर सेवक उस सच्चे मालिक की गोद में समा जाता है प्रारब्ध फल भोग समाप्ती रूप मृत्यु से एक बार मरकर फिर और किसी कर्म फल भोग रूप जन्म को प्राप्त नहीं होता । क्योंकि गुरमुख (ज्ञानी) के कर्म समूल नाश होजाते हैं। (२) पदार्थों की प्राप्ती से अधिक लालसा रूप त्रिश्ना । (३) फिर, आगे को । (४) व्यर्थ, भंग के भाड़े । (५) छार, राख ।

पत्र[1] लीआ मंगण को भिक्षा । अजहु न आई गुरु की शिक्षा॥
सुणि भरथर नानक इउँ बोलै । जोगी जुगति लीए इउँ खेलै ॥४२

जुगति कमावै सो जोगी होवै । जुगति रहै सो जनमि न रोवै॥
जुगति विना जम ककरु मारै । जुगति विना नित कालु सँघारै॥
जोग जुगति की जिसु मिति जानी । जोग दृढ़ै सो ब्रह्म ज्ञानी॥
जोग जुगति की ऊँची रहता। सुणि नानक इउँ गोरख कहता ॥४३

कवण रूप कवण आचार । कवण अरंभ कवण आधार ॥
कहाँ ते आवै कवण घरि जाय । कवण सुसवैं रहिआ समाय ॥
कवनु गुरू कवनु है चेला। कवनु शब्दु रहरासी मेला ॥
तहँ कवनु जुगति कवनु तहँ रहता।सुणि गोरख सचु नानक कहता४४

सचुसरूप[2] ब्रह्म आचारु। पवनु अरंभ ज्ञान अधारु ॥
नाभ ते उपजै हिरदे महिँ जाइ। सुषमना के घरि रहै समाय ॥
इडा पिंगला सुषमना बूझी । तौ इनि उलटि कला मनि सूझी ॥
बोलै गोरख ब्रह्म ज्ञानु । सुणि नानक इह जोग ध्यानु॥४५॥

क्योँकरि चंद्रमा शीतल संगि। क्योँकरि भानु तप्त नित अंगि॥
क्योँकरि आसा मनसा तयागै । क्योँकरि सुन्न शब्दि धुनि लागै॥
क्योँकरि अउधू तत्त को बूझै । क्योँकरि ज्ञान पदार्थ सूझै ॥
चंद सूरज दुइ इकतु घरि आणै । क्योँकरि सुन्न चँदोआ ताणै ॥
बोलै नानक सुणि अउधूता। कवन वस्त्र कवन विभूता ॥४६॥

---

(१) पात्र, परतु इस जगह झोली से भाव है। (२) सचु सरूप विषयक ब्रह्म भाव मई आचार को धारण करता हुआ गुर शब्द के आधार (सहारे) पर पवन से आरभ करे इस प्रकार कि शब्द के आश्रित पवन नाभि से उत्पन्न होकर हिरदे में से उलंघन करती हुई सुषमना के स्थान पर जाय स्थिर होवे इस भांति शब्द अभ्यास करते २ त्रिवेणी घाट का ललाट हो आता है। यहा परयन्त कीटी मार्ग रूप शब्दाभ्यास की पूरणता के अनतर मन में उलटी कला नटबाजी रूप विहंगम शब्दाभ्यास की सुरत (ध्यान) आन स्फुरती है यही जोग ध्यान ब्रह्म ज्ञान सरूप है। तात्पर्य यह कि शब्दाभ्यास मात्र से ही यथार्थ ब्रह्म ज्ञान होकर पूर्ण ब्रह्म की मस्ती इसे हो जाती है। शब्दाभ्यास का मार्ग यद्यपि अनंत वार गुरु साहब ने स्पष्ट करके भी कहा है तथापि इसकी चाबी केवल भेदी पूर्ण गुरु के ही हाथ दी हुई है।

चंद्रमा[1] शीतल साधू संगि । तामस रूपी भानु तेजि अगि ॥
गुरप्रसादि तत्त को जाणै । चारि पदार्थ तब मनु मानै ॥
सुणि नानक इउँ गोरख बोलै । जोगी जुगति लीए इउँ खेलै ॥४७॥

कवन वरन कवन वेष । कवन मंत्र कवन उपदेश ॥
कवन गुरू जिसकी इह शिक्षा । अति होइ[2] भारु न खइऐ भिक्षा ॥
बोलै भरथर सुणि नानक बाता । कवन वरन ते अंतरि जाता॥४८

असख वरन निरंतर वेस । आदि मन्त्र शब्द उपदेश ॥
ज्ञान वचन अंम्रित की बाणी । कामधेनु लै भिक्षा खाणी ॥
सतगुर[3] का वरन लए आहारु । सुणि भरथर इह ब्रह्म अचारु ॥४९

---

(१) मन का अधिष्ठाता चद्रमा है। चंद्रमा की शक्ति ही मन में कार्य करने वाली वस्तु है इस वास्ते इस जगह चद्र नाम से ही मन को निरूपण किया है। मन में एक तो मनन रूप कार्य की शक्ति है दूसरी अहकार करने की शक्ति है, सो जिस प्रकार शीतल अश इस में चद्रमा का है उसी प्रकार तामसी (तैजस) अग इसमें सूर्य का है। एक ही मन में इन दोनो शक्तियों के सर्वदा काल स्फुर्ण होते हुए भी इनमें धरती आकाश का भिन्न भेद रहता है जिससे सर्व जीव दुखी रहते हैं क्योंकि ना केवल शीतलता से कार्य सरता है ना केवल तेज से, दोनो ही इकट्ठे हों तो कृतकार्यता पूर्ण हो सकती है परतु इनका समकाल इकठे होना आग पानी के एक रूप होने वत अत्यत अशक्य है सो किस प्रकार इस दुविधा के एक रूप निज भाव में मन आवे तो इस जीव का कार्य सुधरे। इस प्रश्न के उत्तर में साधू सग में प्रविष्ट मन में शीतलता का साक्षात्कार होता है और तेज अग में अर्थात् तेज के स्थान में स्थित मन में तामस रूपी जो तेजोमई (प्रकाश रूप) अश है उसका भान (साक्षात्कार) होता है। तात्पर्य यह कि तेज के स्थान रूप शिव नेत्र में सतसग के आश्रे स्थिर हुए मन में ऐसी शाती की प्रगटता होती है जो शीतल है पर उस में जड़ता का लेश नहीं—ऐसा तेज प्रकाशित होता है कि उस में उष्णता का नाम नहीं। इसी शातमई प्रकाश की उपलब्धी का नाम इस जगह चाद सूर्य की इकत्रता रूप मन का निज भाव में स्थिर होना कृत्कार्यता की कुजी है। सतसग से यहा भीतरी सतसग भावित है—क्योंकि ऐसी स्थिती में बाह्य सतसग सम काल नहीं किया जा सकता और सतगुर सरूप का ध्यान या सत शब्द का अनुसधान—भीतरीय सतसग है (साध नाम भले का है—भला सग सतसग ही है, और सभ सग नाश होने वाले होने से भले सग नहीं, सतगुर रूप शब्द ही सत है इसलिये उसी का सग भला सग—सतसग है) सार अर्थ यह शब्द अनुसधान पूर्वक शिवनेत्र में स्थित होना ही गुरुओं की कृपा से तत्त्व ज्ञान की कुजी है। शब्द अनुसधान की रीति पृष्ठ ८४ के टिप्पण न० २ में निरूपण की गई है। (२) अन्यति भारू होय भिक्षा न खय्यै—ऐसा इस पद का अन्वय है। अर्थ यह कि दूसरे पर भारू होकर भिक्षा ना खाय, भाव क्या कि किसी दूसरे पुरुष तथा पदार्थ आदि के सिर पर अपने जीवन का निरभार ना समझे। किंतु एक अकाल पुरुष वाहगुरू की ओट को सम्हारे रक्खे, यही सर्व कामनाओं की पूर्णता को धारने वाला कामधेनु सरूप है। (३) सतनाम रूप गुरु मत्र।

सुणि नानक इउँ गोरख कहै । कितु विधि आवागवण ते रहै ॥
क्यों अमरापुरि पावै वासा । कितु विधि चूकै जम की त्रासा ॥
क्योंकरि सहजि कला[१] मनु आणै । क्योंकरि सुन्न चँदोआ ताणै ॥
सुनि नानक इउँ गोरख कहता । कितु विधि सुन्न जाय इह रहता ॥५०॥

जत्त रहै ताँ जोग कमावै । गुर बचनी ममता वशि आवै ॥
खंडित निंद्रा अल्प अहारी । झाती[२] पावै अनभै बारी ॥
नउँ दर सोधै ताँ पावै भवँणु[३] । इह विधि मिटै सु आवागवणु ॥
आस अँदेशा त्यागि समावै । जम दुख मिटै अनभउ पदु पावै
बोलै नानक सुणहो गोरखा । इतु विधि मिटै सु जम की विथा[४]॥५१॥

कै सै[५] नाडी कै सै सधी । तहँ कवण पुरुप बसै निज बंधी ॥
कवन मडल कवन है बारी । केते पुरुप केती हैं नारी ॥
एक[६] नारि बत्तीस हैं मरदा । उआ नारी माहिं भेदु न परदा ॥
पिंड ब्रह्मंड का देहु बीचार । बोलै गोरख तत्तु अपारु ॥५२॥

नौं सै नाडी सोलह सै सधी । तहाँ पवणु पुरुप बसै निज बंधी
चारि महल चारि हैं बारी । बत्तीस पुरुप एक है नारी ॥
नानक कहै सुणहु तुम ज्ञानी । परम तत्त की कथा बपानी ॥५३॥

शब्द[७] के धारे सगले खंड । शब्द के धारे कोटि ब्रह्मंड ॥
शब्द के धारे पाणी पउण । शब्द के धारे त्रिभवण भउण ॥
शब्द के धारे सूरज चद । शब्द के धारे रत्न समुंद ॥
शब्द के धारे धरती आकाश । नानक शब्द रत्न की राशि ॥५४॥

---

(१) कला नाम विद्या का भी है सो यहां सहज विद्या से भाव सहज योग युक्ति है जिसका निरूपण पृष्ठ ८४ के टिप्पण २ व पृष्ठ ८५ के टिप्पण १ में हो चुका है । (२) दृष्टि डालना, ध्यान देना । (३) ठिकाना, घर । (४) वेदन, पीड़ा । (५) कितने सौ । (६) एक नारि रसना और बत्तीस पुरुष दांत हैं । (७) संसार भर में चाहे सर्व पदार्थ सन्मुख भी धरे पड़े हों—किसी भी कार्य की सिद्धि उनसे नहीं हो सकती जब तक उनके नाम की जानकारी न होवे—जैसा कि देखने को हमारे सन्मुख दमकता हुआ हीरा पड़ा है परन्तु हम उससे परिचित नहीं हैं वह किंचित भी हमारे दारिद्र को निवारण नहीं कर सकता, हां यों ही कि हमें उसका नाम कोई बतला देवे तत्काल उससे धनी बन जावेंगे—ऐसा ही सर्व संसार में कार्य साधकता नाम के ही अधीन सिद्ध है, सो नाम ही शब्द है, इस कारण शब्द के ही आसरे खंड ब्रह्मंड का स्थित रहना गुरु साहेब कथन करते हैं ।

आस अँदेशे ते शब्दु निआरा । तीन लोक शब्दु पासारा ॥
शब्दु अदिष्ट मुष्ट नहीं आवै । सप्त दीप शब्द धुनि गावै ॥
शब्दु अनाहदु निरंजन का वेपु । आदि मंत्र शब्द उपदेशु ॥
चउदह ब्रह्मंड शब्द की धर्मशाला¹। नानक सोहं शब्द दइआला ॥५५॥
सोहं शब्दु सदा धुनि गाजै । जागतु² सोवै नित शब्दु बिराजै॥
तीन³ अवस्था के सँगि रहै । जागत सोवत सोहं कहै ॥
शब्द महरम नहीं किसे सिजाता⁴नाॅ किसे देखिआ नाॅ किसे पछाता॥
बोलै नानक अकथ कहाणी । मन महिं उपजि रही हैराणी ॥५६॥
बाल अवस्था दूध सँगि प्रीति । रुदन करै बिन दूध सुचीति ॥
ले माता सुत कंठ लगावै । दूध हेति बालकु बिललावै ॥
माँगै दूध अवरु नहीं जानै । अहारु होइ रँग रलीआ मानै ॥
सवा वर्ष दूध है आदि⁵ । नानक लगा अन्न के सुआदि ॥५७॥
जोबन अवस्था है फिरि माता। सुत कुटंब मन महिं हित राता ॥
माया के सगि रहित बिरागी । जोबन माते बाजी हारी ॥
पर ग्रिह जाय न राखै शील। काम क्रोध सँगि सदा कुचील ॥
जोबन सँगि फिरै अहंकारी । नानक जोबन बाजी हारी ॥५८॥
बिर्ध अवस्था काम चित धारै । रत्न जन्मु कौडी⁶ पै हारै ॥

---

(१) सभ को धारण करने वाली अर्थात् आसरा देने वाली जगह का नाम धर्मशाला है—सो सर्व के साधारण निवास योग्य धर्मशालावत चौदह लोक ही शब्द की निवास भूमी है। टिप्पण ७ पृष्ठ ८६ में सर्व प्रपच की सत्ता शब्द के अधीन दर्शाई अरु मन सर्व प्रपच में नाम को पूर्ण दिखलाया है, जिस प्रकार आकाश के आसरे घट और घट के आसरे घट ( अंतरवर्ती ) आकाश की स्थिति अथवा जल में तरग तरगों में जल की स्थिति होती है इसी प्रकार शब्द में सभ की और सभ में शब्द की ओत प्रोतता दोनों बचनों में निश्चय कराई है। (२) श्वास प्रश्वास में हस मत्र रूप अजपा जाप का रात्रि दिन में होता रहना पीछे यथावत दिखलाया जा चुका है। जागते सोते उसकी धुनि नहीं टूटती एक तार बधी रहती है। (३) जाग्रत स्वप्न सुषुप्ती
५ इन तीनों अवस्थाओं में एक सग अर्थात् एक सार यह शब्द होता रहता है, इन तीन अवस्था रूप जगत की ओर ते सोते हुए अर्थात् तुरिया तुरियातीत के मडलों में भी सोह शब्द गाजता रहता है। भेद केवल इतना होता है कि तीन अवस्था में श्वास के अधीन रहता है और वायु मडल को नीचे छोड़ने वाली अमन अवस्था में सहज रूप से इसकी धुनि का अनुभव होता है। (४) पहचाना। (५) भोजन, अहार। (६) कौड़ी के समान कीमत वाले तुच्छ विषय भोगों के बदले।

काम सुआद बहु जोनी भवै[१]। गर्धप श्वान काग ज्यों लवै[२]।
पर त्रिय सॅगि लगावै प्रीति । जमपुर जाय दूख की रीति॥
कहु नानक इहु बिर्ध सुभाउ । मरि मरि जनमै जोनी पाउ ॥५९॥
तीन अवस्था के गुन लागे । बालक लोभ दूध नहीं त्यागे॥
जोबन ते जो कामु नहीं साधिआ। बिर्धि क्रोध नहीं नामु अराधिआ॥
तीन गुनों के लक्षण फीके। अंतकाल वैरी है जी के॥
सुणि गोरख सचु नानक आखै । इस टोली[३] ते सतगुरु राखै ॥६०॥
काम कौ जीतै सो बलवतु । क्रोध साधै सो अनभउ सतु॥
लोभ कौ त्यागै रहत का शूरा । मोह बशि करै सोई जनु पूरा॥
पंच दुष्ट कौ बशि करि बाँधै। उलटि बान गगन कौ साधै॥
धूप छाॅव[४] सभ सम करि सहै। सुणि नानक इउं गोरख कहै॥६१॥
सुणि पुरुषा पूछउं इक बाता । किंह मुखि आवत किंह मुखि जाता
कवन अस्थानु जितु करै बसेरा । कवन हाटु जितु सहजे फेरा॥
तिसका बरनु कवन सगि हेतु । सुरप सब्जु क्या कहीअै सेत॥
पूछै भरथरि आदि सरूप । इस पुरुष का बरनु किसु रूप॥६२॥
उत्तर[५] मुखि आय दक्षण मुखि गवणु। नाभ कवल ग्रिहु सोधै भवणु॥
त्रैसत[६] अगुल अदरि नैसानु । बाहरि द्वादश रची चौगानु॥

(१) भ्रमता या घूमता रहता है। (२) मडलाता रहे, एक से दूसरी दूसरी से तीसरी आदि योनियों में ही भटकता फिरे जैसे काग एक दीवार से दूसरी पर। (३) काम आदि का यूथ, गरोह, जमाअत। (४) सेत श्याम (सहस दल कमल से भाव है)। यहा धूप छाव के सहने स बाहरी धूप छाव को सम प्रकार से सहने का भाव तितिक्षा पर कदापि नहीं और न सुख दुख रूप धूप छाव से यहा कुछ मतलब है क्योंकि तितिक्षा का तो यहा कोई प्रसग ही नहीं है किंतु इसके पूर्व की दोनों पक्तियों के साथ स्थानिक भेद की आवश्यकता थी जो इस पक्ति में पूरी की गई है "नील अनील अगनि इकठाई। जल निवरी गुर बूझ बुझाई।" इस गुरू ग्रथ साहब के गुरु बचन अनुसार सहसदल की स्थिति का ही सूचन कराना प्रमाणित है। (५) शरीर में जीव के प्रवेश विषयक प्रश्न के उत्तर में कहते है कि उत्तर अर्थात उपरले मुख (दशम द्वार मार्ग) से जीव शरीर में आता है और दक्षिण नाम नीचे की ओर नदी के प्रवाहवत् जाता है—नाभि कमल को अपना घर मद्र बनाता है। (६) दश अगुल पवन को अदर खेंचने और बारह अगुल (पवन को) बाहर फेंकने में चौगान का खेल खेलता रहता है, इसी को अपना घोड़ा बना कर कभी ऊपर ब्रह्मड में जा टिकता है और कभी नीचले षट चक्र रूप खंडों में आन डेरा करता है—ऐसे सदैव भ्रमण करता रहता है—जब पूर्व उक्त रीति से हस शब्द को पहचान लेवे तो ससार सागर तर जाता है।

ब्रह्मंड खंड महिं डेरा करै । शब्दि पछाणि लै भउजलु तरै ॥
सप्त दीप पलक महिं जाय । कहु नानक ताकी बूझ न पाय ६३
चारि पदार्थ जिसु हथि आए । साधू चरनी जो चितु लाए ॥
उह कौन ठौर जुगति कितु राखै।जिसनो आपि दिखाले[1] सो जनु लाखै
नाम पदार्थ जिहूा लीना । काम रत्न इंद्री को दीना ॥
अर्थ पदार्थु जग की रासि । मुक्ति पदार्थ साधू पासि ॥६४॥
काम जीते सो जनु परवाणु । क्रोध त्यागै सो पुरुप प्रधानु ॥
जिहूा बंधि रत्न[2] वशि करै । गुर प्रसादी अजरु जरै ॥
काम रत्न जब माथे आवै । तब माथे महिं चमक दिखावै ॥
नानक कहै सुणहु जन ज्ञानी । नाम रत्न की जिसु मिति जानी ६५
आँवे[3] अग पुरुप के दीनी । इन मूढ़े अपनी करि लीनी ॥
चले न संगि पाछे ही रहै । अनिक जत्न करि अपनी करै ॥
कोटि उपाव करि पाछे छोड़ै । चलती बारी हाथ पछोड़ै[4] ॥
कहु नानक इहु रत्नु निआरा । जो सत थापहि करहि हमारा ६६
चार पदार्थ भये इकत्र । मोक्ष पदार्थ चहुँ का छत्र ॥
चार पदार्थ साध को दीने । चारि रत्न साधू वशि कीने ॥
नामु मुक्ति लै काम को त्यागै । अर्थ रत्न पर साधा आगै ॥
कहु नानक चहुँ का वरतंतु । कोटि मधे कोई बूझै संतु ॥६७॥

---

नामु रत्न जिसु जन हथि चढिआ।उह गर्भ कुट महिं बहुड़ि न पडिआ
नाम की महिमा सुनहु जन भाई । नाम की शोभा वेद सुनाई ॥
नाम का महरम संत को होवै । उह पडै न जोनी बहुड़ि न रोवै ॥
नानक कहै सुनहु रे मीता । नाम का महरमु कोई हरिजन कीता६८

---

(१) दिखलाये । (२) जिसकी रसना नाना प्रकार के रस स्वाद आदि भोग पदार्थों में चलायमान रहती है वह अवश्य विषय भोगों का शिकार होता है, इस कारण जो काम रत्न को वश में करना चाहता है उसके लिये आवश्यक है कि जिह्वा को बाध देवे, भाव यह कि प्राण रक्षा मात्र तथा आश्रम अनुसारी प्रवाह पतित कार्यों के निर्वाह मात्र के वास्तेही आहार्य पदार्थों का सेवन करे नाँकि स्वाद आदि की चाट में । (३) स्त्री अथवा माया, दौलत । (४) पश्चात्ताप के समयवत् हाथ मारना, इधर उधर हैरानी से हाथ को हिलाना जुलाना ।

सुणि नानक इउँ गोरख पूछै कवन रूप की वाणी।
कवन जुगति का शब्दु कथीअले अंतरि सुन्न ध्यानी॥
कवन मंत्र उपदेशु कवन है कवन पुरुष का ध्यानी।
बोलै गोरख तू सुणि नानक कवन जुगति का ज्ञानी ॥६९

सुणि हो गोरख नानक बोलै कवन पुरुष की वानी।
इआ रूप ते शब्दु उपन्ना अंतरि सुन्न ध्यानी॥
आदि मंत्र उपदेशु शब्दु है सुनि सुनि धरहि ध्यानं।
बोलै नानक सुणिहो अउधू सतगुर वचन ज्ञान ॥७०॥

कोटि बिश्न कीने अवतार। कोटि ब्रह्मे करहि जैकार॥
कोटि महेश नित बंदन करहि। कोटि इंद्र छत्र शिर धरहि॥
कोटि देवते धरहि ध्यानु। कोटि जोगी जंगम भगवानु॥
कोटि ऋषीशर शब्द को ध्यावहि। तउ नानक शब्द का भेदु न पावहि ॥७१॥

क्योँकरि सरु[1] अकाश को सधै। क्योँकरि पंच दुष्ट को बधै॥
क्योँकरि नीरु[2] चढै फिरि ऊचै। क्योँकरि मनूआ महलि[3] पहूँचै॥
क्योँकरि पुरुषा अजरु जरै। चंचल मिरग क्योँकरि वशि करै
क्योँकरि निज घरि पावै बासु। सुणि नानक क्योँ कवल विगासु७२

गुर का शब्दु बान हथि गहै। मिरगी मिरगु[4] साध घरि बहै॥
पच दुष्ट जीतै गुर ज्ञान। तहँ शब्दु अनाहदु सुन्न ध्यानु
चंचल मनु को अस्थिरु राखै। गुरमुखि सचु रसायणु चाखै॥
पूछै नानक सहज सुभाय। गुरमुखि मारग देहु बताय ॥७३॥

चहुँ[5] का संगी चहुँ संगि हेतु। चारे राखै अस्थिरु खेतु॥

---

(१) वाण—सुरत रूप कानी के साथ शब्दरूपी फल जोडे हुए से भाव है। (२) प्राणअपान रूपी पवन जो जल प्रवाहवत् सदैव चलायमान रहता है (शरीर में) पाणी कहा जाता है जैसा कि "पाणी प्राण पवन पति बाधे" इस श्री गुरु ग्रंथ साहब गत गुर प्रमाण से सिद्ध है। नीर नाम नेत्र ज्योति का भी है जैसा कि पीछे युक्ति तथा गुर प्रमाण से दर्शाया जा चुका है। इस जगह नेत्र ज्योति से ही भाव है। (३) महल नाम मुकाम का है परन्तु यहा मन के पास अपने मुकाम में पहुँचने के विषय में प्रश्न है सो मन का मुकाम सहस्र दल है। पहिले पद से सबध भी इसी का है। (४) इन्द्रिया तथा मन। (५) चारों का नाम आगे मूल में है।

भिरगु[1] अंगूरी देइ न खाणि । चारे पुरुप अमर जरि जाणि ॥
बोलै गोरख देहु बीचार । कहु नानक से कवण हैं चारि ॥७४॥
दया धर्म धीर्य सतोप । सचु सँगि प्रीति न लागै दोष ॥
दया करै अरु धर्म कमावै । सतु सतोपु आत्मे लिआवै ॥
अपना अंगु चारि नहीं त्यागहि । जे मनु दे चउहाँ कौ लागहि ॥
बोलै नानक चहुँ की रीति । जेकरि मनि आवै परतीति ॥७५॥
मूसा[2] मंजारी कौ बधै । क्योंकरि बाणु गगन कौ सधै ॥
क्योंकरि नगरी[3] फिरै ढँढोरा । क्यौं वशि आवहिं नगर के चोरा ॥
सुणि पुरपा क्यौं अजरु जरै । असुरा सिध क्यौं उलटी तरै ॥
बोलै गोरख तत्तु ज्ञानु । क्यौंकरि दशवैं धरै ध्यानु ॥७६॥
सुन्न का महरमु को विरला होवै । सुपमन जागै सहजे सोवै ॥
साध संगति मिल अजरु जरै । गुर प्रसादी उलटी तरै ॥
गुरमुखि नगरी फिरै ढँढोरा । ताँ वशि आवहिं नगर के चोरा ॥
बोलै नानक सुणि गोरख साखी । इउं मूसे मंजारी बशि राखी ॥७७
क्यौंकरि पुरुपा शशीअर[4] सुर फूटै । क्यौंकरि आवागवन ते छूटै ॥
क्यौंकरि दुबिधा दुर्मति तोड़ै । क्योंकरि सहजि[5] कला मन जोड़ै ॥
क्योंकरि चलते की ग्रिह राखै । क्योंकरि सचु रसायणु चाखै ॥
बोलै गोरख अंम्रित गाथा । क्योंकरि पार उतारहु साथा[6] ॥७८॥
शब्दि परचि शशीअर सुर फूटै । ज्ञान परचि आवागवन ते छूटै ॥

---

(१) दया धर्म धीर्य सत्त सतोप प्रीति आदि आत्मिक गुण रूप अंगूरी को ना खाने देवे । भाव इन गुणों के सहज सुभाव भीतर प्रगट हो आने पर मन इन्द्रियों से चौकस रहे । यद्द पशरियों के सहज सुभाव कदाचित नहीं पलट सकते, चाहे यह जंगल वासी हों चाहे यह हमारे अपने पाले हुए हमारे अधीन वरतने वाले । चुकसाई सदैव आवश्यक है । (२) मूसना नाम चोराने या ठगने का है सो जिसने माया मोह में अपने आपको ठगाया हुआ है ऐसा मूसा हुआ मूसा यहां जीव है । सो जीव नित्य मिआऊ मिआऊ (में-में) करते रहने वाली हउमैं रूप मोहनहारी माया को किस प्रकार बांधे ? (३) इस पिंड रूप नगरी में किस प्रकार सत्य नाम की दुहाई फिरे भाव किस प्रकार घट के भीतर अनहद शब्द खुले । (४) सहसदल कमल का विकाश कैसे हो, सेत श्याम पद का कैसे साक्षात्कार हो, इड़ा पिंगला की संधि कैसे फूट कर आगे का मार्ग मिले यह रहस्य है । (५) सहज जोग युक्ति, सहज वाणी से भी भाव है क्योंकि सहज विद्या सहज वाणी ही है । (६) शिष्य सम्प्रदाय रूप अपने संगी अथवा मन इन्द्रिया आदि जो जीव के साथ ही पूर्ण ज्ञान प्राप्ती परयत रहते हैं ।

गुर ते दुविधा दुर्मति तोड़ै । एक निमिष चित हरि सिउँ जोड़ै ॥
बोलै नानक अंम्रित बाणी । जोग जुगति की इह नीशाणी ॥७९
षट दर्शन की रहत बषाणी । वैरागी जोगी जंगम ज्ञानी ॥
तपसी जैनी अरु ब्रह्मचारी । मोनी उदासी डंडाधारी ॥
बेद बषाणी[1] मिस्र[2] पाँधे । सचु न पावहि विनु मनु साधे ॥
संन्यासी मनि त्यागै आसा । प्रणवत नानक दासनदासा ॥८०॥
सदा हजूरी सतगुर[3] चरणी । सत टहल सतगुर की शरणी ॥
मनकी दुविधा दूर त्यागी । शब्दु वीचारहिं से बड़भागी ॥
अठसठ मजनु अंतरि धारै । नानक से वैरागी जगत ते निआरै ॥८१॥
जोगी जुगति करे बधेजु । राजस सातक त्यागे तेजु ॥
चौथे पद महिँ जाय समावै । सो जोगी क्योंकरि घर पावै ॥
घर दर महली होय सुहेला । गगन सुन्न का परसै मेला ॥
पजे[4] सत्ते[5] करे अहारु । नानक जोगी त्रिभवन सारु ॥८२॥

---

(१) वेदपाठी । (२) ब्राह्मण वंश में उत्पन्न होकर भी जो ब्रह्माचार से शून्य नाम धारिक ब्राह्मण होते हैं उन्हें मिश्र कहते हैं और जो ब्रह्मज्ञान से तो शून्य होते हैं परन्तु बाह्य ब्राह्मणिक आचार संयुक्त होते हुए तीज त्योहारादि के अनुसारी लोक तथा कुलाचार के प्रवर्तक होते हैं पांधे कहलाते हैं । (३) सहस्रदल में सुरत को स्थिर रखने वाला सदैव काल मालिक का हजूरी सेवक होता है—यही भीतरीय (सच्ची) सत सेवा और यही सतगुर की सच्ची शरण का धारण है । (४-५) पांच धुनें शब्द की हैं —१ काकली=सूक्ष्म शब्द ध्वनि, २ कला=मीठी और अस्फुट ध्वनि, ३ मन्द्र=गंभीर शब्द ध्वनि, ४ तार=अति उच्च शब्द ध्वनि, ५ एक ताल=बाजे गाने आदि के एक संग ताल स्वर की ध्वनि । यह पंच शब्द ध्वनि हैं । सात स्वर यह हैं —१ निषाद, २ ऋषभ, ३ गान्धार, ४ षड्ज, ५ मध्यम, ६ धैवत, ७ पंचम । १ मोर के शब्द में षड्ज स्वर बोलती है, २ बैल ऋषभ शब्द को बोलता है, ३ भेड़ बकरी गान्धार स्वर में बोलते हैं, ४ क्रौंच पक्षी मध्यम स्वर को बोलता है, ५ घोड़ा धैवत स्वर को बोलता है, ६ कोयल वसंत ऋतु में पंचम स्वर में बोलती है, ७ हस्ती निषाद स्वर को बोलता है । यह सातों स्वर और पांच धुनें जो बाह्य गायन आदि में गायक लोग गाते हैं वास्तव में बाहर प्रतिबिंब मात्रही इनका प्रचार है वास्तविक सुर ताल जो बाह्य प्रतिबिंब का बिंब रूप मूलभूत है वह सब के भीतर घट में गुप्त रूप से सदैव होते रहते हैं और सुरत की एकतार अंतर मुखता में उनका स्पष्ट भान होता है । अंतर घट में उनके भिन्न २ दरजे हैं, उनके अनुसार न्यारी २ ध्वनी श्रवण में आया करती है । द्रिष्टांत में समझो —सुषमना नाड़ी तंबूरे का साज़ है जैसे तंबूरा के पेट पर हाथीदांत का बना हुआ सूक्ष्म तारों को उभारे रखने वाला एक अड्डा होता है ऐसेही नाभि के नीचे श्वेत बरन वाली तेजोमई कुंडलनी शक्ति है (या सर्व नाड़ियों का आधार भूत धरणी कला उक्त अड्डा है)—मूलाधार से संयुक्त सूक्ष्म नाड़ियां सुषमना के साथ गुथी हुई ब्रह्म रंध्र पर्यंत पहुँची हुई हैं ब्रह्म रंध्र इस आध्यात्मिक तंबूरे का ऊपरला सिरा है । इस ऊपरले

जंगम जग्य करै मन माहीं। जाय विहंगम विनशै नांहीं ॥
जुग जुग जीवै अस्थिरु रहै । सतगुर की आज्ञा शिर पर सहै ॥
जतु सतु संजम सुरति का वेता । गगन मंडल में राखै चेता ॥
सदा सुचेत चढ़ै अकाश । नानक जंगम पूर्ण आस ॥८३॥
तपसी तामस[6] त्यागि समावै । सुन्न महलि चढि ताड़ी लावै ॥
गुर प्रसादी जुग जुग जीवै । अमरु होय तब अस्थिरु थीवै ॥
खेचर[7] डीठ उलटि सरु बंधै । पंच दुष्ट कौ वशि करि वधै ॥
सतगुर मिलिअै तमकि[8] मिटि जाई । नानक तपसी की मिली बडाई ॥८४
जैनी जीअ दया मन माहीं । तीरथ मजनु करणि न जाई ॥
संजम जुगति सदा इउं रहते । नहीं सुहेल[9] सदा दुख सहते ॥
कर्म धर्म ते रहत निआरे । नानक जैनी फिरहिं वेचारे ॥८५॥
ब्रह्मचारी सो ब्रह्म पछानै । इत उत सुखीआ रलीआ मानै ॥
ब्रह्म को समझै सो वसै सुमेर। उह बहुड़ि न आवै भउजल फेरि ॥
सगल ब्रह्म समझै मन माहीं । ब्रह्म विना दूसर किछु नाहीं ॥
सगल घटा महिं ब्रह्म पछानु । नानक जुग जुग परम निधान ॥८६॥
मोनी मन का मारै मानु । त्रिकुटी[10] घाट करै इसनानु ॥

---

सिरे के उत्तर दक्षिण भागों में ब्रह्माडी चक्र रूप खूटियां लगी हैं जिनका संबंध नीचे के पिंडी मंडल गत चक्र रूप (अड्डे के) घरों के साथ है। जिस २ घर की तार सुरति के हाथ से हिलाई जाती है वही २ स्वर ताल भीतर गूंजने लग जाता है। बाह्य राग में मन को खेंच करि एकाग्र करने की शक्ति सभ के अनुभव सिद्ध है। अब जो भीतरीय शब्द की महिमा से अज्ञात इसे निंदित समझते हैं, किंचित अनुमान करके देखें कि यह किस प्रकार का मोहनी राग घट में होता होगा जिसका कि अहार करना श्रीगुरू महाराज आज्ञा देरहे हैं। यही असली अहार यही सच्चा भोजन है जोकि जीवन का आधार है। बिना उस्ताद (पूरे गुरू) के यह तम्बूरा नहीं बज सकता बल्कि कोई यत्न (अपने आप) करे भी तो तारें टूट जाने का भय होता है। भेद बजाने का प्रगट कर दिया जाता है फिर भी भेदी से पूछ कर ही कीलियां ओडनी चाहियें —"नउ दर ठाके दसवाँ दर खुलै अनहद शब्द वजावनिआ"—"अनहद वाणी थान निराला। तां की धुनि मोहे गोपाला" ॥ यह श्रीगुरू ग्रंथ साहब के संक्षिप्त वचन हैं भेद शब्द खोलने, शब्द का स्थान तथा महात्म इन में सभ कुछ है। ससकारी के लिये बहुत कुछ है, असंसकारी को खोज करनी उचित है। (६) हंकार, क्रोध। (७) आसमान में विचरने वाली दृष्टी, दिव्य चक्षू, शिव नेत्र। (८) वृत्तिका क्रोधाकारा परिणाम, क्रोध से नीचली हालत होती है, (तोमरूपा)। (९) सुखी। (१०) त्रिवेणी घाट "तीन नदी तहि त्रिकुटी माहि। अहिनिशि कशमल धोवै नाहि"—इस श्रीगुरू बचन अनुसार।

अठसठ मजनु हिरदै धारै। सो मोनी जगत ते निआरे॥
सगल जुगति लै मन महिँ राखै। गुर मिलि सचु रसायण चाखै॥
मन ते चचल चाल मिटावै। दूजा त्यागि एक घरि आवै॥
मोनी के घरि सदा अनंदु। नानक चीनै परमानंदु॥८७॥
सो उदासी जो उद्यान[1] महिँ रहता। दुख सुख समसरि शिर पर सहता
हर्ष सोग ते रहै निरारा। उदास कर्म का वड़ा पसारा॥
दे परदक्षणा चढै अकाशि। सोलह[2] बारह एकै रासि॥
सो अमरु भया तिस शिर नहीं काल। नानक उदासी चीन दयाल८८
पडित पाठ पढै अहंकारी। सुशब्दु न चीनै हउँ मनि धारी॥
दुबिधा सुणहिँ न करहिँ ज्ञानी। शब्दि छोडि लागे अभिमानी॥
बादु बिबादु मन माहिँ बसाना। नटूए की गति देखि भुलाना॥
कहु नानक किछु समझै नाहीं। पाठ पढै पढ़ि भूले जाहीं॥८९॥
सो संन्यासी जो सुन्न महिँ बासा। तामस त्रिश्ना लोभ ग्रासा॥
हउमैं निदा भरमि भुलाना। करि भगवे वसतरि अंत पछुताना॥
रहिआ पास भरवंत[3] निआरा। पच न सोधे लदिआ[4] हकारा॥
नानक इह मति किसे न पाई। आपु छोडि हरि की शरनाई॥९०॥
सुणि हो अउधू शब्द का भेदु। सदा अनद नाहीं किछु खेदु॥
शब्दु पढ़हु सिमरहु घर चीतु। शब्दु पढे मुख रसन पवीत॥
सुणि करि शब्दु देखहु बीचारि। नानक शब्दु लँघाए पारि॥९१॥
गोरख भरथरी होए हरपवत। मिले भगत भेटे गुर मंत॥
धन्य पुरुष जिन दीक्षा दीनी। धन्य मत्ति बुद्धि परबीनी॥
धन्य अस्थानु जितु करहि वसेरा। धन्य गुरू धन्य तूँ चेरा॥
धन्य गुरू जिस का तुझै उपदेशु। सुणि नानक सिद्ध कहि चले अदेशु॥९२

---

(१) जगल, बियाबान। (२) इड़ा पिंगला। (३) "भगवत" पाठ भी है=भगवत तो पास ही है परन्तु अज्ञात वश्य ते यह अपने आपको न्यारा ही समझ कर भ्रमता रहता है अथवा भाव यह किं ससारी लोगों तथा पदार्थों की चिन्ता करते चित्त से तो वह सभ के पास ही (सभ में फँसा हुआ) रहता है परन्तु बाहर से वह अलग होकर भ्रमण करता रहता है। (४) और काम आदि पच को साधा नहीं अथवा सत्त पद के हेतु पच शब्द को सोधा (खोजा) नहीं परन्तु वृथा हकार से लादा गया है—तात्पर्य क्या कि केवल भेष मात्र के धारण मात्र से ही अपने आपको कृतकृत्य मानकर फूल बैठा है।

सुणहु सिद्धहु सचु नानक प्रणवै उपज रही हैरानी।
उह अगम अगोचर अलख अपारे ताकी गति किनै न जानी ॥
उह अपर[1] अपरंपर परे ते परे तिसु दर्शन किसे न देखिआ।
उह पूरन पूरि रहिआ सभ अंतरि तिस कौ रूपु न रेखिआ ॥
सभ मैं लोच रही मन माहीं उह परगट किनै न देखिआ।
सुणि अउधू नानक इउं बोलै हमरै इही अधारो ॥
हम जिस कौ मिलते तिस कौ कहते सचु नामु करतारो ॥९३॥

---

॥ १ ॐ सतगुर प्रसादि ॥

जद बाबे सिद्धा नाल गोष्ट कीती दिल दा गुमर (जोश) कढके श्री बाबेजी की उसतत कीतीओने, आदेश २ करके सभे उठादिया लैके चले गए। तां बाबा ते मरदाना दोवै जगत दे जीआदा उधार करदे होए रामेश्वर दा दर्शन करन चले। ता बाबा देखै जो शिवरात्रि दूजी आई है महादेव का मेला भर रहिआसी तितसमें श्री बाबाजी श्री महादेव का दर्शन करके बाहर एकात बैठे। तिथेही श्री गोरखनाथ ते भरथरी दोवे आय निकले। आन आदेश २ कीती ने तां बाबे आखिआ आदि पुरुष को आदेश आईए नाथजी बैठो बडी किरपा कीतीजे। ता नाथजी बोले—तपाजी! सभे सिद्ध जिधर तिधर रम गए तै साडे चित विच फेर एहा आही जो तपाजी का फेर दर्शन करिए तो तुसाडा दर्शन होया। तपाजी तुसी परम पुरुष हो, सानू ता निश्चा है, होर सिद्धा का सुभाउ आप

(१) शरीर इन्द्रियों से परे मन है, मन से परे बुद्धि, बुद्धि से परे आत्मा, आत्मा से परे परमात्मा, परमात्मा से परे कुछ नहीं अवाच पद है। जाग्रत अवस्था में शरीर इन्द्रिया प्रधान होती हैं स्वप्न में वह सभही नहीं, मनही प्रधान है। सुषुप्ति में अपनी रचना समेत मन का अभाव और अव्यक्त सरूपा बुद्धि प्रधान होती है। जब अन्तर मुखता के अभ्यास में सूक्ष्म हंकार रूपा बुद्धि भी छूटकर सर्प कुंजवत न्यारी होकर चेतन सत्ता भासने लग जाती है तब सभ से परे यही आत्मा है, वह भी सतगुरुपदिष्ट युक्ति से अपने आप में उलट कर मगन होकर आप मात्र रह जाता है—यह परम आत्मा है। उस आपाभाव से रहित आप मात्रपना से भी जो और गाढ़ घन अनानन्द मात्र भाव है वह अवाच पद धुरधाम है जिसके परे बस और कुछ नहीं। इसी को ही अपना आधार श्रीगुरू महाराज ने बतलाया है, और सभ को इसी सत्य नाम के प्रचार का अपना सुभाव कहा है—हमने (परे ते परे, ते परे, ते परे उसके परे कुछ नहीं अपर वस्तु है) इन नीचे से ऊपर की सभ कोटियों की व्याख्या अल्प अधिकारता के कारण जान बूझ कर नहीं की। सर्व समत संक्षिप्त शब्दों में संसकारी बुद्धिमानों के लिये बहुत कुछ है। इतर अधिकारी "जो खोजे सो पावे"।

जाणदे ही हो। किसे का सतगुणी है। कोई रजोगुणी है ते तुसीं गुर परमेशर हो। सानू ता एह निश्चा होया है जो तुसी हमारे गुरू नाथजी हो, तुसाडे बचन मोहणी हैं, सभ सिद्धादा मन मोहिआ गया है। ते साडे चित चाहना वधदी जादी है। जो श्री तपाजी दे बचन होर भी सुणीए ते होर इथे बचन अम्रित पीजीए। जैसे अम्रित पीदे बस नही होदी त्यो तुसाडे बचन सुणदे चाहना सुनणे दी वधदी जादी है तिल महल बाबे बिसमाद दे घर सिद्ध गोष्ट कीती।

॥ राग रामकली महला १ ॥

## जोग मारग-सिद्ध गोष्टि[१]।

सुण हो जोगी जोग की चाला।
गुरमुखि जोगु कमावहु जोगी, ज्यौं जल भीतरि कवल निराला ॥९४

॥ रहाउ ॥

आसणु सोधि निरालमु बहे। पंच तत्तु काया महिँ दहे॥
अरचे[२] के घरि परचे जाय। त्रिकुटी फूटी[३], सुन्नि समाय॥
ससीअरु[४] फूटा कवल विगासु। त्रिकुटी फूटी निज घरि वासु॥

---

(१) सिद्धों और गुरू साहब की गोष्टि कई बार हुई है। तुलसी साहब ने कहीं बाहर गोरखजी की गोष्टि होना इस बात पर खंडन किया है कि उनका परस्पर सम्वत नहीं मिलता, यह एक साधारण बात है—सिद्ध, योग बल से चिरजीविता को प्राप्त है, कल्प परयत उनकी आयू बढ़ सकती है इससे अधिक युगों की चौकडी परयत भी योगीजन अपनी आयू बढ़ा सकते हैं। और योग में यह भी शक्ति है कि इच्छा पूर्वक शरीर धारण कर सकता है जैसा कि सिद्ध तीर्थों के पर्बों आदि के समय शरीर धार कर अपने आपको पहुँचाया करते थे—उनको योग शक्ति तथा चिरजीविता का अभिमान और मान बड़ाई की कामना थी। जहा २ पर वह इस अपनी इच्छा पूर्ण करने को पहुँचते थे गुरू साहब भी (परमयोगी) 'जिनका विशेष उद्देश केवल गरब गञ्जन करने तथा जीवों को सीधे रास्ते पर लाने का था' वहा पर पहुँच कर उनके साथ चरचा करते और (उनको) परास्त किया करते थे जब तक उनका मद पूर्णत निवित नहीं हो लिया और वाहु एक करतार के सच्चे उपासक नहीं होगये तब तक उन्होंने उनका पीछा नहीं छोड़ा। (सिद्ध अब भी हैं और कदाचित किसी को सिद्धि का चमत्कार दिखलाकर तिरोधान होजाते हैं) उन गोष्टिओं में से एक यह भी है जिसका समाचार इसी अध्याय की १४६-१५० नम्बर की पौड़ी में आवेगा। (२ ४) अरचा सोला प्रकार की होती है और चन्द्रमा की सोला कला होती हैं सो अरचा का घर चन्द्रमा के घर से भावित है। दूसरे अरचा अपने घर में तब आती है अर्थात् तब इसकी पूर्ण सिद्धि होती है जबकि इष्ट वस्तु आखों में बस जावे—सो अरचा का घर दृष्टि का भंडार है जिससे गुरू साहब का अभिप्राय सहसदल कमल को कहने का है इस मंडिल में चंद्र का साक्षातकार भी हुआ करता है इस कारण इसे शून्य मंडिलस्थ चन्द्र का घर भी

नाभि कमल हाट है दूजा । कुदरति धार वणाया कूजा[1] ॥
नाभि कमल ते निकसै सास । नाभि कमल ते नामु[2] प्रगास ॥
नाभि कमल उद्यम अभ्यास । नाभि कमल होए का वास ॥
नाभि कमल महि सास का डेरा। कोई खोजि लहै जनु तेरा ॥
नाभि ते निकसि जिहवा आय बकै । नानक अचरज रूप कोई लखि सकै २
तीजे हाट का नाऊँ भंडारु । जितु वसै ऊष्मा मँगै अहारु ॥
पूर्ण होय तँ आवै शांति । विनु अहार तरफै दिनु राति ॥
अहार विना कछु अवरु न सूझै। होय ममूर[3] तब प्रभ कउ बूझै॥
प्रभु बूझै ताँ होय अहारु । नानक तीजा हाट भंडारु ॥३॥
नाभि निकट इक हाट बनाया। तहँ उद्यम आछा घरु छाया ॥
नाऊँ हाट का उद्यमु उदंता । तहिँ उद्यम सुखि सहजि बसंता॥
उद्यम करै त सभ किछु जानै। उद्यम करै त तत्तु पछानै ॥

---

(१) सिकोरा, घडा, भाव घट से है। (२) उसकी आश्चर्य कारीगरी और भी देखो कि नाभी कमल ते श्वास निकलता है परन्तु उस श्वास के प्रभाव से नाभी से नाम की ही प्रगटता होती रहती है, तात्पर्य यह कि सहज सुभाव नाम की तार हर एक के अन्दर लगी रहती है। जब श्वास नाभी से उठता है तो नासका मूल प्रयत ऊपर चढ़ता है और वहां से बाहर निकलता है (नासिका द्वारा) और फिर बाहर से उसी प्रकार नासिका द्वारा लौट कर अन्दर नाभी पर ही पहुंच जाता है। यह श्वास की रात्रि दिन की स्वाभाविक चाल है। अन्तरयामी ने एक कारीगरी इस में रखी है कि जब श्वास नाभी से जोर (वेग) के साथ उठता है तो 'ह'–बीज अक्षर की धुनी करता हुआ ऊपर उठता है और जब नासा मूल पर पहुंच कर टक्कर खाता है तो 'ह –को बदल वहा से 'स ' ऐसी बीज अक्षर की धुनी करता बाहर निकल आता है। इसी प्रकार जब अन्तरयामिनी शक्ति इसे फिर अन्दर की ओर खेंचती है तो उस भीतरीय खैंच से 'स ' का 'सो' उलटि करि हो जाता है, और इसी धुनी के साथ जब फिर नासा मूल पर अन्दर आकर पूर्ववतही टक्कर खाता है तो स्थान के प्रभाव से 'सो' फिर 'ह के स्वरूप में पलट कर नाभी पर जा पहुंचता है–और उसी प्रकार 'ह' की धुनी सहित नासा मूल तक पहुंच करि वहा से पूर्व वतही 'स ' के आकार पर बाहर निकल जाता है। और 'सो रूप हुआ अन्दर पलट कर नासा मूल पर 'ह' धुनी द्वारे नाभी पर पहुंच जाता है। इस प्रकार दिन रात्रि में जीव इक्कीस सहस्र छः सौ श्वास सर्व प्रकार की क्रिया के करते सते भी "हंस सोहं' रूप नाम ही जपता रहिता है। परन्तु पुरुष अचेत है कि इसकी सहज सुभाव की गति से अपना जन्म सफल नहीं करता। क्षण भर भी यदि इसकी ओर ध्यान दिया जावे तो अनेक पापों से निर्मुक्त हो जावे। गुरू साहब ज्यूं २ अधिकार शिव नाम का देखते हैं त्यूं २ नाम भी पलटते चले जा रहे हैं जैसा कि प्रथम राम नाम का मन्त्र उपदेश किया फिर ॐकार का और अब हंस रूप अजपा जाप का मन्त्र उपदेश किया है इसके प्रभाव से उसे पिण्ड के बंधन से निकालने का अभिप्राय गुरू महाराज को अभीष्ट है। (३) पूर्ण।

उद्यम करै त सभ किछु करै। उद्यम करै पंच सिउँ लरै॥
उद्यम करै त भगति कमाय। उद्यम करै त तीरथ न्हाय॥
उद्यम कीने कछु सुकृत होय। उद्यम करि अघडारै धोय॥
चौथे हाट का नाम उदंता। नानक ता महिँ उद्यम बसता॥४॥
बक नालि हाट मैँ बसने हारा। आवत जात हरि नामु चितारा॥
पजवाँ हाट रखिया बॅकनाले। निश दिन जपै हरि नामु सम्हाले॥
बॅकनाल आय बकता जीउ। आठ पहर करता पीउ पीउ॥
पीउ पीउ जपै जब खुलहिँ कपाटु। नानक बॅकनालि बकते का हाटु॥५॥
शहरग हाट शहर है नीका। जितु सहजु बसै सुखु होवै जी का॥
शांति होय जब शहरग चलै। शहरग हाट गले ते तलै॥
सासु सुखी शहरग महि आवै। शहरग रहै तेजु मिटि जावै॥
तेजु मिटै न निकसै बाउ। नानक छेवाँ हाट शहरग है नाउँ॥६॥
घंट हाटि जब ताला मिलै। कवन विधि बकै कवन विधि चलै॥
बकन चलन ते इहु ठहराय। जब घट हाटि ताला मिलि जाय॥
दर खूले इहु होय सुहेला। आनंद नगरी[1] बसै अकेला॥
सभ किछु सुखी जब खुलहि कपाट। नानक घंटु सप्तमाँ हाट॥७॥
प्रेम हाट जब इहु मनु जाय। प्रभु सिउँ रचै हरि के गुन गाय॥
प्रेम भगति जब मनूआ लागै। प्रेम प्रीति ते सोया जागै॥
प्रेम महलि जब इहु ठहिराना। आनि त्यागि एक लपटाना॥
प्रेम हाट अष्टवाँ कहीयै। तउ नानक प्रभु सेती रचि रहीयै॥८॥
आन[2] प्रेम जब जाय समाना। झूठा रूप देखि हैराना॥
झूठ रते की झूठी करनी। झूठ रते क्यों राचहिँ चरनी॥
आन प्रीति जो मनूआँ राता। साच प्रीति नहिँ कबहुँ कमाता॥
आन प्रीति के स्वाद लुभाया। आन प्रीति रचि जन्मु गँवाया॥
प्रीति प्रीति दुहं विधि के नाउँ। नानक आन प्रीति ते मनु समुझाउ॥९॥
फिरि घिरि आय बसै जितु हाटि। तहँ मनु सहजि विछाई खाट॥

(१) "जब करै अनंद होय रहै इकेला"। —पाठान्तर। (२) दूसरा प्रेम, भाव-मोह (संसारी इश्क) से है।

आठ पहर जितु हाट वसेरा । सहजि सुभाय कीआ मनु डेरा॥
फरकि[1] फरकि जब पुशीआँ मानै । कोटि मध्ये कोई विरला जानै॥
नावाँ हाट रखिआ करि फुरना । नानक जिनि वशि कीआ
तिसु जरा न मरना ॥१०॥
रस्ना हाट सभ स्वाद बनाए। गुर मिलिआ तिस ठाकि रहाए॥
स्वाद तजे रस्ना जब बाँधी । एक नाम पर रस्ना साधी ॥
रस्ना साधी सभ रस मेटे । जब ते पूरे सतिगुर भेटे ॥
दशवाँ हाट रस्ना करि धरिआ। नानक हरि सिमरन ते तरिआ ११
विद हाट जब इहु मन जावै। बुरा भला बहि तहीं कमावै ॥
सुकृत कबहूँ करै न कोय । नामु जपत मनि आलस होय ॥
इतु आलसि मनु मिलै सजाय। अंति सँगल जम का गलि पाय॥
विद हाट महिं सब बुरिआईयाँ। करि किरपा गुर ठाकि रहाईयाँ॥
यारवाँ हाट है विद व्याधी। नानक गुर किरपा ते तिहँ गति लाधी॥१२
गंत हाटि जब इहु मनु बरै। अठसठ मजनु सुकृत करै ॥
अहि निशि पुन्न दान कउ धावै। करै भगति मनूआ ठहरावै ॥
हरि जसु सुणै प्रीति करि भाउ। सत्संगति देखि मनि उपजै चाउ[2]॥
रेनु[3] बाँछै अमृत करि पीवै । गत हाटि जब इहु मन थीवै[4]॥
गत हाटु किरपा ते डीठा । नानक बारवाँ हाटु अनत सुख ईठा[5] १३
अनगति हाटु अज्ञान समाया । इन अज्ञान इहु मनु भरमाया॥
भरमि भूला कहूँ रहनु न पाई । अनगत हाट मैं रहिआ समाई ॥
किव गति होवै जब अनगति जाय। अनगति हाटु अकर्म कमाय[6]॥
जैसा घरु तैसा प्रगास । जैसा उद्यम तैसा अभ्यास ॥
अनगत हाटि जाय नामु बिसारै। बाणी कहै नानक बीचारै॥१४॥
तामस तिसना जब मनि आई । तब इस मनि कउ लागी काई[7] ॥
तेज तरग अंतर महि आए । तब इन मनि मीठे करि भाए ॥
शीत न होय रहै सद ताता । तिसना हाट जब इहु मनु जाता॥

(१) फडक २, उछल,? । (२) उमग । (३) धूली । (४) होवै । (५) इष्ट, प्यारा । (६) "जित हाट बसै साकार कमाय"—पाठांतर । (७) मैल ।

तेज तरंग तामस के हाट । ताँके मुहकम[1] मारि कपाट ॥
तेरवैं हाट के ताक अडाए । नानक त्रिस्णा हाटि न जाय ॥१५॥
उद्यम[2] हाट जब इहु मनु जाय । करि उद्यम अनत सुख पाय ॥
मन मैं उद्यम करै पतिशाही । उद्यम भीति[3] भरम की ढाही ॥
उद्यम होय त सभ कछु करै । बिन उद्यम जम के वशि परै ॥
करि उद्यम जम दूरि बिडारै । उद्यम ते कई कोटि उधारै ॥
चौधवा हाटि उद्यम है कीना । करि उद्यम नानक हरि जसु लीना ॥१६॥
उक्त हाटि जब इहु मनु जाता । उक्ति सिआणप बहुत कमाता ॥
उक्ति सिआणप करि मन सोधै । उक्ति सिआणप जगु परबोधै ॥
उक्ति सिआणप पच निवारै । उक्ति करै प्रभु अतरि धारै ॥
बिनु उक्ति सिआणप जमु लैणे आवै । बिनु उक्ति सिआणप काल सतावै ॥
पंद्रहूँ हाट का नाऊं है उक्ता । नानक उक्ति सिआणप मुक्ता १७॥
निंद हाटि जब इहु मनु जाई । निंद चिंद वहि करै पराई ॥
निंद चिंद करि दोजकि पाय । जब मनु निंद हाट महि जाय ॥
बिनु डीठे[4] आदिष्ट कमावे । नरक घोर का राहु बतावे ॥
लहै सजाय मुहे मुहि खाई । अदिष्ट निंद वहि करै पराई ॥
निंद चिंद की प्रीति करि रसै । नानक सोलवाँ हाटि जबै मनु बसै १८
क्रोध हाटि जब इहु मनु चलै । करै क्रोध अगनी ज्यौं जलै ॥
आपे ही जलि बलि होवै सुआहु[5] । जब क्रोध हाट का पकडै राहु ॥
दे दे लहरि जलै मन माँही । क्रोध जले की गति कहूँ नाँही ॥
करै क्रोध हरि नामु न मानै । साध बचन हिरदे नहि आनै ॥
क्रोध जलै शीतल नहिं होई । जे अठसठि सर[6] न्हावै कोई ॥
सतारहूाँ हाट क्रोध का बाधा । नानक जो पडिआ सो दाधा[7] ॥१९॥
सहज हाटि मन कीआ निवासु । सहज सुभाय मनि कीआ प्रगासु ॥
सहज सुभाय करे जै कारा । सहज नाथु हरि लागै पिआरा ॥

(१) दृढता के साथ । (२) पीछे उद्त हाट कहा है उस में मन गया हुआ अकेला अपने वास्ते ही उद्यम करता है परंतु इस हाट में दूसरे जनों के पर उपकार में भी प्रवृत्त रहता है। (३) फसील । (४) पीठ पीछे किसी की निंदा करनी । (५) राख, भसम । (६) अठसठ प्रधान तीर्थ जो पृथ्वी मंडल में माने जाते हैं। (७) दग्ध हो गया ।

जो कछु करै सो सहज सुभाय । सहज सहज हरिके गुन गाय ॥
सहज सुभाय का इही बिचारु । सहज सुभाय मन होय उद्धारु ॥
सहज सुभाय गुर की दीक्षा लेइ । सहज सुभाय मनु जनु कउ देइ ॥
अठारहँ हाट महिँ जब मनु आवै । तउ नानक सहज सुभाउ कमावै ॥२०॥
सिव हाट जब इहु मन आवै । होय नीच[1] हरि भगति कमावै ॥
शिव जाने ते शक्ति गवाई । शिव के आगे शक्ति निवाई ॥
शिव आगे सभ करै सलामु । तब मनु होय रहै प्रधानु ॥
नव छिअ षटु[2] शिव आगे चेरे । सो सिव[3] रीति दिढहिं जनु तेरे ॥
शिव का महलु गुहज अति कीआ । इन मनु तहीं निवासा लीआ ॥
उनीहूँ हाट का नाऊँ है सेवा । नानक तहँ मनु हूआ देवा ॥२१॥
शक्ति हाट मैं हउमैं कीनी । आपि भुलाय इस तन कउ दीनी ॥
हउमैं करिकै किसै न जानै । हउमैं करिकै प्रभु न पछानै ॥
हउमैं कीने भगति न होई । भगति करै जिनि हउमैं खोई ॥
मनि द्रिढ़िया हउमैं का हाटु । तिसका मुहकमु जड़िया कपाटु ॥
इनि हउमैं इहु जीउ भुलाया । शक्ति हाट मैं जाय समाया ॥
वीहूँ हाट का नाऊँ है शक्ति । नानक उत्परि नाँही भगति ॥२२॥
क्षमा हाटि जब इहु मनु जाइ । करै क्षमा हरि सिऊँ लिव लाइ ॥
क्षमा गही तब साचि समाया । क्षमा गही तब मनु ठहिराया ॥
क्षमा गहै तब भरम गढ़ तोड़ै । क्षमा गहै मनु हरि सिऊँ जोड़ै ॥
क्षमा गही तब मनु शीतलाना । क्षमा गही भ्रमता घरि आना ॥
क्षमा गही तब कूड़ गवाया । क्षमा गही तउ साच्चि समाया ॥
क्षमा शांति जब इत मनि आई । करि सम द्रुष्टी जोति दिखाई ॥
इकीहूँ हाट क्षमा का कीना । नानक गुर परसादी चीना ॥२३॥
संतोष हाट मैं जब मनु आया । सत्संजम वहि तहीं कमाया ॥
सत् संजम का घर कीआ संतोष । मन तहिँ वसै लगै नहि दोष ॥
सत् संजमु करि हाट बनाए । तहाँ सत्त सत्त के शाह बसाए ॥

(१) दीन अधीन । (२) नौ नाथ, बारह पथ । (३) सिव रीति-सेवा गुरू संतों तथा साधुओं की ।

सत संजम का सौदा नीका । सतोप हाटि सुख होवै जी का ॥
वाईहूँ हाट का नाऊँ संतोप । नानक जो चीनै तिसु नाही दोष ॥२४॥
बाउ हाट इक भाँति बनाया । कहता बकता तहीं बसाया ॥
कहता बकता करै अवाय । जब मनु बाउ हाट मेँ जाय ॥
बाइ पइआ मनु मुख ते बोलै । बाइ पइआ चहु कुडीं डोलै ॥
बाइ पइआ दह दिशि कौ धावै । बाइ पइआ घरि कदे न आवै ॥
बाइ पइआ पाकु सिरि छानै । तत्त वस्तु की सार न जानै ॥
तेईहूँ हाट का नाऊँ है बाउ । नानक उतधरि विसरै नाऊँ ॥२५॥
भरम हाटि जब इहु मन जाय । अकाश बघूले ज्यौँ भरमाय ॥
भ्रमता कबहुँ न आवै ठौर । काष्ट बीचि बसै ज्यौँ भौर ॥
ज्यौँ काष्ट छोडि भउर उडि जाय । त्यौँ मनु भ्रमै भउर के भाय ॥
भरम हाट का इहु बीचारु । करै निंद सिर छानै छारु ॥
हाट चौबीसवेँ नाऊँ भरमाउ । नानक हरि प्रभ कीआ बनाउ ॥२६॥
काम हाटि जब इहु मनु बसै । अति सुंद्र त्रिय देखि बिगसै ॥
करै उपाव काम रस ताँई । जन्मु पदार्थ जात अजाँई[1] ॥
नरक बाँछै सो कामु कमावै । काम सुआदि जूनी भरमावै ॥
पचीसवेँ हाट काम का डेरा । जो तहँ बसै सोई जमि घेरा ॥
उस हाट की जो टहल कमावै । नानक मरि जनमै जूनी भरमावै ॥२७॥
दो विधि कामु कोई बीचारै । दोनो विधि के राह सवारै ॥
काम रत्न जिस जन दिष्टाया । आन काम तिनि गलत गवाया ॥
आन काम ते तन विनशाया । रत्न काम ते ब्रह्मि समाया ॥
काम गहै तिस रत्न दिखाईऐ । जिस छूटै सो जोनि भ्रमाईऐ ॥
रत्न हाट काम का कीआ । परमार्थ खोजि किनै जनि लीआ ॥
जिनि चीनिआ तिनही मिति जानी । जिनि काम रत्न की जोति पछानी ।
रत्न जोति माथे प्रगटानी । जिनि टारिआ तिस जोति बुझानी ॥
काम सचि जनु भए ममूर । नानक जिन राखिआ ते सदा ठरूर ॥२८॥
अहिनिहाट जब इह मनु जाई । अदिष्ट वस्तु हिरि लेत पराई ॥

(१) व्यर्थ ।

चोरी रस इहु मनु लपटाना। अहनि हाट जब जाय समाना ॥
छाडि कृत्त तब चोरी धावै । अहनि हाट जब जाय समावै ॥
हिरि हिरि लिआवत वस्तु पराई। मरना बाँधि लीआ शिरि[1] भाई ॥
हाट छवीस्वाँ अहनि है नाऊँ। नानक ताँके कुलफ चढाऊ ॥२९॥
जत्त हाटि जब इहु मनु जावै। जुगति जत्त की तब मिति पावै ॥
जाता देह जत्त करि राखै। जत्त जुगति कोई जनु लाखै ॥
जीता जन्मु जबै जतु गहिआ। इहु मनु जाता अस्थिरु रहिआ ॥
जो जतु राखै[2] तिसु पिंडु न पाई। जतु साधे की इह मिति भाई ॥
बीसों परि सतवँ जो रचिआ। नानक जतु दृढ कालहुं बचिआ ॥३०॥
जब इहु मन जाय ब्रह्म समावै। एक दृष्टि कछु नाहि दुरावै[3] ॥
एको एकु सभन मैं जानै। सोई ब्रह्मदरि[4] पवै पजानै ॥
पवै पजानै बहुरि न फेरु। प्रगटिआ ब्रह्म मिटिआ अंधेर ॥
गया अंधेर भया उज्यारा। जब अंतरि कीआ ब्रह्म पसारा ॥
अठाईहूँ हाट का नाउँ है ब्रह्म। नानक उत्घर बिनशै भरमु ॥३१॥
करम हाटि बहि करम बीचारै। करम किरत कउ अंतरि धारै ॥
वेद पढै शुचि संजमु करै[5]। वेद पढै जनमै फिरि मरै ॥
ब्रह्म इंद्र शिवपुर मैं जाय। नहि ठहिरावै जूनी पाय ॥
करम हाट के गुन कहे भाई। करै करम जब उतघरि जाई ॥
बीस ऊपरि नौं हाट बनाए। नानक ऊहाँ बहि करम कमाए ॥३२॥
अकर्म हाट बहि करै अकर्म। ग्रिह कुटुंब की त्यागी शरम ॥
बेस्वा खाने जूए जाय । जब मन अकर्म हाट महि पाय ॥

---

(१) मरन मिट्टी उठा लेना, लालच मद में अंधा हो फिरना। (२) "दृढै"। (३) छिपावे। (४) पारब्रह्म की दरगाह विषे। (५) रोचक, भ्यानक यथार्थ रूप वाक्य वेदो में सविस्तर गाथा पूर्वक निरूपित हैं, और यह जीवों की स्वाभाविकी चाल है कि भयानक वाक से शीघ्र भयभीत हो जाना और रोचक में प्रवृत्त हो जाना। सो वेदों की विस्तार भरी गाथायें अपने जाल में ऐसा जकड़ती हैं कि जीव यथार्थ उपदेश में सुगमता से प्रवृत्त ही नहीं हो सकता और कर्म काण्ड आदि की रोचिक कथायें अपनी ओर से निवृत्त होने का अवसर ही नहीं देतीं और जैसे शुभाशुभ कर्म करेगा वैसी ही वासना के अनुसार जन्म मरन की गति होगी जिस का कारण केवल वेद ही है। क्योंकि ना माना तो पाप और माना तो पुन्न। पाप से नरक, पुन्न से स्वर्ग, अन्त को फिर वहा से इत्तर योनियों में (कर्मा अनुसार) धक्का। इस प्रकार वारंवार जन्मता मरता ही रहता है।

फाहा पाइ करै बटपारी[1]। अकर्म हाट महि मारी तारी ॥
निंद चिंद[2] आदिष्टी करै। जब अकर्म हाट में परै ॥
करै अकर्म कर्म नहि जानै। नानक अकरम हाट समानै ॥३३॥
तप्त हाट महि जब मन जाय। तनु ताता कछु पीऐ न खाय ॥
कपन लागे सगला देह। तप्त हाट के लक्षण एह ॥
अहारु न लेवै पीऐ न खाय। पानी पानी करत विहाय ॥
शीतल पानी ते बाढ़ै रोगु। उश्न पीए ते शीतल होगु ॥
तप्त हाट के यिह गुन भाई। होय निबलु जब उत-घरि जाई ॥
तीस्वाँ हाट तप्त का कीआ। नानक ता महिँ सूख न थीआ[3] ॥
शूतहि हाट जब इहु मनु जाय। तप्त मिटै उपजै शिर वाय ॥३४॥
शिर कउ बाँधै आँखि न खोलै। ऊठि न साकै मुखहुँ न बोलै ॥
आलस उपजै सगली देह। श्रितहि हाट के लक्षण एह ॥
तप्त शूत का एको मंतु। जिसु आवै सो निर्बल जंतु ॥
इकतीस्वाँ हाट छाडि अवर-घर जाय। तब नानक मन कउ सूखि बिहाय ॥३५॥
विसूचि हाट जब इह मनु जाय। खोलि कपाट तहाँ ठहिराय ॥
तहिँ ठहराय जुगति सभ खोई। डाकी छूटी बिकल तन होई ॥
प्रान पिंड की करै न सारा। बिसूचि हाट बहि कीआ पासारा ॥
विसूचित तन नही सकै समारि। पीपल मूल ज्वाइनि सारि ॥
लौंग हफीम वरच मुखि पाई। तब इस जीअ को शांती है आई ॥
कहु नानक बत्तीस्वाँ हाट। ताँका मुहकम देहु कपाट ॥३६॥
बोले हाट जब इहु मनु जाय। होय कुरकरि क्या औपधि खाय ॥
वरच चीउ पूदना मुखि पावै। पीठि सेकि मनु कउ सुख आवै ॥
धुन्नी[4] की नाड़ि जोर करि खिँचै। तब मन कुरक पीड ते बँचै ॥
छाछि खटाई निकटि न आवै। तब मनु बोले हाट महि पावै ॥
काची देह रोगु सभ होय। तैंतीस्वेँ हाट मनु कउ दुख होय ॥
कहु नानक मन के हैँ हाट। ताँके अठसठ देहु कपाट ॥३७॥
सुस्त हाट जब इहु मनु रसै। आलस सुस्ती अतरि बसै ॥

(१) राह मारी। (२) चुगली। (३) "ताप समीआ" पाठांतर। (४) नाभी की नाड़ी।

होय उबासी अरु हडवारी[1] । सुस्त हाट मनि मारी तारी ॥
हाड मास तन सुरती होय । सुस्त हाट मनु रहिआ सोय ॥
अठसठ हाट बहत्तरि नारी । नौं दरवाजे चारे वारी ॥
होवहिं सुस्त सभै ही बंदा । चौतीहूँ हाट की एही निअदाँ ॥
नानक कहै सुनहु रे भाई । हाट हाट की साख सुनाई ॥३८॥
तमक हाट जब इहु मन धरता । शांति न आवे तिष्णा जरता ॥
तमक तिपा महि सद ही ताता । तमक हाट जब इहु मनु जाता ॥
सद ताता शीतलु नहि होय । ताँ के कुशल न कबहूँ कोय ॥
ताँ के तामस कबहु न जाई । तमक हाट महि जब ठहिराई ॥
पर[2] की ताति करै सद ताता । तामस जलिआ भसम होय जाता ॥
पैतीसवाँ हाट तमक का कीना । नानक तमक बसेरा लीना ॥३९॥
शांति हाट जब इहु मनु जावे । क्रोध हरै शीतल घरु छावै ॥
शांति पई तमक सब त्यागी । शीतल हाटि गया बैरागी ॥
शीतल हाट शांति का बासा । शांति भई मनि भया प्रगासा ॥
शांति भई मन उपजिआ चाउ । कामक्रोध गया तप ताउ ॥
ज्ञान रतन्नु शांति ते आया । नानक छत्तीसवाँ हाटु सतिगुरु ते पाया ॥४०॥
दया हाट जब इहु मनु वसै । जीअ दया सभ ही महि रसै ॥
जीअ जीअ की महिमा जानै । सम दृष्टी होय एकु पछानै ॥
दया दानु दे दरदहिं जानै । दूजा त्यागि इकतु घरि आनै ॥
दामोदरु जाँ के मनि वसै । दुदर[3] बाँधै सुदरु[4] लसै ॥
सुदर की तब जोति पछानै । दया हाटि जब इहु मनु आनै ॥
सैंतीहूँ हाटि महिं दया बनाई । नानक विरले किनै ही पाई ॥४१॥
भाउ हाट मैं जब मनु जाता । भाउ भगति सभ संग कमाता ॥
भाउ कीए ते भरमु सभु जाय । भाउ भगति सभ संगि कमाय ॥
भाउ भगति की ऊची महिमा । भाउ दृढै सो होवै ब्रह्मा ॥

(१) हाड फुटनी, आलस्य में हाड सुस्त हो कर टूटते प्रतीत हुआ करते हैं। (२) दूसरों की चिंता से संताप करने करि, दूसरों की धन विद्या मान देख करि मन में संतप्त रहिना। (३) दो दो दरवाजे, नासा कान नेत्र इनको बंद चढा देवे तो। (४) सुन्न द्वार का साक्षात्कार हो जाना है।

भाउ भगति जाके मनि आवै । भाउ हाट मैं जब मनु जावै ॥
अठतीहूँहाटु भाउ का करिआ । नानक उत घर इन मन भाउ करिआ ॥४२॥
बिरह हाट जब इहु मनु वसै । अंतरि बिरह बिरह सँगि रसै ॥
बिरह करै तउ ब्रहु पछानै । बिरह करै तब रहै ध्यानै ॥
बिरह करै ताँ एको बूझै । बिरह करै ताँ सभ किछु सूझै ॥
बिरह हाट बिरहे का डेरा । बिरह हाट कब करै बसेरा ॥
कबहूँ फिरता फिरता आवै । बिरह हाट वहि बिरहु कमवै ॥
जित घरि वसै से लच्छनु करै । उस नगरी की सोझी परै ॥
उनतालीहूँ हाटु बिरह विचि बसै । नानक बिरहु लाइ मनु सहजे बिगसै ॥४३॥
दोय हाट बिरह के कीए । दोय बिवेक बिरह कउ दीऐ ॥
साचे बिरह मिलै प्रभु साचा । साच बिरह अंमृत रस राचा ॥
साच बिरह प्रभु की मिति आवै । साच बिरह मैं साचि समावै ॥
साच बिरह सभ साचु पछानै । साच बिरह भ्रमता घरि आनै ॥
साच बिरह का जब घरु जापै । साच बिरह सभ सच्च पछापै[1] ॥
चालीहूँ हाटु सचु जितु पाया । नानक साचि रत्ते सचु भाया ॥४४॥
इकतालीहूँ हाटि जब जावै । झूठ बिरह-मनु भरम भुलावै ॥
पर त्रिया सेती बिरहु लगावै । उत बिरह तनु ताय जरावै ॥
उत बिरह होय इत उत[2] झूठा । ज्यौं डऊं[3] लागे काठु झलूठा[4] ॥
झूठे बिरह जलै किऊं जीवै । दाधा बिरहि न शीतलु थीवै ॥
काम बिरह की भाठी दाधा । बिरह अगिन की थम्मी[5] बाधा ॥
झूठ बिरह के हाट समाया । नानक ताँकौ ठौर न ठाया ॥४५॥
बतालीहूँ हाटु प्रीति का कीना । कोटि मध्ये किनै विरले चीना ॥
प्रीति प्रेम तिसु खुलहि कपाट । प्रीति प्रेम का एको हाटु ॥
प्रीति होय तौ प्रेमु पछानै । प्रीत चीनि अंतरि प्रभु जानै ॥
अंतरि खुला प्रीति जब पाई । प्रीति हाट प्रभु प्रीति बनाई ॥
बतालीहूँ हाट जिस महि सचु प्रीति । नानक जो चीनै तिसु निर्मल रीति॥४६॥
झूठ प्रीति प्रभु कबहुँ न भीजै । झूठ प्रीति तनु खपि खपि[6] छीजै॥

(१) प्रत्यक्ष भासे, प्रतीत होने लग जावे, । (२) लोक परलोक में । (३) दावा अगनि । (४) झुलसा जाना, अधजला । (५) थम्भी, शहतीर । (६) छीण हो हो करि ।

झूठ प्रीति का हाटु उजारै । महाँ अग्नि महि इहु तनु जारै ॥
जरि बूझै तब होवै सुआहा । झूठो प्रीति न इस को लाहा[1] ॥
लाहा मूलु सभु झूठु गवावै । झूठ प्रीति सभ रासि[2] वञावै[3] ॥
झूठ प्रीति कुल दोनो खोवै । हाथ पछाडि मूढ मनु रोवै ॥
साच झूठ की दो विधि प्रीति । जितु को रचै तैसी तिसु रीति ॥
तैंतालीहूँ हाटु आन प्रीति का कीआ । नानक उत घरि मुक्त न थीआ॥४७
स्रवन हाट जब इहु मनु बरता । भाउ प्रीति करि हरि जसु सुनता ॥
स्रवनी सुनि सुनि चित्त बसावै । स्रवनी सुनि सुनि प्रेमु बढावै ॥
अन सुनिआ कछु कहिआ न जाई । जिनि सुनिआ तिनही लिव लाई
सुनि सुनि सालक[4] सादक[5] हूए । अनसुनिआ पहु[6] कछू न थीए ॥
चौतालीहूँ हाटु कान प्रभ कीआ । नानक सुनि सुनि सहजि पतीआ॥४८
बहर हाट[7] होय रहता बहरा । मिति नही आवै आगम[8] शहरा ॥
जसु अपजसु कछु सुनीए नाँही । बहरा बिसमु भया मन माँही ॥
स्रवनीं सुनत बहर जब रोवै । जाँकी बूझ धरम[9] पहि होवै ॥
धरमराय जब कागदु काढै । तब क्या बहरा लेखा साढै[10] ॥
होत स्रवण बहरा होय जाय । जब मन बहर हाट महि पाय ॥
पैंतालीहूँ हाटु बहरा करि राखिआ । नानक होत स्रवन सुनीऐ नहि भाखिआ[11]॥४९
दृष्टि हाट जब इहु मनु देखै । आन न पेखै ब्रह्म बिशेपै ॥
एक दृष्टि देखै-सभ रचना । आदि अंति तिनि कालहुँ बचना ॥
एक दृष्टि सभ बधन खोलै । चारि पदारथ लीए अमोलै ॥
नामु दान इसनानु अरु कामें । तिस मिले पदारथ जिस लिखिआ कराम[12]॥
एक दृष्टि ते सभ किछु पाया । इहु मनु एक दृष्टि महि आया ॥
दृष्टि हाट के बंधन खोले । नानक छतालीहूँ हाट विनशे सभ ओले[13]॥५०॥
आन दृष्टि जब इहु मनु धावै । आन दृष्टि अपराध कमावै ॥
पर त्रिय पर माया कउ हेरै । जब मन जाय आन के डेरै ॥

(१) लाभ । (२) पूंजी । (३) व्यर्थ गँवा देना । (४) जग्यासुजन । (५) निश्चेवान, श्रधालू । (६) अनसुनिआ के पास से कुछ नहीं हो सकता । (७) बधिरापन, बहरापन का घाट । (८) अगम लोक । (९) धरमराय । (१०) बनावे, गाठ गाठेगा, भाव क्या उत्तर देगा । (११) बचन, बोली, उपदेश । (१२) मस्तक के लेख । (१३) परदे ।

आन दृष्टि जब इहु मनु जाय । तब इस कउ नाहि टिकन की जाय
नानक कहै सुनहु जनु ज्ञानी । सैतालीहूँ हाट बसहि अन ध्यानी॥५१
पाप हाट जब इहु मनु वरे । पाप कमावै धरमु न करे ॥
धरम पुन्न की सूझ न पाई । तब मनु पाप जाय ठहराई ॥
पापि रत्ता मनु धरम न जानै । अंत बार जमु दुख दे डानै[1] ।
पाप हाट के लक्षण फीके । पाप अंत वैरी है जीके ॥
अठतालीहूँ हाट पापु कमाया । नानक पाप कीए ताँ दोजकि पाया ॥५
धरम हाटि जब इहु मनु जाय । सुकृत्त करै आत्म लिवलाय ॥
पुन्न दान की महिमाँ जानै । पाप दृष्टि सुप्ने नहि आनै ॥
धरम धीर्य की जिस मनि दृढता । हरि जसु सुनत कवल ज्यौं खिडत
धरमु कमावै पापु न करता । जिस ते धरमराय है डरता ॥
ऊनँजहूँ हाट धरमु कमाया । नानक धरम हाटि मनु जाय समाया ॥५३॥
रत्न हाट जब इहु मनु जानै । रत्न की जोति कउ तबहिं पछानै ॥
चहु रत्नाँ की जिस मिति आवै । सोई रत्न हाट कउ पावै ॥
चहुँ रत्नाँ की जानै जाति । तिस जनु की सभ तूटै भ्राँति ॥
चारि पदारथ तब ही लेइ । जब मन अरपि साध कउ देइ ॥
साध कृपा ते लहै पदारथ । साध सेव बिनु जात निरारथ ॥
चहुँ रत्नाँ की जो मिति देवै । ताँके चरन नानक जनु सेवै ॥५४॥
प्रथम रत्न की सो मिति पावै । अभय हाट जब जाय समावै ॥
प्रथमे नामु पदार्थ पाया । साध चरन जब इहु मनु लाया ॥
नाम रत्न की जोति प्रगासी । जब ते मिले साध अविनासी ॥
नामु रत्न लै कंठ परोवै । ताँ को जन्मु बहुरि नहि होवै ॥
एक बार बिनु बहुरि न जरमै । रत्न पदार्थ बिनु फिरि भरमै ॥
अभय हाट जब इहु मनु आइआ । नानक ताँ कउ रत्न दिखाइआ ॥५५॥
साध कृपा ते मनु ठहराना । मुक्ति पदार्थु तबहि पछाना ॥
साध सेव ते मुक्ति पछानै । साध सीख जब अंतरि जानै ॥
मन वच क्रम सुप्रसन्न भये साधा । मुक्ति पदार्थ तिन ते लाधा ॥

(१) दड ।

मुक्ति पदार्थ जिन प्रगासिआ । अनद हाटि जब इहु मनु बासिआ ॥
साध कृपा ते नामु ध्याया । तउ नानक मुक्ति पदार्थ पाया ॥५६॥
अठसठि माहि अपूर्व[1] हाट । गुर किरपा ते खुलहिं कपाट ॥
अपूर्व हाट मनु रहै समाय । जन्म पदार्थ लहै सुभाय ॥
जन्म पदार्थ तब ही पाया । संत टहल जब इहु मनु लाया ॥
जन्म पदार्थ तिसहि दिखाया । जब ते हरि जस सुनत अघाया ॥
जन्म पदार्थ की मिति जानै । साध सेव जब रिदे पछानै ॥
जन्म पदार्थ गुर ते जानिआ । नानक सो जनु बहुरि न आनिआ ॥५७
काम रत्न की जब मिति आवै । तबै कामु अतर ठहरावै ॥
जब साधै तब शब्दु अराधै । काम रत्न आय प्रगटै माथै ॥
वा की जोति माथे प्रगटानी । काम रत्न की जोति पछानी ॥
जब छुटकै तब चाँदनु हिरै । काम रत्न को बिरला जरै ॥
गुहज हाट की जब मिति जानी । नानक काम रत्न को बूझै ज्ञानी ॥५८॥
अमर हाट जब इहु मनु आय । होवै अमर पिंड नहि पाय ॥
कवन शब्द ते पिंड न पाय । जीवतु मरै बहुरि नहि आय ॥
साचि मूआ तउ बहुरि न मरना । अकाल भया क्या कालहुँ डरना ॥
अमर हाट जब जाय समावै । नानक चारि पदार्थ बीचारि सुनावै ॥५९॥
बिधन हाट महि सब विधि राखी । बिधि जानी तिस जोति पराखी ॥
बिधि बिधि करिकै सभ बिधि बाधै । पंचतत्त कउ विधि सोँ साधै
बिधि बिधि करि सभ तन बीचारै । विधि विधि करिकै आपु निवारै
बूँद बूँद की सभ विधि जानी । बिधि जानै सो अनभै ज्ञानी ॥
बिधिन हाट की बारी खोली । अगम नगरी विधि सिऊँ टोली ॥
रोम रोम की जब सुधि पाई । नाडि नाडि की कथा सुनाई ॥
हाट हाट का कीआ मथतु । ताँ ते सतिगुर दीआ मततु ॥
बिअत देह प्रभि सहजि सवारी । नानक गुर किरपा ते सगल बीचारी ॥६०॥
चितवनि हाट जब इहु मनु जाइ । अनदिनु चितवनि करत विहाय ॥
चित चितवनि को सरै न काजा । कबहु नीच कबहूँ होय राजा ॥

---

(१) जिसके प्रथम वैसा कोई ना होवे ।

कबहूँ होवै ब्रह्म-ज्ञानी । कबहूँ होवै अनिक ध्यानी ॥
कबहूँ होवै ज्ञान बिचारी । कबहूँ होय चहै अहकारी ॥
कबहूँ होय चहै गुरु पीरु । कबहूँ फिरता होय फकीरु ॥
चितवनि हाट जब इहु मनु जाय । नानक चितवनि माँहि बिहाय ॥६१॥
अकल हाट वहि करता अकल । जिंह प्रसादि उधरे जन सकल ॥
अकल[1] निरंजन कउ जब जानै । अकलि करै जब रहै ध्यानै ॥
बिना अकलि कैसे कछु पायै । अकल बिहूना भरमि भुलायै ॥
होय बिम्राकलु अकल विहूना । ज्यौं बिनु लोन स्वादु अलूना ॥
अकलि हाटु किरपा ते डीठा । नानक सतिगुर भये बसीठा[2] ॥६२॥
बिअकल हाट मनु जाय समाना । करै अयान[3] ज्यौं बाल अयाना ॥
होय बिअकल अकलि नहि काई । होय बेअकलि हाट शिरि छाई ॥
बिना अकलि फिरता भरमाया । जब मनु बेअकल हाट नहि आया ॥
होय बेअकलि तन की सुधि जाई । औझड़[4] भरमै राहि न पाई ॥
बिकल बिसुध फिरै बौराना । नानक बिकल हाट जब जाय समाना ॥६३॥
चंचल हाटि करत चतुराई । कथनी बदनी[5] तब मनि आई ॥
कथता बकता कै होय ज्ञानी । चचल हाट की जोति पछानी ॥
करि चँचलाई चतुर कहावै । चचल हाटि जब जाय समावै ॥
चतुराई करि कथनी करता । चंचल हाटि जब इहु मनु बरता ॥
साच शब्द की सार न जानै । नानक करि चतुराई कथा बखानै ॥६४॥
प्रेत हाटि जब इहु मनु रचै । करि बिपरीति जंत ज्यौं पचै ॥
अवराँ निंदै आपि न जपना । होय प्रेतु तनु खोवै अपना ॥
अप तनु खोइआ करि बिप्रीति । प्रेत हाट की ऐसी रीति ॥
होय प्रेतु तनु नाहि समारै । जन्म रत्न कौडी लउ[6] हारै ॥
प्रेत हाट का इहो गुनाऊँ[7] । नानक उतघरि बिसरै नाऊँ ॥६५॥
इड़ा हाट जब इहु मनु आवै । इत उत की सभ सोझी पावै ॥
आवन जान ते रहे निरारा । इडा हाट जब कीआ पसारा ॥

(१) माया अविद्या रूप कला से रहित । (२) वकील, बिचोले । (३) अयानप, मूरखता । (४) उजाड, घना जगल । (५) कथनी=कथा करनी, व्याख्यान देना । बदनी=कविता कहिनी । (६) कौडी अर्थ । (७) बीचारु ।

इड़ा विचडा कउ करै मैदानु । अनहद सुनि लगावै ध्यान ॥
आन न जानै एकहि राता । इडा हाट जब इहु मन जाता ॥
अउघट घाट मन के सभ तोड़ै। नानक इड़ा हाट मनु जोडै ॥६६॥
हाट पिंगुला जब मनु वड़ै । बिन मारग गगनंतर चढै ॥
वह मगु नाना[1] क्यौंकरि गढु चढीअै । डावर[2] तार पलमि तहँ बडीअै॥
पिंगुल राता सभ गढ़ साधे । पाँचहु नायक इक ठाँ बाधे ॥
प्रान नगर की सभ विधि जानी । पिंगुल जाय जोति पहिचानी ॥
हाट अनूप पिंगुला नाऊँ । नानक तहिं बूझै सभ भाऊ ॥६७॥
हाट सुष्मना जब मनु जाय । अनंद केल सुख सहज बिहाय ॥
केल करै सुख रलीआ[3] मानै । जब मनु सुष्मन हाट पछानै ॥
सुष्मन राता करै अनंद । काम क्राध त्यागै सभ निंद ॥
अनद कलोलनि इहु मन राता । शीतल भया गया सभ ताता ॥
तामस तिष्णा मन ते गई । जब सुष्मन की सोझी पई ॥
इडा पिंगुला सुष्मन सूझी । तब मन गुहज कथा सभ बूझी ॥
सुख का हाट सुष्मना कीना । नानक तहि सुख डेरा लीना ॥६८॥
बेनी हाट जबै मनु जाय । मनु तहिं बेनी कर्म कमाय ॥
बेनी संगम जब मनु जाता । तब अठसठि सहजे ही न्हाता ॥
बेनी हाट वहि जोति पछानी । बेनी ध्यानु धरहि जब ध्यानी ॥
बेनी महि सभ जोति दिखाई । नानक बेनी सोँ लिवलाई ॥६९॥
त्रिकुटी हाट मैं त्रैगुन त्यागी । चौथे पद कउ भजि बैरागी ॥
तीन गुनाँ[4] की रहत गवाई । जब त्रिकुटी महि करी समाई ॥
राजस[4] तामस सातक तजै । हरि जन चौथे पद को भजै ॥

---

(१) नन्हा, सूक्ष्म । (२) जेसे डमरू की तार, उलट पलट करि अपनी चोट के निशाने पर पडती है उसी तरह सुरति को तार भी अपने घर को लक्ष करके बारबार उधर पलम (लटक) कर अर्थात टिक टिकी बाध कर उस गढ में वड (प्रवेश पा) सकती है । अथवा डावर नाम ऊर्णनाभी जतू (मकडी) का है जिस प्रकार वह अपने भीतर की तार के साथ नीचे लटक कर फिर उसी के सहारे चढ कर अपने घोसले रूप तने हुए जाल में प्रवेश कर जाती है ऐसे ही सुरत रूपी मकडी भी श्वास प्रश्वास की तार से उतर चढ कर (शब्दाभ्यास के प्रभाव से) जहा से आई है उस अपने निज देश रूपी घोंसले में प्रवेश कर जाती है भाव समाय जाती है॥ (३) खुशी, रगरस । (४) इडा पिंगुला सुषमना से भाव है ।

चौथे रचि कछु अवरु न जानै। त्रिकुटी माहि चदोआ तानै॥
त्रिकुटी ध्यानु धरहि जब क्षीना[1]। नानक तहिं मनु सहज पतीना॥७०
मनी हाट जब मनु मगनाना। प्रगट जोति माथा झललाना[2]॥
प्रगट जोति आई जब माथै। विअंत कोटि उधरे तिंह साथै॥
कीनी किरपा आपि गुसाईं। ताँके मस्तकि जोति जनाई॥
मनी हाट में जोति दिखावै। जब मनु मनी हाट मैं जावै॥
प्रगटि जोति जनु हरि संगि राता। नानक हरि जनु अगमु पछाता॥७१
द्वार हाट महिं जब मनु गया। दशव द्वारे शीतलु भया॥
पोहि[3] न साकै उत घरि कालु। उत घरि होय वहै मनु लालु॥
लालहिं लालु मिलहि जब जाय। तब कालै का कछु न बसाय[4]॥
हीरे कउ जाय मिलिआ हीरा। जब दशवैं जाय चढ़े वजीरा॥
दशवैं दुआरे जब मनु गइआ। नानक जन्म मरण ते अस्थिर भइआ॥७२॥
जैसे सलिलहिं सलिल समाना। तैसे हरि जनु हरि मनु माना॥
जैसे कनिका काटि कीआ है राई। ऐसे हरि जन अंकि[5] समाई॥
जन महि हरि हरि महि जनु राता। हरि जन जन हरि एको जाता॥
उन्मनि ध्यान जनु हरि संग राता। कहु नानक जन अगमु पछाता॥७३
अठसठ हाट का कीआ निबेरा। विरला खोजि लहै जनु तेरा॥
हाट हाट की जुगति बताई। जिंह घर जाय सु करम कमाई॥
मन ते आपहुँ कछू न होई। जिंह घर जाय सु तैसा होई॥
कायाँ गढ़ महि हाट बनाए। इहु मनु उनके बीचि समाए॥
इह मनु सभ घरि भ्रमता फिरै। गुर किरपा ते अस्थिर थिरै॥
प्रान पिंड की चीन सुनाई। नानक जन कउ सोझी पाई॥७४॥

॥अध्याय सम्पूर्ण ६॥

---

(१) सूक्ष्म हुआ। (२) मसतकि में जोति प्रगटती हुई झलका मारने लग जाती है।
(३) छू नहीं सकता। (४) बल, जोर। (५) हरि की गोद में।

॥ १ ॐ सतिगुर प्रसादि ॥

॥ राग रामकली महला १ ॥

## ॥ ध्याउ निरबाण, का ॥

(वाह वाह, गुरुजी वाणी) ।

॥ श्लोक ॥

वाह वाह जिनाँ सिवरिआ से परवाण भये ॥
नानक सची सिफति सिऊँ भउजलि लघि पये ॥

॥ पौड़ी ॥

नाँ तदि वरनु चिहनु नहि देही । नहि सुरति शब्दु कोई पास सदेही[1]
नाँ तदि मात पिता भाई सुत दारा । तदि तूँ कहाँ रहत निरकारा॥
नाँ तदि बाँधिआ देहु न कीआ पउना । तहाँ नरकि सुर्ग तदि परता कउना
तदि आब पाक आतिश नहिं धारे । नरकि सुर्ग तदि कउन सिधारे ॥
तदि हाड मास नारी नहि चाँमु । तद्हुँ ध्याईअै कउनै रामु ॥
निरकार की अकथ कहानी । नानक विसम भया हैरानी ॥१॥
धुधूकारि[2] महाँ अंध्यारु । धुंधूकारि न कीआ पसारु ॥
धुधूकारि न पाणी पौणु । धुंधूकारि न सिआणप[3] सौणु ॥
धुधूकारि न बेद पुराना । नहिं को मूरख नाँ को सिआना ॥
धुधूकारि कतेब न बेद । धुधूकारि ब्रह्म[4] नाहि भेद ॥
नाँ तदि वरन न देह उपाई । नानक कीमति कही न जाई ॥२॥
नाँ तदि चँदु नही शितलाई । नाँ तदि सूर्ज किरणि तपाई ॥
नाँ तदि गगन न कीए तारे । नाँ तदि धरति न कीए पसारे ॥
नाँ जलवधु[5] न पौण उपाया । नाँ तदि ब्रह्म न कीनी माया ॥
कवन रूप हिरदे महि धारौं । नानक अकथु कथा का क्या बीचारौं ॥३॥

---

(१) अब ब्रह्मंड की सीमा से निकालते हैं और अगले दरजे के मन्त्र उपदेश के योग्य बनाते हैं; —

सनेही, पिआरा । (२) इस धुधूकार स्वरूप का वरनण पीछे करदिया है । (३) शौनक ऋषि की सिआणप रूप विद्या ज्योतिष आदि शास्त्र (एक ज्योतिष के कहने से सभ प्रकार की विद्या का ग्रहण है क्योंकि सभके कर्ता शोनक नहीं हुए) । (४) यह भी पीछे कह दिया है कि जब व्याप्य जगत ही कोई नहीं तो उस में व्यापक ब्रह्म कहा रहेगा । (५) जल का धवा, इस कथन से जल की उत्पति काल की धारा ला है ।

धुंधूकारि सुन्न जब होता । कवनु सुचेत कवनु पै सोता ॥
तब पीर पैकंबर देव न थाना । नाँ को वहिकै कथै ज्ञाना ॥
नहिं मुनिजन सनकादिक जोगी । नाँ को व्यापक नाँ को भोगी ॥
नाँ को राजा नाँ को महता । नानक तदि नाँ को घाटि नहीं को पहुता ॥४॥
लोह[१] कलम नही स्याह[२] सुपेदी । नाँ वीचारी नाँ को भेदी ॥
विष्णु महेशु ब्रह्मु न कहीजै । नाँ को उपजै नाहि मरीजै ॥
ओपति खपु तदि न कछु धारी । नानक कथा न जाय वीचारी ॥५॥
तदि नहि कीने आदम हवा । तदि शिव शक्ति न कीने दिवा ॥
कुराण कतेब न तोह सुपारे । बाँग बुलेल न सुनणै हारे ॥
महमद कलमाँ रासि न कीने । चारि कुरान कहहु किनि चीने ॥
दुआय सलाम निवाज[३] न कोई । नानक धुधूकार सुरति नहि सोई ॥६॥
नाँ तदि गुरू न सिक्ख न साखी[४] । सुचि सजमु जुगति कहाँ लै राखी
नाँ तदि होम जग्य इस्नाना । गऊ गायत्री वेद नपु राना ॥
नाँ को सुरता[५] नाँ को वकता । नाँ को निबलु न कोई शक्ता ॥
अपुना वरनु चिहन नहि कीना । नाँ तदि नानक कछु दृष्टीना ॥७॥
नाँ तदि पुरुप न कीनी नारी । नाँ तदि ओपति खपति न सारी ॥
नाँ को शाहु नाँ कोइ भिखारी । नाँ कछु चौपड कीनी सारी ॥
नाँ को राय न रंकु कहावै । नाँ को मुक्त न नरकि सिधावै ॥
बालकु बिरधि न होता कोई । नहि निहसंश न सहंसा होई ॥
अगम कथा कछु लखी न जाई । नानक जिसु किरपा तिसु देइ दिखाई ॥८॥
अमिता साहिबु मिति नही आवै । अकल निरंजन कल नाहि दिखावै ॥
अपर अपार पारु नहि पायै । रूपु न वरनु कवन बिधि ध्यायै ॥
धुधूकारु अति गहिर गँभीरु । नानक लखिया न जाय बहुत बिस्थीरु ॥९॥
अंडज जेरज उत्भुज नहि सेता । नहि सहज सुभाउ, सजमु; नही नेता ।
तदि तापु त्रित हीआ नही हेता ॥

(१) मसतक गत आकाशमंडल में जीवों के कर्म फल चित्रितकारी ब्राह्मी शक्ति। (२) सहस्र दल कमल रूप नभ मंडल जिस पर जीवों के कर्म चित्रित होते हैं । ऐसा श्याम सेतपद । अथवा पाप पुन्न रूप कर्म स्याही सफेदी । (३) निमाज । (४) उपदेश, प्रमाण, उदाहरण । (५) श्रोता ।

नाँ कछु सुनता नाँ कछु कहता । अपरंपर निरबाण बिधाता ॥
तदि अपना आपु न साजि सवारिआ । नानक जाति बरनु न बिचारिआ ॥१०
कवन रूप तेरा आराधऊँ । कवन जोग कायाँ लै साधऊँ ॥
कवन तत्तु लै तत्तु वीचारऊँ । कवन ध्यान तुध अतरि धारौं ॥
ध्यानु रूप ततु जोगु न पायै । नानक अचरज पुरुष कौन बिधि ध्याईऐ ॥११॥
तदि अपना आपु आप ही उपाया । नाँ किछु ते किछु करि दिखलाया ॥
जब अपने प्रान पिंड की जानी । तब प्रगटी वाह वाह[1] की बानी ॥
वाह वाह का अगम विचारु । जिस सिऊं परचि रहिआ निरकारु
जब अपना आपु उपाय पतीना[2] । तब नानक वाह वाह सौं भीना ॥१२॥
तहिं वाह वाह कीना परधानु । तहँ वाह वाह का अगम नीशानु॥
तहँ वाह वाह का सिमरण भारा । तहँ वाह वाह का बडा पसारा ॥
तहँ वाह वाह की महिमा नीकी । तहँ वाह वाह आलम है जीकी ॥
तहँ वाह वाह सौं आपि परचिआ । तहँ नानक वाह वाह सौं आपे रचिआ ॥१३
तहँ वाह वाह का अचरज रूपु । तहँ वाह वाह कउ कीआ अनूप ॥
तहँ वाह वाह सौं हरि प्रभु राता । तहँ वाह वाह सिऊं बैठि उठाता ॥
तहँ वाह वाह बिनु अवरु न बीआ । तदि वाह वाह का सिमरनु कीआ ॥
करि वाह वाह धरि गगन बिछोरी । नानक वाह वाह की अगम है डोरी ॥१४
तहँ वाह वाह सौं राता सुआमी । तहँ वाह वाह की अकथ कहानी ॥
तहँ वाह वाह प्रभ का परवाउ । तहँ वाह वाह सिऊं बनिआ सुआऊ
तहँ वाह वाह सिमरनु प्रभि कीना । प्रभु वाह वाह सिऊं सहजि पतीना
प्रभु वाह वाह बिनु निमष न रहता । तहँ नानक वाह वाह प्रभु कहता ॥१५॥
जब धरणि अकाश कछू नहि कीआ । तब प्रभु वाह वाह मथि लीआ
चँदु सूर्ज नहि कीआ उजारा । तब वाह वाह प्रभु मन महि धारा ॥
तब पौण न पाणी पाकु न तेजु । तब वाह वाह का कीआ बँधेजु॥
वाह वाह कीना निरबाणु । नानक वाह वाह हैराणु ॥१६॥
वाह वाह की बडी हैरानी । वाह वाह की मिति नहि जानी ॥

(१) धुंदूकार में हिलोर रूप वाह वाह शब्द सरूपी आनंदाकारा अवस्था। (२) पतीजना, परतीत लाना। (३) विलास।

बचनु देति छालकु[१] होय आया। आपे अचरजु[२] खेलु रचाया॥
त्रै मूरति छालकु महि आनी। तब मनसा उपजी हैरानी॥
छालकु फोरि तीनि प्रगटाने। त्रैगुन प्रगटे एक समाने॥
धुंधूकारि प्रभु रहै निरारा। नानक तिहु ते कीआ पसारा॥२३॥
तहँ वाह वाह आपि अपाईंदा[३], गुर शब्दी सचु सोइ।
वाह वाह वाणी सचु है, सचु मिलावा होय॥
नानक वाह वाह करदिआँ, करमि प्राप्त होय॥२४॥
वाह वाह करती रसना सुहाई। पूरे शब्दि मिलिआ प्रभु आई॥
वाह वाह मुखि सहज कढाई[४]। वाह वाह सिऊँ प्रभ बनि आई॥
वाह वाह करि रचन रचाई। वाह वाह धरि धुनि लिव लाई॥
नानक दरि सचे शोभा पाई॥२५॥
वाह वाह करत मुख ऊजल होवै। वाह वाह को सहजि बिलोवै[५]॥
तहँ वाह वाह का नेत्रा[६] कीआ। वाह वाह सहजे मथि लीआ॥
तहँ वाह वाह करि तत्त वटोरया[७]। वाह वाह करि ताला खोल्या॥
तहँ वाह वाह सिऊँ आपे राता। नानक वाह वाह करि आपु पछाता॥२६
तहँ वाह वाह सिऊँ रचिआ रंगि। तहँ वाह वाह सखा है संगि॥
तहँ वाह वाह सिऊँ रहै निराला। तहँ वाह वाह ऊची टकसाला॥
तहँ वाह वाह सिऊँ आलमु करता। तहँ वाह वाह सिऊँ ध्यान धुनि धरता

---

(१) छाला। (२) पीछे भी थोडे से भिन्न भेद के साथ इस उत्पत्ति का प्रकार आ चुका है। जो ग्रंथ, शास्त्र देखे जावें सभ में उत्पत्ति का प्रकार निआरा ही निआरा है। सो इसका वास्तिवक अभिप्राय ससार की अनस्थिरता, ओर कुछ भी ना होना समझाने का है। जिन जिन पूर्ण आचार्यों ने उत्पत्ति लिखी है इस प्रकार लिखी हे कि अपने आपको निरवाण अवस्था में इस सकल्प पूर्वक अभेद जा किया है कि हम को इस ससार इद्र जाल की रचना का हाल विदित हो, परन्तु मालिक की शक्ति अपरपार हे, इस का वारा पार नही हो सक्ता यह उत्थान अवस्था में ओर ही प्रकार का ठाठ रचना का दिखला देता है। सो जग्यासुओं को व्यामोहित नहीं होना चाहिये यह कुछ नहीं हे परन्तु कुछ नहीं का कुछ कर दिखलाया है। इस कुदतर के सहारे कर्त्ता पुरुष को घर में खोजो।

सकल्प किये बिना भी उत्थान दशा के आते ससारी रचना का प्रकार कई वार स्फुरण हो आता ओर स्मरण रहि जाता हे।

(३) कहिता, जपता। (४) सहज के मुख से अथवा सहज स्वभाव से निकालता था। (५) सहज मटकी में मथन करता। (६) मथते समय मथानी के साथ मथन करने वाली जो रज्जु बँधी होती है। (७) माखन निकासा, ऊपर से बटोर लिया, निकाल लिया॥

तहँ वाह वाह का अगम वीचारु । तहँ वाह वाह का अंतु न पारु ॥
तहँ वाह वाह ऊचे ते ऊचा । तहँ वाह वाह कउ को न पहूचा ॥
वाह वाह मति धुंधूकारि । नानक आपे जपिआ पिआरि ॥१७॥
नहि कछु दूजा प्रभु एककारु । तब वाह वाह का करत अहारु ॥
तब वाह वाह सिऊँ अकथु कहानी । तब प्रभु रहता महा निरबानी ॥
तब वाह वाह सिऊँ हरि ठहराया । अति अतीतु वाह वाह रीझाया ॥
वाह वाह रीझाया आपि । नानक वाह वाह तहँ रहिआ व्यापि ॥१८
तहँ वाह वाह ही जपु तपु पूजा । तहँ वाह वाह बिनु अवरु न दूजा
वाह वाह सिमरनु अरु सेवा । तहँ वाह वाह बिन अवरु न देवा ॥
तहँ वाह वाह लागी धुनि तारी । तहँ वाह वाह की कथा निआरी
तहँ वाह वाह कीर्तनु जसु गाये । नानक वाह वाह बिनु कछु न दृष्टाये ॥१९॥
करि वाह वाह[1] कीना ॐकार । वाह वाह करि कीआ बीचारु ॥
करि वाह वाह धरि गगन विछोडे । वाह वाह करि अहि निशि जोडे
करि वाह वाह धुनि धरनी बाँधी । करि वाह वाह मनसा आराधी ॥
मनसा मन ते उपजि खलोई । दोय कर जोडि आइ ठाँढी होई॥
आपे मनसा मन ते कीनी । नानक आगे होय अधीनी ॥२०॥
खुला ध्यान छूटी जब तारी । तब मनसा मन माहिँ चितारी ॥
प्रभु पूछै तूँ कवनु री बाई । तुम ते उपजी मनसा माई ॥
मनसा लीजै बचनु हमारा । एकस ते प्रगटै पासारा ॥
त्रैगुण प्रगटहि अनत तरंगा । नानक प्रभु ते मनसा मंगा ॥२१॥
खुला ध्यान छूटी जब तारी । करि वाह वाह मनसा मनि धारी ॥
चितवनि करते मनसा आई । प्रभु पूछै तूँ कवनु री बाई ॥
मनसा माई मन ते होई । तुम चितवी तब आय खलोई ॥
री मनसा क्या रचनु रचाईऐ । करि बिथार[2] मनु सहजि लडाये ॥
करनि हार तुम आगम धनी । नानक सो कछु करहु जो तुम मनि बनी॥२२
तब मनसा लै निकटि बहाली[3] । बचनु दोत पुरमी[4] हथिआली ॥

(१) उमत, ॐकार की धुनी हुई । (२) विस्तार । (३) बिठला लिया । (४) खुजली हुई, फुरकी ।

बचनु देति छालकु[1] होय आया। आपे अचरजु[2] खेलु रचाया॥
त्रै मूरति छालकु महि आनी। तिश मनसा उपजी हैरानी॥
छालकु फोरि तीनि प्रगटाने। त्रैगुन प्रगटे एक समाने॥
धुधूकारि प्रभु रहै निरारा। नानक तिहुं ते कीआ पसारा॥२३॥

तहँ वाह वाह आपि अपाईंदा[3], गुर शब्दी सचु सोइ।
वाह वाह बाणी सचु है, सचु मिलावा होय॥
नानक वाह वाह करदिआँ, करमि प्राप्त होय॥२४॥

वाह वाह करती रसना सुहाई। पूरे शब्दि मिलिआ प्रभु आई॥
वाह वाह मुखि सहज कढाई[4]। वाह वाह सिऊँ प्रभ वनि आई॥
वाह वाह करि रचन रचाई। वाह वाह धरि धुनि लिव लाई॥
नानक दरि सचे शोभा पाई॥ २५॥

वाह वाह करत मुख ऊजल होवै। वाह वाह को सहजि बिलोवै[5]॥
तहँ वाह वाह का नेत्रा[6] कीआ। वाह वाह सहजे मथि लीआ॥
तहँ वाह वाह करि तत्त वटोल्या[7]। वाह वाह करि ताला खोल्या॥
तहँ वाह वाह सिऊँ आपे राता। नानक वाह वाह करि आपु पछाता॥२६
तहँ वाह वाह सिऊँ रचिआ रंगि। तहँ वाह वाह सखा है संगि॥
तहँ वाह वाह सिऊँ रहै निराला। तहँ वाह वाह ऊची टकसाला॥
तहँ वाह वाह सिऊँ आलमु करता। तहँ वाह वाह सिऊँ ध्यान धुनि धरता

---

(१) छाला। (२) पीछे भी थोडे से भिन्न भेद के साथ इस उत्पत्ति का प्रकार आ चुका है। जो ग्रथ, शास्त्र देखे जावें सभ में उत्पत्ति का प्रकार निआरा ही निआरा है। सो इसका वास्तिवक अभिप्राय ससार की अनस्थिरता, और कुछ भी ना होना समझाने का हे। जिन जिन पूर्ण आचार्यों ने उत्पत्ति लिखी हे इस प्रकार लिखी हे कि अपने आपको निरवाण अवस्था में इस सकल्प पूर्वक अभेद जा किया हे कि हम को इस ससार इद्र जाल की रचना का हाल विदित हो, परन्तु मालिक की शक्ति अपरपार हे, इस का वारा पार नही हो सक्ता वह उत्थान अवस्था में और ही प्रकार का ठाठ रचना का दिखला देता है। सो जग्यासुओं को व्यामोहित नहीं होना चाहिये यह कुछ नहीं है परन्तु कुछ नहीं का कुछ कर दिखलाया है। इस कुदतर के सहारे कर्त्ता पुरुष को घर में खोजो।

सकल्प किये बिना भी उत्थान दशा के आते ससारी रचना का प्रकार कई वार स्फुरण हो आता और स्मरण रहि जाता हे।

(३) कहिता, जपता। (४) सहज के मुख से अथवा सहज स्वभाव से निकालता था। (५) सहज मटकी में मथन करता। (६) मथते समय मथानी के साथ मथन करने वाली जो रज्जु बँधी होती है। (७) माखन निकासा, ऊपर से बटोर लिया, निकाल लिया॥

तहँ वाह वाह कीना परचाउ । नानक वाह वाह सिऊँ बनिआ सुआउ ॥२७॥
तहँ वाह वाह अम्रित की बाणी । तहँ वाह वाह उपजी हैरानी ॥
तहँ वाह वाह करि धरिआ ध्यानु । तहँ वाह वाह मजनु इस्नानु ॥
तहँ वाह वाह सुचि सजम पूजा । तहँ वाह वाह बिनु अवरु न दूजा ॥
तहँ वाह वाह है एकंकारु । नानक वाह वाह ओपति पासारु ॥२८॥
तहँ वाह वाह का अगम नीशानु । तहँ वाह वाह सिऊँ बने बखानु ॥
तहँ वाह वाह द्रिढिआ मनि चीति । तहँ वाह वाह सिऊँ साची प्रीति ॥
तहँ वाह वाह सिऊ आपि रीझाना । तहँ वाह वाह सिऊँ रवि मन माना ॥
तहँ वाह वाह का कमलु बनाया । नानक होय भवह सोभाया ॥ २९ ॥
वाह वाह करता है सोय । वाह वाह लीआ कठि परोय ॥
वाह वाह तहँ बिश्नु[1] बनाया । वाह वाह तहँ कीनी माया ॥
वाह वाह कीना सुत दारा । वाह वाह लागा मनि पिआरा ॥
वाह वाह कीना धुनि नादु । वाह वाह जोग बिसमादु ॥
वाह वाह कीनी है माला । नानक सिमरै आपि दइआला ॥३०॥
वाह वाह इस्नानु बनाया । वाह वाह का टीका लाया ॥
वाह वाह सुचि सजमु धोती । वाह वाह की पूजा होती ॥
वाह वाह उरसा[2] अरु केसर । वाह वाह कर्ता परमेशर ॥
वाह वाह तहँ कीना चदनु । वाह वाह कउ पूजा बदनु ॥
वाह वाह तहँ ठाकुर द्वारा । नानक वाह वाह तहँ पिआरा ॥३१॥
वाह वाह तहँ पूजा सेवा । वाह वाह तहँ लागी टेवा[3] ॥
वाह वाह तहँ लागी प्रीति । वाह वाह तहँ बसिआ चीत ॥
वाह वाह बिनु अवरु न सुनीए । वाह वाह नादु तहँ धुनीए ॥
वाह वाह तहँ कीर्ति करनी । वाह वाह तहँ जाय न बरनी ॥
वाह वाह तहँ कीआ बनाउ । नानक वाह वाह तहँ सुआउ ॥ ३२ ॥
वाह वाह तहँ रसनु[4] रसाई । वाह वाह तहँ रसि बनि आई ॥

(१) क्षीर सागर शेष की सिहजा पर सोने वाला महाविश्नु इस जगह भावित हे । (२) पूजा के वास्ते केसर चदन रगडने वाला पत्थर । (३) आदत सुभाव प्रतु, यहा धुन से भाव है । (४) रसना से, वाह २ भलीभाति पकाया । रसना यहा आत्मिक शक्ती सुरत हे क्योंकि पिंडी रचना यहा हे ही नहीं ॥

तहँ वाह वाह कीर्ति मुख करै। वाह- वाह तहँ सहज उचरै॥
तहँ वाह-वाह सिऊं वनिआ चीतु। वाह वाह साजनु तहँ मीतु॥
वाह वाह तहँ सपा सहाई। नानक वाह वाह धुनि लाई॥ ३३॥
करि वाह वाह कीना आकार। करि वाह वाह कीआ ब्योहार॥
वाह वाह करि सफ़ा बिछाई। साढे उणवंजह क्रोड़ि बनाई॥
वाह वाह करि गगनु बनाया। अकल पुरुष बिनु कला रहाया॥
करि वाह वाह शशि[1] जोति स्वारी। नानक कीनी कथा निआरी॥३४॥
करि वाह वाह किरनि है करी। नव सत किरनि एक ही धरी॥
करि वाह वाह रखिआ अकाश। तहँ वाह वाह बिनु अवरु न पास॥
वाह वाह तहँ मता मसूरति[2]। तहँ वाह वाह रहता हरि मूरति॥
करि वाह वाह दिनु रैन उपाए। नानक आपे रंग बणाए॥३५॥

॥ अध्याय सम्पूर्ण ॥ १० ॥

---

॥ १ ॐ सतिगुर प्रसादि ॥

# ॥ अध्याय ११ ॥

## ॥ उदास कर्म, जोग वैराग ॥

॥ राग सूहिब महला १ ॥

भरमत शांति न आवसि अंधा।
काल क्राल सदा शिर ऊपरि बिन हरि भगति न छूटहि फंदा॥
॥ १ ॥ रहाउ ॥
तिष्णा चलै भूख मति हीना। अधिक पिआस माया मदि लीना॥
जिह्विआ स्वादि कुंडी कठि मीना॥
सत्संतोष नही मनु मानिआ। दह दिशि धावत भरमि भुलानिआ
दुष्ट संगति मैं लोभ विकारा। साध संगति महि मुक्ति द्वारा॥१॥
काम सुआदि बाँधियो गज हस्ति। सीस सहे अंकुश मारे अति॥
मनमुख अंधुले अंधुली मत्ति। शब्दु न चीने होय असत्ति॥
उपजै बिनसै आवै जाय। नानक गुर बिनु नरकि पचाय॥२॥

---

(१) चद्रमा। (२) मसौदा गढ़ना, मनसूबा बाधना।

कवन उदास कहहु बीचार। जो आया सो चलणहार ॥
कर्म के बाँधे फिरै बिगारी[1]। जीवन धन मति गति पति हारी॥
हउमै अवगुन बाँधो जाय। शब्दु न चीनै भवजल पाय ॥
मुक्तिवर दाता मनहु बिसारै। आवत जावत नरक गुबारै ॥३॥
अस्थिरु दाता तिलु न तमाइ[2] ॥
एके कउ एका पत्याई। दरि महली घरि सचि वडिआई॥
सतिगुर पाया सुरति समाई ॥
इहु मनु मानिआ अगनि निवारी। नानक आत्म तत्तु बीचारी॥४
तिष्णा तपति तपै बहु भारी। पर दर्बु हिरै कॉमनि सुत नारी ॥
बहु चिंता पीडी जले अहँकारी। जूए खेलणु कची सारी ॥
नानक बूडत गिरत तरीए क्यौं तारी। उत्तम खोजै सची कारी[3] ॥५
बिषु खावै बिषु भोगै भोगु। बिषु पहरै बिषु पेखै रोगु ॥
बिषु संचै बिषु की सभ वाड़ी। बिषमु भया भूलै ओजाडी ॥
जमु कंकर काल प्रोतो प्रान। नानक अति कालि दुख सहे निदान ॥६
सहज उदासी आत्म बीचारि। कौन कर्म ले उतरे पारि ॥
कहॉ सु बैसै कहाँ भोजनु खाय। कितु घरि बसै न आवै जाय ॥
किस ते रहत किस सँगि सुहेला। नानक कितु बिधि हरि प्रभ मेला॥७
दास उदासी गुरमुखि भाय। निजि घरि बसै फिरि कालु न खाय॥
पेखि अचर्ज बिसमु होइ जाय ॥
ऐसा दास उदासी जाणु। सो उदास जाणे मिहमाणु ॥
नानक ऐसा दास दरगहि परवाणु ॥ ८ ॥
आपे कहि बूझै बोलै तत्तु। आपे अमरु अतीतु सु गतु ॥
ब्रह्म कमडल अंम्रित भरिआ। सुन्न समाधि उन्मनि लिव धरिआ
वादु बिवादु नाही अभिमानु। नानक दरगह पति परवानु ॥९॥

(१) सरकारी बेगार भरने वाले लोग जिन को दाम कुछ नहीं मिलता और बोझा उठवाने का ही कर उन से लिया जाता है ऐसे जो जीव भजन अभ्यास से शून्य जाते हैं केवल उस सच्चे मालिक की करम फल भोगने रूप बेगार ही भोगने आते हैं। अथवा कर्म काण्डियों को बेगारी कहा है। (२) तिल भर भी जिसे तमा नहीं (निज महिमा में सतुष्ट)। (३) "ऊभउ माथी जमु चोट कारी" (पाठ भी है)।

पति परवाणु दरगहि पति पाई । आदि अंति गुर भया सहाई ॥
हीरे रतन ज्वेहर लाल । सचु सूची साची टकसाल ॥
सचु सराफ सराफी कोलै । नानक सचु कसवटी पूरा तोलै ॥१०॥
सहजि उदासी रहै अतीतु । अकलपत सरोवर पीउ अपीतु ॥
रूख बिर्ख इकंत को बासा । एक ऊपरि तिसु जन की आसा ॥
ऐसा दासु उदासी मिलिआ । नानक प्रणवै गरभि न गलिआ ॥११
चंचल चाय न परग्रिह जाय । पर रूपु न देखै नही पर दरबु हिराय
जैसा अंम्रित अैसा बिखु तैसा । अैसा दासु उदासी जैसा ॥
सहजि उदासु मनाए सउणु । गुरमुखि परखे त्रिभवण भउणु ॥१२
तीनु भवण सचु जाणे थानु । त्रिकुटी छूटी गुणी निधानु ॥
निर्मल पाधरु नदरी आया । अैसा दास उदासी पाया ॥
सहज उदासा गुरमुखि होय । अस्थिरु कंधु नानक सचु सोय ॥१३
सहज उदासी बसै अकाशि । दास उदासी तपति निवासु ॥
दास उदासी रहे निरासु । गगन मंडिल त्रैलोक निवासु ॥
अहि निशि जागे गुर ज्ञान अभ्यासि । सगल धर्म हरिभगति निवासि
अम्रित गुर बचन सोँ कवल बिगासु । नानक बिरले दास उदासु ॥१४
गुरमुखि ऐसा दासु उदासी । चीने शब्दु सो तपत निवासी ॥
पजे इंद्री गुरमुखि जित्तु । अंम्रित नामु प्राप्त तित्तु ॥
जैसा जल कवले अस्नेहु । त्यौं नानक प्रीति न तूटसि एहु ॥१५
अैसा दास मिले सुख पाया । जन्म मरण का गवणु मिटाया ॥
अचिंत भोजनु पति कपडु पूरा । गुरमुखि पैधा शब्दु हजूरा ॥
अैसा दास मिलै शुभ लछणु । नानक कहै उदासी लक्षण ॥१६
कंचन कोट अनूप अपारे । गुरमुख दास बसहि हरि पिआरे ॥
ऊची पवड़ी अपरंपर थानु । तहँ पारब्रह्मु सचा दीवानु ॥
सहजि उदासु सचु नदरि परवाणु । नानक कहे उदासी जाणु ॥१७

सहजि उदासी तत्तु बीचारि । बंधन ते मुक्ता मोख[1] दुआरु ॥
रहे अतीतु अकलपति घरि वासु । पारस[2] अंकु न लावै पासु ॥
रहे अतीतु पछाणे ब्रह्मु । जीवत मरे रहे निह कर्मु ॥
जुगति जत्त संजमु शील रक्षणु । नानक कहे उदासी लक्षणु॥१८॥
बाहरि जाय न मढ़ी मसाणि । गुर मुक्ते कीए सचे ताणि ॥
सचा उदासु शब्दि मनि चाउ । सिफती रत्ता आतम राउ ॥
गुर की मति लै शिक्षा सिक्खनु । नानक कहे उदासी लक्षणु ॥१९॥
थोड़ी निंद्रा अलप अहारा । सदा सुचेतु प्रगट पासारा ॥
पर घर जाय न भिक्षा[3] ले । विषया बिष त्यागे अम्रितु सचु ले॥
सचु शब्दु की सची लक्षण[4] । नानक कहे उदासी लक्षणु ॥२०॥
धुनि निरंतरि एकु ध्यावे । मूल ध्यान डोरी सचु लावे ॥
पचे मारि जुगति पति पावे । ऐसा दास उदासी पावे ॥
चढ़िआ दास देवै परदक्षण । नानक कहे उदासी लक्षण ॥२१॥
दे पड़दक्षिणा चढ़े अकाश । पारस परसु मिले प्रभ तास ॥
इड़ा पिंगुला सुषमना नाड़ी । शशिघरि[5] सूर[6] वसै गैणारी[7] ॥
पज सत्त नउँ लागा रक्षणि । नानक कहे उदासी लक्षण ॥२२॥
दीपक जोति गुर शब्दि बिगासु । अस्थिर मनूआ गुर चरनि निवासु
बोले सत्तु असत्तु न वाकु । सच्चे घरु सचु साचउ ताकु[8] ॥
जपु तपु संजमु सुरत विचक्षण । नानक कहे उदासी लक्षण ॥२३॥
जोगी जोगु जुगति घरि पावे । ज्ञान भुगति लै मनु तिप्तावे ॥
कलपि त्यागी गुर शब्द सुहेला । आये हर्षु न गइआ भैला[9] ॥
जुगति जत्नु करि अम्रित रक्षण । नानक कहे उदासी लक्षणु ॥२४॥

(१) मोक्ष द्वार तीसरे तिल से भाव है। (२) अष्ट धातु ही पारस में आ जाती हैं भाव धातु सपर्श, साधू ना करे। (३) एक अपने मालिक को छोड कर जो कि इस का अपना घर भी है किसी ओर के आगे जाचना ना करे। वा सहज स्थिती को छोड कर भोग पदार्थों के सकल्प न उठाता रहे। (४) शोभा। (५) सहस दल। (६) चन्द्र शक्ति। (७) गगन मँडल में। (८) साचे घर में साचे को ताको (टिक टिकी बाध कर देखो)। (९) शोकातुर होना, जैसे म्रितका का भेला (ढेला) अपने आप में सुगडा होता है ऐसे धन हानि आदि से शोकित हुआ नहीं सकुचित होता। (धन हानी पर भय की प्राप्ती नहीं होती इस कारण भै शब्द डर का सूचक इस जगह नहीं समझा जा सकता)।

नउँ सर शुभर दशीवँ पूरा । तहँ अनहद सुन्नि बजाए तूरा ॥
तहँ शंभू की[1] नगरी अनहादि घरि रहे । जोगी होय सो नगरी लहै
औसा दास उदासी कोय । दासु उदासु निरारा होय ॥
सुन्न ते शंभू आदि गुर रक्षण । नानक कहे उदासी लक्षण ॥२५॥
सुन्न ते संभू[2] होवै आदि । सुन्न ते नीलु अनीलु[3] अनादि ॥
सुन्न लेख लिखिआ नीसानु[4] । सुन्न ते सहज कला परवानु ॥
सुन्न ते कीता धरती असमानु ॥
सुन्न संभू का जाणे भेउ । सो ऐसा उदासु निरंजनु देउ ॥
ऐसा जोग जुगति करि रक्षण । नानक कहे उदासी लक्षण ॥२६॥
गुरमुखि ज्ञानु दिढ़े सचु धर्मु । करि पूजे सगला पारब्रह्मु ॥
ऊंची पवड़ी चढ़े निरारा । अम्रित पीवै निर्मल धारा ॥
निर्मल जोति सचु नदरि परक्षणु[5] । नानक कहे उदासी लक्षणु॥२७
कायाँ नगरु उदासी थानु । पचे इंद्री मारि मशानु ॥
मान सरोवरि करि इस्नानु । औसा दास उदासी जानु ॥
ज्ञान खडग लै दूताँ रक्षणु । नानक कहे उदासी लक्षणु ॥२८॥
ज्ञान खडग लै मन कउ मारि । गुर कै शब्दि सच वीचारि ॥
ऊपरि[6] त्रिभवणु सच्चा सचु थानु । भरपुरि लीणा गुणी निधानु ॥
उदास कर्म रस स्वाद न चक्षण । नानक कहे उदासी लक्षण ॥२९॥
उलटि पवनु मनु सुन्नि समावै । पंच बाण लै धनुष चढ़ावै ॥
ऊपरि चढे अकाशि सुमेरि । दे पड़दक्षिणा आवै फेरि ॥
लहे निधानु लिखे निधि नामु । दरगहि पैझै पति परवानु ॥
ज्ञान रत्नु घटि भीतरि रक्षणु । नानक कहे उदासी लक्षणु ॥३०॥
उलटी गंगि वहावै नीरु । पलटि सिधौरे[7] धीर सिधीरु ॥
ज्ञान खडगु लै सन्ने[8] बाणु । अगमु निगमु (सभ) जाने जाणु ॥
अठसठि मजनु कायाँ मटु काँसी । प्रणवत नानक दास उदासी॥३१

(१) सुन्न मंडल । (२) त्रिकुटी के धनी से भाव है। (३) स्यामसेत, सहसदल के धनी से भाव है। (४) इसी स्यामसेत में जीवों के शुभाशुभ कर्मों के संसकार चित्रित किये रहते हैं। (५) परखना, पहिचानना। (६) त्रिकुटी से ऊपरि। (७) पलट कर सुरति गंगा को सीधे राह धीरे धीरे चला आवे। (८) युक्ति रूपी खडग गुरु से लेकर दृष्टि की धार का बान उस में साधे (यहा खडग से कमान का रूपक अभीष्ट है जिस के गोशों में प्राण का चिल्ला भी चढ़ना जरूरी होता है)।

उँदर[1] दुँदर परिहरि ठाकि। मुक्ति पराइणु[2] सतिगुर के वाकि॥
उलर सरोवर अउघटि[3] घाटि। अठसठि मजनु तिलकु[4] लिलाटि॥
अघड घड़ावै उलटे[5] चाकि। सचु घरि महलि बसे अउताकि[6]॥
गुर की मति लै भया उदासी। प्रणवत नानक दास उदासी॥३२
मन पवना घरि सहजि समाइ। तीन सुन्न[7] की सोझी पाइ॥
गुर के शब्दि रचे भै भाइ[8]॥
अनदिनु मजनु कायाँ मटु काँसी। त्रिकुटी छूटी सुन्नि समासी॥
गुरमुखि चीने सो अबिनासी। प्रणवति नानक दास उदासी॥३३॥
तीन भवण[9] का जाने थानु। उह दरगह पैधे पति परवाणु॥
आदि निरंजनु परमि निधानु॥
पूरे गुर की पूरी मत्ति। एको आसति सत्ति सुमत्ति॥
सो दाना अदली बहे तपति॥
निहचलु मनु न आवे जासी। प्रणवत नानक दास उदासी॥३४
अैसा दासु मिले मनु मानिआ। सहजि उदासी ब्रह्म पछानिआ॥
अमरु भया अमरा पदु पाया। आनँदु रूप सभु नदरी आया॥
गुरमुखि गिरही माहि उदासी। प्रणवतु नानक दास उदासी॥३५
सहजि उदासी सचि सुहाया। सची दरगह महिलि बुलाया॥
सच्चा भोजन कपड आया।
सहजि उदासी सचिसमाय। निज घरि बसे फिरि कालु न खाय
अचरज रूप पेखि सचि समासी। प्रणवत नानक दास उदासी॥३६
मोहिनी मोहि न सके तासु। जरा मरनु का भया बिनासु॥

(१) उलटे हुए जो दो दो दरवाज़े हैं उधर से बंद करके उधर को लगावेवे। (२) मुक्ति दान में तत्पर। (३) उलटे मारग का घाट। (४) जहा मस्तकि पर तिलक किया जाता है वहा त्रिवेणी का घाट है जिस में स्थित होने से सर्व तीर्थ स्नान के फल यत सपूर्ण पाप धोये जाते हैं। (५) उलटे चक्र में अघड घाडत करे-(सुरति कमल में)। (६) सच्चे घर के मंदिर में उलटा ताक कर वासा करे। गुणों के प्रथम अ, उ उपसर्ग चढ़ाया जावे तो उलटा अर्थ हो जाता है अर्थात दोष रूप अर्थ हो जाते हैं। ऐसे ही ताक के पहिले अ, उ लग जावे तो उलटे ताको अर्थ होगा। (७) सहसदल, सुन्न मडल, सच खड। (८) गुरु को हाज़र नाजर जान कर अदब तथा प्रेम से शब्द में लगा रहे। (९) सहज सुन्न।

उर्द्ध कमलु मुखि सहजि विगासु । गुर मति मिलिआ प्रभ गुणतासु॥
ऊधौ[1] नदरि सराफी होय । नानक कहै उदासी सोय ॥३७॥
आपे बोले बोलणहारु । आपे समझि करे वीचारु ॥
गुर मति पाई मनु ठहराना । आदि अनूप निरंजन जाना ॥
कवला दासी लागी पाँय । चौथे पदु को जो मनु पतीआय ॥
पंच दूतों सिऊँ गोष्टि खोई । नानक कहे उदासी सोई ॥३८॥
शुभर सरोवर गुर दयाउ । अति निर्मायलु निर्मल नाउँ ॥
प्रेम परायण प्रीतम राउ ॥
तू बपशहिँ धक्का नहीं कोय । तू बपशहिँ जमु दरि नही गोय[2]
जिसु बपशहिँ सो पूरा होय । नानक कहे उदासा सोय ॥३९॥
अबगत चीने जो आपु गवावे । सो नरु पुनर्पि जन्मि न आवै ॥
जाति वरणु कुल तारे इऊँ । अहि निशि साध सगति गुर सेऊ[3]॥
गुर प्रसादि मिले वडिआई । इऊँ मनु निहचलु कतहूँ न जाई ॥
गुणों हार लै कंठि परोई । नानक कहे उदासी सोई ॥४०॥
पूरा सतिगुर सहजि मिलाया । ऐसा दासु उदासी पाया ॥
सर्व निरंतरि अलपु लपाया ॥
तिष्णा तामस ठाकि मनु मानिआ । आसा मनसा त्यागि समानिआ
निरंकारु अकुलीणु सबाया । नानक दर्शनु दासु समाया ॥
दर्शनु परसि परम गति होई । नानक कहे उदासी सोई ॥४१॥
दर्शनु परसि मनु सहजि विगासिआ । अमरु भया जमु कालु न घासिआ[4]
अचरज रूप हरि नदरी आइया । पति सिऊँ पैधा[5] प्रभ पहिनाया ॥
ऐसा उदासी ऐसी पति होय । नानक कहे उदासी सोय ॥४२॥
सो सिष्टि कर्ता करने जोगु । सुन्न समाधि गगन रस भोगु ॥
जहँ देखा तहँ रहिआ समाय । अबिनाशी अलप अलपनो जाय
खड ब्रह्मड जाँकी धर्मशाला । उतपति परलौ आपि निराला ॥
जिन घटि दुबिधा दुर्मति न होई । नानक कहे उदासी सोई ॥४३॥

(१) उलटी नजर से परखने की शक्ति आती है। वा सराफी व्यवहार हीरे रत्नों का होता है। (२) गूधा जाना, दुख दिया जाना। (३) सेवन करो। (४) दबका मारना, डराना। (५) सिलअत।

देही अंदरि अठसठ हाट। तिन के बजर जड़े कपाट।
अउघट घाट विषम है बाट॥ ऐसा मार्ग सतिगुरू दिखाया।
गुर शब्द सुरति ते कपट[1] खुलाया॥ अम्रितु नामु रत्नु मनि भाया
हिरदै लालु न दुरै दुराया। नानक पूरा दर्शनु पाया॥
ऐसा दास मिलै जन कोई। नानक कहै उदासी सोई॥४३॥
सतिगुर मिलति तबी मनु मानिया। तिषा निवारी आपु पछानिआ
रवि शशि[2] आदि निरजन जोति। पवनु[3] पानी अंकार सरोति॥
नॉ जीउ मरे न दुतीआ जावे। त्रिकुटी फूटी इकॅ सुन्नि समावै॥
निर्मल एक निरजन पावै। नानक जोती जोति समावै॥
त्रिकुटी फूटी मुक्ति दुआरा। तहँ अम्रितु पीवै निर्मल धारा॥
गगन अकाशि गऊआ जिनि चोई। नानक कहै उदासी सोई॥४५॥

अम्रित पीअ त्रिप्त मुक्ति वहु होई॥

सगल भवन पाताल सबाए। मिरति अकाशि गगनि लिउ लाए॥
सर्ब निरंतरि जोति सरूप। अलपु अतीतु अद्रृष्ट अनूप॥
निर्मल जोति नही मलु काई। नानक अनहदि शब्दि समाई॥४६॥
सगल भवन पति अलपु सबाया। चहुँ दिशि खोजि अकल्प घरि पाया
बिबेक बुद्धि पाया गुर ज्ञानु। आत्मे कउ चीने सो परधानु॥
त्रै सै संठ[4] गठी बूझै जनु कोय। नानक मिलते मुक्ति वहु होय॥४७॥
त्रै सै सठि गठी गुरमुखि[5] खोलै। गुरमुखि साचि सहजि घरि बोलै

(१) किवाड। (२) सूर्ज चाद की आद, निरजन ज्योती है वहीं परही। (३) पवन, पानी अगार (सुपमना, इडा, पिंगला) का सरोत नाम चश्मा है। क को ग—व्याकरण की रीति से हो जाता है सो गुरू साहब को यहा अगार शब्द से अगनी अर्थात इडा का कहिना अभीष्ट था। (४) तीन सौ साठ जोडो की गाठे हैं। मन का घोडा प्राण सर्व नाडियो में विचरता रहिता है जहा जहां पर जोड पर गाठी आई है, वहा वहा पर विशेष प्रकार की टक्कर प्राण खाता है तो जैसे टाप मार कर चलते घोडे पर स्वार को आनद आता है, इसी प्रकार मन भा हर्षमान होता है। ऐसे आनदों की चाट ही से मनइ स शरीर में महान दुख पाता हुआ भी (कुष्ट रोग ग्रस्त शरीर को भी) नहीं छोडना चाहता। सो जो उदासी अपने मन को परमपद में पहुचाना चाहता है उसके उत्साह वास्ते गुरू महाराज कहिते हैं कि ३६०गाठ में विचरने वाले प्राण को जो समझ लेवे और (५) गुरमुखि होकर इन की गाठ (मन तथा प्राण) को खोल देवे तो मुक्ति होते देर ना लगेगी। ऐसे गुरमुख का खोलना सहज घर में होगा भाव उसका सत्यनाम से परचा हो जायगा।

पीवै-अंम्रित हरि तत्तु विरोलै । मनु अडोलु गुरशब्दि न डोलै ॥
इस मन मिरग को पावै गंठि । तीरथ परसै त्रै सै संठि ॥
चढै सुमेरु बसै अस्थानि[१] । हरि जनु हरि हरि एक समानि ॥
इहु मनु शीतल ब्रह्म ज्ञानि ॥
अजर जरै अग्रहु को गहै । गुर शब्दि अस्थिरु घरि वहै ॥
एक द्रिष्ट समसर सभ कोई । नानक कहै उदासी सोई ॥४८॥
ज्ञान खडग लै मन सिऊँ लूझै । मार्ग पंच दशाँ का बूझै ॥
इस मनु मैगलु[२] कउ शब्दि लै बधि । लहै त्रिबेणी त्रिकुटी संधि ॥
अजरु जरै पूरा थिरु कंधु । इहु रत्न ज्वेहर परखै जनु कोई ॥
नानक कहै उदासी सोई ॥ ४९ ॥
निर्मल नामु हृदे हरि कठि । हरि हरि हार लै रिदे परंठि ॥
मनु समझै अस्थिरु सचु गठि । मुक्ति द्वार नही जमु शिर लठि
आत्म कउ चीनै मजनु अठ संठि ॥
सति सरि न्हावण पूरा होय । नानक कहै उदासी सोय ॥५०॥
जुग जुग निर्मलु मैलु न काई । निह केवल निराहार दीपक धूपाई
ऋद्धि सिद्धि रची तिन कीमति पाई । जो दाना बीना ऋति सपाई
अकथु अपारु रविआ जुगताई । नानक सुन्न समाधि लगाई ॥५१॥
आसा मनसा गुर शब्दि निवार । काम क्रोध ब्रह्म अगनी जारि ॥
जरा मरन गतु गरब निवारे । निर्मल जोति अनूप उजारे ॥
सचे शब्दि सचि निस्तारे ॥
लबु लोभु मिटै अभिमानु । जब सचे तपति बैठा परधानु ॥
शब्दु अनाहदु बाजे पज तूरा । सतिगुर मति लै पूरो पूरा ॥
गगनि निवासि आसणु जिसु होई । नानक कहै उदासी सोई ॥५२॥
गगनि निवासि आसणु जिसु बासा । ते जन विरले दास उदासा
रहै इकति मडी मसाणे । चलते मन कउ भीतरि आणे ॥
उडरि भउरु गगनंतरि चढै । गुर परचे ताँ भीतरि वड़े ॥

(१) सच्चखण्ड । (२) हस्ती ।

ऊपरि कूंप गगन पनिहारी । अम्रित पीवै दशवैं दुआरी ॥
परचै पिंडु ऐसा जोग होई । नानक कहै उदासी सोई ॥५३॥
शुभर सरोवरि घरिहरि वासु । सहजि निपंन्ना[1] कवल प्रगासु ॥
सचो जोति महि कवल सरूप । अदृष्ट अलिप्त स्वादु अनूप ॥
सचु दतारु सचु सहजि निपंन्ना । साची जोति हसु इकवन्ना[2] ॥
चुणि मुक्ताहल हंस चुणि खाय । सचु चुगे अम्रित अघाय ॥
जुगति जत्नु करि गुरमुखि रक्षणु । नानक जोग वैराग के लक्षणु ॥५४॥
थोडी निद्रा अल्प अहारी । पहिरा दीनो दशवैं दुआरी ॥
जागत रहै न लागसि चोर । चेतन पुरुष वैठा अभमोर[3] ॥
जतु सतु सजम सुरति विचक्षण । नानक कहै साध के लक्षण ॥५५॥
तिभवणु जिसु मेपुला[4] अमरापदु छडा । अकलप घरि आवनु दण्डा भउ कडा
सो आकलु पूजहु सतिगुर के मुंडा[5] ॥
सो अकाल पूजहु सतिगुर की सेवा । जाँके वदे देवी देवा ॥
सो आकलु चीनहु अगम अपारा । जिन खंड ब्रह्मंड कीए पाहारा
जिह्विआ अनरस सुआदि न चक्षण। नानक जोग वैराग के लक्षण ॥५६॥
तामस तिष्णा लोभु निवारे । पंच अगनि[6] घट भीतरि जारे ॥
रहै अतीतु आत्मु वीचारे । सो अविनाशी पुरुष निरारे ॥
अहि निशि रहै गडीर चढाय ॥
पंच मारि मनु निज घरि ठॉड । आपे मेले सहिज सुभाइ ॥
गगनि अकाशि चिति चेता रखणु । नानक कहै जोग के लक्षण ॥५७॥
साध निवाजे बदे चोरा । जमु जागति न लागसि अउरा ॥
निर्मलु पाधरु सतिगुर दिखलाया । विपु विप त्यागि अंम्रित रस पाया
मनसा सतोषे सहजि समाया । आपि वीचारि अमर पदु पाया ॥
ध्यान निरंतरि डोरी रक्षणु । नानक कहै जोग के लक्षणु ॥५८॥
अकलु निरजनु जोति अपारा । घटि घटि दाता सो प्रभू हमारा

(१) उत्पन्न हुआ। (२) एक रंग का भाव अदुती। (३) मेरा पियारा, मेरे हृदय विषे, मेरे चोर चारों (रमिया हुआ)। (४) तडागी जो कमर के गिरद साधू (निर्बाण) लोग पहिरते हैं। (५) ये गुरू के शिष्य। (६) पांच प्रकार की रौशनी।

अमरु अजोनी दाता सोइ । दें दे तोटि न कबहूँ होइ ॥
जुगु जुगु देइ न आवे तोटि । जिसु बपशहि तिस छोटो छोटि[1]॥
मुक्ति वरु दाता सचा सोय । नानक दूजा अवरु न कोय ॥५९॥
मन पवणे का जो जाणै भेउ । जिह्वा इन्द्री सचि समेउ ॥
सभ घट भोगे रहे अतीतु । आपे चतुर विधाते कीतु ॥
अजपा जापु घट पिंड जीआ का रक्षणु । नानक सतिगुर साध का लक्षण ॥६०॥
सभसै ऊपरि सभना माँहि । बूझहु गुर ज्ञानी शब्दु सलाहि ॥
शशि घरि सूर समाने भाइ । दरि दर्शन की सोझी पाइ ॥
रहे अलिप्तु न मनु डोलावै । नाद विनोद[2] की सुरति समावै ॥
नानक प्रेमु पदार्थ पावै ॥ ६१ ॥
निज घरि बैसि करे बीचारु । जति देखा तति एकंकार ॥
एककार अनूप निरारा । साध संगति मिलि मनु पतीआरा ॥
सो अबिनाशी जिह रूप न रेखे । नानक आतम को चीने जन्मु सुलेखे ॥
अजरु जरे गुर शब्दि निहाल । अनहदि शब्दि सची टँकसाल॥
खरे षजाने खोटे[3] रालि । आपे परखे नजरि निहालि ॥६२
पूरा सचु तोलु पूरा गुर नालि । सचो मोहर सिजाणै सालि ॥
ऐसा शाहु सराफी करे । सची नजरि एक लिव तरे ॥
हीरा रतनु लाल परखाय । सची कसवटी परख कसाय ॥
मनु माणक जिनि परख पछाता । ऐसा शाहु सराफी जाता ॥६३
पूँजी नामु निरंजनु राता । सचु पैकारी[4] सचे माता ॥
सचु कसवटी परख चितु लाइ । खरा पजाने खोटा नहीं पाइ
नऊँ निधि नामु अक्षै निधि पलै । प्रणवत नानक दरगह मलै ॥६४
दाना बीना गुरमत जाणु । बहुडि न ताईऐ तितु पति परवाणु ॥
जिसु बपशे सो खरा पिआरा । आपे बपशे बपशन हारा ॥
तिस की कीमति कोय न पावे । नानक सचे सचि समावै ॥
सचि पतीजे सिरजणहारु । नानक पूरा तिसु भंडारु ॥६५॥

(१) माफी ही माफी । (२) "बिंद" । (३) चूली में फेंके जायगे अर्थात् ससार रूप राल में । (४) सचु ही चतुराई, या (सचे पर ही अपनी सम कारी (कारस्वाई रखता हुआ) और ।

आपे शाहु सराफ वजीरा। आपे परखि विसाहे[1] हीरा ॥
आपे शब्दु सुरति गुर चेला। आपे साध संगति गुर मेला ॥
आदि अनाहदि शब्दु निराला। नानक घपशे गुर गोपाला ॥६६॥
आपे सतगुरु माणकु हीरा। अति निर्मायल गहर गँभीरा ॥
शुभर सरोवर धीर सधीरु। आदि निरंजन सगल शरीरु ॥
नाम विना मैं नाहीं कोइ। नाम विना जमुदरि दुख होय ॥६७॥
नाम विना जमु मारे वाटि। वेद पुराण पडहिं वहु पाठ ॥
नाम विना जम पंथ करारा[2]। पुरसलात खन्ने[3] की धारा ॥
सिरि जम ककर ऊभी[4] मारा। नानक जमु मारे नाही कछु चारा
नामु मिलै चलै मैं नालि। नामु मिलै दुख लहै दुरालि[5] ॥६८॥
नामु मिलै सची पति सोइ। नामु मिलै अंति बेली होय ॥
नामु मिलै दरगह जैकार। नामु मिलै नानक सचि पिआरु ॥६९
आदि जुगादी है भी होगु। आपे अलंपु लपावन जोगु ॥
जत सत का पूरा शब्द का सूरा। नानक तहँ बाजहिं अनहदि धुनि तूरा
पूरब पछम चढि दक्षिण जाय। रवि शशि दोऊ इकत्र मिलाय ॥
इकति सूति हारु परोवै मणीआ। नानक सो ऐसा दासु उदासी गणीआ ॥७०
भउरु उडरि गगनि सरि धावै। पच बाण लै धनुष चढावै ॥
सहजि ध्यानी रहै ध्यानि। त्रिकुटी मिलि फूटी मुक्ति परानि ॥
निजि घरि रहे न आवागउनु। गुरमुखि सदा मनाए सउणु[6] ॥
तुरीआ तत्तु पवै गुर ज्ञानु। नानक सोई दासु उदासी जानु ॥७१॥
अनहद बाजै मनहिं अनद। इन विधि मेला गुर गोविंद ॥
गुर गोविंद मिले मनु माना। घटि घटि ब्रह्म अलिप्त समाना ॥
ब्रह्म पछानै केवल वैरागी। नानक सुन्न रहै लिव लागी ॥७२॥

(१) वणजै। (२) करडा, कठिन, क्रूर। (३) खडग की धारा समान नन्हा (सूखम) होने के कारण लघने को महा कठिन। (४) घनी मार। (५) दलने वाला, दुखदाई दुख भी निर्वित हो जाता है। (दुख सभ ही दुख देते हैं परन्तु एक दुख सहे जाते हैं एक असहि होते हैं। अथवा एक ऐसे दुख होते हैं, जिनमें से सुख निकल आता है, एक ऐसे होते हैं जिन में और दुख की शाखें पसर चलती हैं। सो नाम के प्रताप से ऐसे महान दुख भी दूर हो जाते हैं)। (६) यही शगुन मनाता रहे कि निज घर में ही मगन रहूं।

ऐसा ज्ञानु पदार्थु सारु। आतम चीनि परातमु चीने अकथ कथा का अगमु बीचारु
मनु जो देवे रहे लिउ लागी। सुर नर नाथ केवल वैरागी॥
हरि भगति भाउ तत्तु रसु लीना। तिंह घटि बाजे अनहद धुनि बीना॥७३

अस्थिर थान अगम पुरि वासा। ते अवधूती दास उदासा॥
आतम रामु सर्व महि जानिआ। सहजि सुमति गुर शब्दु पछानिआ
सतु संतोषु सतिगुर का पूतु। नानक भउ भंजनु सतिगुरु अवधूतु॥७४
इहु मनु मारे त पावे गुर ज्ञानु। शब्दु वीचारे सो पाए ध्यानु॥
मनु मनसा बुधि सुन्नि समावे। जन्म मरन दुखु हउमै जावै॥
अखंड मंडल महि डोरी धरे। नानक मनु जीते जीवतु मरे॥७५॥
मूल मुकट[1] मणि हिरदे राखे। उहु मुक्ति पराइणु अहि निधि रखु चाखे
तिप्ति संतोषि रहे लिउ लाई। नानक जोती जोति मिलाई॥
जोती जोति मिलाई साचे। संगति गुर साध मिलति जम का भउ बाचे॥७६
रहे अतीत हउमैं परहरै[2]। सुख दुख ते रहता वैकुठहु[3] परे॥
आवत कउ हर्ष न जावत कउ सोगु। सहज घरि आय न व्यापै सोगु
अनभउ[4] त्यागि निरभउ घरि रहीऐ। आपु बीचारि अमरा पदु लहीऐ॥७७॥
निशि वासुर गुर ज्ञान बीचारा। रामु रिदै पदु पावै सारा[5]॥
मुक्त पदार्थ गुर गोविंद। सो मुक्त सरोवर नाहीं निंद चिंद॥
अतरि शब्दु निरंतरि वाणी। नानक गुर किरपा ते जाणी॥७८॥
कवला दासी चरण सरेवै। तिस अगम दइआल अभिन्न अभेवै॥

---

(१) अंतरयामी ने इस काया को शिर रूप मुकट से सजाया है, केश इस पर कलगी धरे हैं। जैसे मुकट (ताज) के आगे बहु मूल्य हीरा मणी जड़ा हुआ होता है इसी प्रकार चारि खानि के पातशाह पुरुष के मुकट में त्रिनेत्र रूपी हीरा मणी जड़ी है। इस मुकट के मूल में उसे गुरों के उपदेश द्वारा जान कर उसे सदा हिरदे में रखे भाव भूले नहीं ध्यान में रखे (ध्यान करता रहे)। जो ऐसा करेगा। (२) त्यागे। (३) त्रिकुटी का स्थान ब्रह्म लोक होने ते वैकुठ है, उस से परे शुन्न आदि स्थान में। (४) सुरति ज्ञान स्वरूप होने से अनभउ स्वरूप है इसका अपना स्थान (सुरति कमल) अनभउ घर है अथवा त्रिकुटी में पहुंचने पर यहां सुरति को गुप्त विद्या का भेद खुलना आरम्भ होजाता है इस कारण वोह अनभउ घर है, परन्तु यहां माया और काल की अभी गम्य है इस कारण वोह निरभय पद नहीं निरभउ का घर शुन्न है, यहां पहुंचे जीव पर माया और काल का बस नहीं रहता। (५) सार पद, सभ का निचोड़ भूत।

सतिगुर मत्ति पदार्थ लहै । इहु मनु उन्मनि काल कउ गहै ॥
सचखड अपरपर वासु । प्रणवत नानक हम ताके दास ॥७९॥
परमहस पँच मुद्रा धारी । ब्रह्म कर्म करै ब्रह्मचारी ॥
जप तप सजम तीर्थ वासी । पच गिरासी[1] तउ सन्यासी ॥
तोडे बधन काटी जम फासी । दुत्तरि तरै मुक्ति घरि जासी ॥८०॥
आई मिटे कालु क्यों बचे । अहिनिशि राम रसायण रचे ॥
अपिउ पीवै गुरमति पति सचे ॥
सचु जोगु कमाई का धनी । परचे पिंड जोग बिधि बनी ॥
अैसे काल बचन जग घरे । अस्थिरु कंधु कदे न पडे ॥८१॥
आई मेटण का समर्थ । अगम अथाहु बिअंतु अलखु ॥
ताँका अंतु न किनही पाया । वहु बिअंतु जिसकी सभु छाया ॥
गुण निधानु गुणी रीझाया । नानक पूरा दर्शनु पाया ॥८२॥
मुक्ति रगि राता रसनि रसाय । आपे कहि बूझै सुरति समाय ॥
उह हरि रसि सूचा सदा सचिआरु । उपरि गुर शब्दु अनाहदु सारु
आदि जुगादी है भी होई । नानक करे करावे सोई ॥८३॥
निज घरि धानु निरालमु होई । तिसि ठाकुर ते भिन्न न कोई ॥
अनद रूप अनाहद सोई । जिनि सिरजी तिन ही फुनि गोई ॥
कथनि न पाईअै अकथु तिहु लोई । गुर सेवक नानक भेदु न कोई ॥८४॥
सच्चे भावै ताँ पति परवाणु । हउमैं जाय ताँ मिलिआ जाणु ॥
निर्गुन गुर[2] ज्ञानु न जाने अंधु । सरगुण सदा हउमैं दुख बधु ॥
भूख पिआस रैणि अंधयारी । नानक निर्मल गर्बु निवारी ॥८५॥

---

(१) पच कामादिकों को ग्रासने वाला । (२) इन दोनो पदों का अन्वय इस प्रकार भी हो सकता है "गुर ज्ञानु न जाने अधु । निर्गुन सर्गुन हउमैं सदा दुख बध", अर्थ सपष्ट है । आगे चल कर एक जगह निरगुण सरगुण दोनो को ही गुरू साहब खडन करेंगे, इस कारण ऐसा अन्वय किया गया है । जज्ञासू हैरान होंगे कि निर्गुन सच्चा इष्ट है वोह कैसे खडन हो सकता है इस का उत्तर—जिस प्रकार एक ब्रह्म के चार ब्रह्म गुरू साहब ने पीछे कहे हैं ऐसे ही निर्गुण भी दुख का कारण है। क्योंकि जहा प्रयत हउमें है, वहा प्रयत दुख है, और निराकार के उपासक, जो अपने आप को ऐसा मानते हैं उनमें इस बात का अभिमान और आग्रह पाया जाता है कि हम निरगुण निराकार के उपासक हैं । युक्त मस्तो का तो शिर तोडना अपना धर्म माना जाता है, भला

मान सरोवरि मजनु जनि कीना । नाम दानु गुरमुखि जम चीना
निज घरि बैसि अम्रित रस भीने । आत्म आदि अनूपहिँ चीने ॥
तत्तु लहे गुरमुखि परवीना । अंगन बुझी नानक ठरु सीना ॥८६।
आत्म चीनि सुशब्दु समालि । जमु जगाति न लागसि कालि ॥
नामु मिलै चलै मै नालि ॥
करे बबेकु बबेकी सोय । नानक जाँ मनि दूजा अवरु न कोय ॥८७
बबेक ज्ञान आत्म प्रगासु । आत्मे को चीने सो तषत निवासु ॥
गुरमुखि सहजि सुभाइ रंग माणे । गुरमुखि सचु चदोआ ताणे ॥
आपे नाथु अनाथु सबाया । आपे श्रीधरु सहजि समाया ॥८८॥
अमर पुर नगरु महाँ अस्थाना । तहँ हरि भगत बसहिँ परधाना
तहाँ अखूटु भंडारु नामु षजाना । तहँ ही तुरीआ तत्तु समाना ॥
तहँ ही ठाकुर सर्ब सुजाना । तहँ नानक आपे बीना दाना ॥८९॥
एक शब्दु दुइ कथा बीचारे । सो आदि जुगादी पुरुष निरारे ॥
जागतु रहे समाधि सुचेता । सो समदर्शी तत्त का बेता ॥
नानक तितु घटि कालु न परेता । उहु अनहदि राती रहे सुचेता१ ॥
एको एकी निर्गुन प्रभहेता ॥ ९० ॥
जोग मारग उदास कर्मा । जपु तपु संजमु निर्मल धर्मा ॥
पंज तत्तु प्राण का बंधु । जीउ जोति मिल कीआ कंधु ॥
गुरमुखि जोगी जुगति पछाणु । नानक लिखिआ लेखु धुरे परवाणु ॥९१॥
आपे दाना बीना जाणे । आपे कहि बूझे हुकम मनि भाणे ॥
तिभवणि जोति सुशब्दि लषाई । सर्ब जीआ पाले शरणाई ॥
सर्ब जोति प्रभु रहिउ समाय । नानक सो दाता तिसु तिलु न तमाय ॥९२॥
साक्त भूले मोहे माया । कनिक कामनी सिऊँ मोहु बधाया ॥
हउमैं भरमि मुठा धधु कमाया ॥

---

इस अहंकार और आग्रह का क्या हेतु है? लाचार निरगुण का इष्ट साधना ही उत्तर होगा। जिस से स्वय निशा (तसल्ली) होजाती है कि निरगुण सरगुण दोनों ही एकसे हैं। वाहगुरू का भेद तो नियारा ही है। जैसा कि— "निरगुण सरगुण दोनों भाई। प्रभु की कला न मेटी जाई" इस पचम गुरूजी के बचन अनुसार यह दोनो भ्राता हैं, इनका पिता प्रभु और ही ठहराया है।
(१) सावधान ।

घरि घरि फिरे न आवे शांति। जनमि मरहि झूरहि दिनु राति॥
पूर्व लिखिआ कर्मु कमावे। नानक राम भगति सुख पावे॥९३॥
जैनी अंधुले भ्रमत खै कालु। गुर ज्ञान गवाया पडे वशि कालि॥
कर्म धर्म की सार न जाणहि। कूडे राते कूड़ वपाणहि॥
शास्त्र वेद नही पूराना। सदा कुचील नानक प्रभ भाना॥९४॥
तीर्थ वर्त्त नेम नही माला। भगति विवेकु नही सचु भाला॥
सतु संतोपु न सतिगुर पाया। हउमैं त्रिष्णा कर्म भुलाया॥
केवल राम रिदै हरि नाँही। रामु भगति विनु मुक्ति फलु नाही॥९५
दया दिगंबर बाले भोले। सो रसु पीवै जो तत्तु विरोले॥
पंडित मिसरा[1] सूचा चारी। पाठ पडहिं अंतरि अहंकारी॥
वेद वीचारसि ब्रह्मज्ञानी। नानक गुरमति सचि समानी॥९६॥
गुरमुखि सति सति सभ साधिक। गुरमुखि सनकादिक जनकादिक॥
गुरमुखि, साइरु बांधिउ सेत। लंका लूटी साधिउ[2] दैइत॥
गुरमुखि ध्रू प्रहिलादु तराइउ। नानक हरणाकशु छेदि भगति जसु गायो॥९७॥
सर्व निवासी पवना धारी। ईशर मुनिंद्र सेवक दरबारी॥
अनदिनु सेवहिं आतम वीचारी। विरले पावहिं मुक्ति दुआरी॥९८॥
त्रिभवण लोय[3] केते गुन गावहिं। कहि न सकउँ केते बिललावहि[4]
भ्रमि भूले केते पछुतावहिं। अंतु नही केते सुख पावहिं॥
केते कहहिं केते कहि[5] जावहिं। नानक भूले गुरमति समझावहिं॥९९
साकत दुर्मति नरकि पचाना। राम भगति सत्संगु न जाना॥
गुर्मति खोजत परम निधाना। आपे वपशे हरि जसु माना॥
अनहदि आदि निरंजन पावहि। नानक मूए वहुडि न आवहि॥१००
खोजी उपजे वादी खपै। सो पूरा जो अहि निशि हरि जपै॥
निरकारु निर्भउ मनि भावै। जहँ उपजै तहँ जाय समावै॥
जिनि निरंकार अकारु उपाया। नानक बूझै जिसु आपि बुझाया॥१०१

(१) ब्राह्मण जाति हो परन्तु कर्म साधारण हों तो उसे मिसर करके पुकारते हैं। (२) "सताप्यो"। (३) त्रिलोकी में कितने लोग। (४) विरलाप कर रहे हैं, भाव व्यर्थ साधनों में पच रहे हैं। (५) कहते २ चले जा रहे हैं।

सतिगुर परचे पावे मानु । सर्व निरंतरि अलपु पछानु ॥
सुन्न सरोवरि सोहै सोय । नदरि करे थिरु (प्रा) पति होय ॥
आदि अतीतु पूरा गुर ज्ञान । नानक जुग जुग परम निधानु॥१०२॥
ताँकी गति मिति कही न जाय । वेद कतेव रहे गुण गाय ॥
जेता कहीऔ अंतु न पारु । अंतु न भगती कथनैहारु ॥
जाँ कउ राखै सहजि सुभाय । नानक इहु मनु सुन्न समाय ॥१०३॥
जाणै आदि अंति तिंह लोइ । सर्व जीआ का दाता सोइ ॥
चीनै गुर ज्ञान संसा भउ खोय । हम न काहूँ के हमरा नही कोय ॥
अकुल शरनि पूरी मति होय ॥
शरनि परहु राखहु प्रभु लाजा । तूँ अलप अपार किसका मुहताजा॥१०४
अलप अपार पाए जनु सोइ । जिसु साध सगति गुर दर्शन होइ ॥
अकुल चीनि करि कवल बिगासा । गुरज्ञान खडग ले दूत विनासा ॥
नानक सो पाए पुरुष अलेप । जैसा देखहि तैसा देखु ॥ १०५ ॥
असुरा नदी अपुठो तरी । उलटी पलटि सिधीरी करी ॥
सीधा तहँ कवल पूरन तहँ पवन । इउं निवारै आवा गवन ॥
मनु पवनु ले शब्दि कउ बंधु । नानक इउँ तूटे जम का फंद ॥१०६॥
गगनतर कउ भउर उडारै । भउ वैराग सुमति वीचारै ॥
अहि निशि ध्यान एक लिव लावै । चौथे पद की जो सुरति समावै॥
नानक इतु[1] जुगति कमावै जोगु । आयै हर्षु न गयै सोगु ॥१०७॥
सो पूरा ब्रह्मज्ञानी होय । जिंह घटि मनि एको अवरु न कोय ॥
अनहद शब्दि रहै लिव लाय । नेमु वर्तु सचु सजमु भाय ॥
लहै पदार्थु गुर्मति नालि । नानक सो दाता नाले भालि ॥१०८॥
मनु मनसा माया गहि राखहु । जिह्वा इन्द्री एको चाखहु ॥
नेत्र श्रोत्र दीसहि असराला[2] । मनुमद्री[3] गुरशब्दु निराला ॥
निहकर्म रहै निहकेवल जोगी । नानक गुरज्ञानी कायाँ रस भोगी ॥१०९॥
द्वादश मुद्रा प्रान अधारी । क्षमा धीरज सतोप बीचारी ॥

(१) इस । (२) भयानक, संसार नामी जीव घत-निगलने वाले । (३) मनमन्दिर (सहसदल) । अथ्वा मद्री नाम ढोलक का भी है, सो ब्रह्मांडी मन रूपी ढोलक का गुरशब्द अर्थात् त्रिकुटी मडल का शब्द न्यारा ही है ॥

सुरति शब्दु धुनि नादु बजावै। अंम्रित गुर ज्ञान भगत फल पावै॥
इतु रसु अगनि मरै घिन शै नही सूतु। नानक गुर निर्मल अवधूत॥११०॥
गुर का शब्दु मंत्र मनि मांही। घट घट मुंद्रा जोग कमाही॥
जोग जुगति सजम गुर जाणै। चलते मन कउ उलटि गहि आणै॥
सतु संतोष क्षमा धनु साचा। नानक हरि रसु गुरमति राचा॥१११॥
एह चंचल चाय न जाय तमाशे। अहिनिशि निहचलु सहजि बिगासै॥
अम्रित नासु भोजन त्रिप्रासै। गुरकै शब्दि कवल परगासै॥
जूझै जाय न खेलै पासै। राम रस पीवै कालु न ग्रासै॥
जो खेलै सो सरपर हारै। नानक जगु जीते हउमैं मारै॥ ११२॥
सुआद बिवाद ते रहत निरारे। पंच सुखा परधान विचारे॥
सभ घटि भोगी रह्यो समाय। सतसर शुभर भर लीलाय॥
सतसर न्हावणु मैलु न माय। नानक प्रेम पदार्थु पाय॥
प्रेम पदार्थ गुरमुखि पावै। आसा मनसा त्यागि समावै॥११३॥
सो अबिनाशी आपे आपि। काल बिकाल[1] कउ मारै चापि॥
पर घर जाय न सुनीअै कथा। एहु आदि पुरुप सतिगुर की नथा॥
सतिगुर की साखी सुनि गुरपूता। नानक जुग जुग गुर अउधूता॥११४
अउधूत गगन बसै ब्रह्मडा। गगन सर आसन कलपति विप खडा॥
आसा मनसा अगनि का नासु। जिंह घट महि केवल प्रगासु॥
निर्भउ अलपु सुन्न सर वासा। नानक बोले दासन दासा॥ ११५॥
अंतरजामी मिले सुहेला[2]। गुरमुखि साध सगति हरि मेला॥
सतसर भरिअै माणक मोती। अगम पुरुप सचु मालु परोती॥
रोग विजोग सोग परजाले। आपु पछानि गति पति मनि नाले॥
अैसा सतिगुर पुरुप निरारा। नानक दीनबधु दीनदइआला॥११६॥
दुबिधा की मटुकी अनुभउ धरि फूटी। समझि मनु मानिआ त्रिकुटी छूटी॥
धधु अधु नहीं नेरे आवै। आपु बीचारि एकु लिव लावै॥
नप शिप साससास हरि रंगि भीने। नानक आपे दाने बीने॥११७॥
जोगी की नगरी सुन्नसर रहै। आय न जाय शब्दु रसु गहै॥

(१) बिकाल, क्रूर। (२) सुखेन ही।

अचिंत भोजन अपरंपर थानु । गुरमति ले पूरा ब्रह्म ज्ञानु ॥
संभू की नगरी सुन्न ते होई । नानक जो वसै सो जोगी होई ॥११८॥
संभू की नगरी सुन्नहु परगासी । को जोगी वसै अतीतु उदासी ॥
जपु तपु संजम रहै निराला । हिवै घरु वधै लगै न पाला[1] ॥
भोजनु पहिरै अगनी सारु । ऐसा जोगु जुगति बीचारु ॥ ११९ ॥
गुर चेले का मेला भया । सर्व सुमति सर्व सिरि दया ॥
अखड मडल महि सुन्न समाना । मन पवना सचखडि टिकाना ॥
क्षिमा धीर्ज सतोष बीचारी । नानक मनु मानि पा भवजलु तरु तारी ॥१२०

॥ अध्याय समाप्त होया ॥ ११ ॥

---

॥ १ ॐ श्री सतिगुर नानक निरवाण प्रसादि ॥

## ॥ अध्याय १२ ॥

श्री बावे जद इह ध्याउ यारवाँ उपदेश कीता । ताँ मुक्तरूप जो है, चेला राजा शिवनाभ, सो सुन्न महल मन पवना इस्थिर भये । राजा के ग्रह मैं स्वर्ण मडल मदर मैं सिंहासन पर जो श्री बाबाजी विराजमान हैँ । अरु श्रीनाथ जो हैँ गोरखनाथ सो भी सिंहासन पर बैठे हैँ तथा चारों ओर सर्व गुप्त प्रगट सिद्ध यथा २ अधिकार बैठे हुए सभ कथा सुणकर विसमै को प्राप्त भए ॥ होर राणीआं झरोखिआँ पर बैठीआँ सो भी सुणकर, सभ के मन पवन इस्थिर हो गए । अरु देवता अरु गुप्त सिद्ध सभ फूलों की वर्षा करने लगे । जै जैकार शब्द करने लगे । तीन-दिन तीन घड़ी समाध मे जुड़ गए । बहुड़ि सभैही जागे, राजा जी सभ की न्यारी न्यारी पूजा करै । रोज दा सभा को यथा योग्य सतोष करै । कबी मदर मैं ही बैठे रहै । कबी देवता सिद्ध मडली समेत समुद्र टापूआँ का सैल करन चले जावन । तहाँ ही गुप्त प्रगट सिद्धाँ की सभा लग जावै । छिन मात्र हो मैं सहस्र जोजन चले जावन । जहा रमणीक स्थान होवै तहा ही बैठ लीला करैं । ताँ फेर यारवाँ ध्याउ सुणकर राज मदर मैं राजसिंहासन पर बैठे हुए श्री बाबा जी के सन्मुख श्री गोरखनाथ जी बोले ।

### ॥ श्री गोरखोवाच ॥

तपा जी तुम धन्य हो । धन्य तुमारे बचन है । सर्व जगत के कल्याण के कारण हैँ । सुणते २ हमको त्रिप्त नहीं होंदी । ताँते कृपा करिके सेवक जाणकर तपा जी होर भी मन पवन इस्थिर के कारण बचन उपदेश करो जी । ता श्री

(१) माया अग्नि या की जूठी ।

बाबाजी बहुत प्रसन्न होए। अरु आखिओसु भाबजी तुमारे बचन उपकार के हेतू हैं। तांते होर भी सुणो॥ तां श्रीगुरू अगम निगम सुखबेद अमर बाणी बोले॥

## योग बैराग सचखंड की जुगत, वाणी उपमा सचदानंद जी की।

॥ रागु आसा महला १ ॥

॥ पउड़ी ॥

जोग बैराग सहिज घरि पाये।
आत्म चीनि परात्मु चीने सहजि समाधि लगाये॥
बोले सत्ति असत्तु न भाखे। अंम्रितु रसु गगनंतरि चाखे॥
कारन करन समर्थु निरारा। आपे करि वेखे वरतु अपारा॥
जन्म मरन दुख दूर करेइ। नानक पूछि न लेवै देइ॥१॥
इह निहचलु चालि गुरमति गति पायै। जीवतु मरहि सहजि लिव लावै,
दर दर्शन की जिनि सारि न जानी। से बूडि मूए बिनु सरवर पानी,॥
बूडत कउ तुलहा हरि गुर मति नाउं। नानक दर्शन को बलि जाऊँ॥२॥

॥ रहाउ ॥

गुर दरयाउ सरोवर सत पूरा। अति निर्मायल अंमृत भरपूरा
ज्ञान पदार्थ निर्मोलक हीरा॥
सतसर मंजन मैलु न राई। दर्शन परसि परम गति पाई॥
दर्शन कउ बलिहारैं जाऊँ। दर्शन पेखि निज महली थाऊँ॥३॥
जैसी सुरति[1] तैसी तिसु मुक्ति। जैसा भाउ तैसी तिसु भगति॥
भये अबिनाशी अलप निवासी। बधन मुक्ता निर्भउ रासी[2]॥
गगन मंडिल अम्रितसरु[3] कूआ। नानक सो रसु पीवै जो जीवत मूआ॥४॥
अम्रित बूँद सुन्न ते होय। त्रिभवनु जगतु उसै का सोय[4]॥

(१) ध्यान। (२) "बासी"-पाठांतर है। (३) मान सरोवर से यिह कूआ नियारा है और ध्यान के समय इस प्रकार दृष्ट आया करता है कि मानो यिह उलटा हुआ है, और जैसे कूएँ की मडेर पर बैठ कर जल में ध्यान करें तो अपनी ही सूरत दृष्ट आती है ऐसे ही इस भीतरीय कूप में ध्यान पसारने से बीच में एक झरोखा सा दृष्ट आता है जिस में घुसे बिना आगे जाना दुर्घट है। (४) शोभ रहा है।

आकलु चीनीए तत्तु विचारा । त्रिभवनि जोति सची सिरकारा ॥
दीप लोअ पुरीआ पाताल । नानक सो दाता गुरमति नालि ॥५॥
अकथु कथे बिचरे गुर ज्ञानु । अजपा जापु जपै अनहदि मनु मानु
पीवै अपित गुर ज्ञानु ध्यानु । मनु निर्मल भउ भंजनु जानु ॥
गुर सेवक[1] मिलि अलपु पछाना । नानक सहजि भाय मेरा मनु माना ॥६॥
क्योंकरि ब्रह्मज्ञानी होय । हउमै मैलु गुर मति बिपु खोय ॥
सतन की रेन साध पग सेवै । रहे अतीतु अकल्प[2] घरि देवै ॥
घरि मदर महि हीरा[3] लालु । नानक सो पावै नदरि[4] निहालु ॥७॥
ऐसे ब्रह्म ज्ञानी लक्षण । जिह्वा इंद्री सुआद न रखणु ॥
गुरमुखि रहै अलेप निराले । ज्यों जल भीतर कवल निराले ॥
गुरमुखि ब्रह्म अगनि परजाले । गुरमुखि पच साध रखवाले ॥
ज्ञान खडग लै झूझै बाण । तसकर मार पच घर जाणु ॥८॥
सभ गुण ज्ञानु ध्यानु बुधि पावै । साध सगति महि तत्तु परावै ॥
मनु निहचलु हरि-सगति अचारु । निहचलु नामु निरजनु सारु ।
हरि जनु ठाकुर एक अकारु ॥
ज्ञान मुक्ति का गुर महल पछानु । नानक जुग जुग भगति नीसानु ॥९
सतिगुर शरनि हरि का जसु भाला[5] । जब सतिगुर पुरुप भये किरपाला
हरि हरि रत्न ज्वेहर लाला । अलप निरंजन दीन दिआला ॥
कायाँ मटु निर्मलु होय समाला ॥
तिस महि अलपु न लपनो जाय । आदि निरजनु सहजि सुभाय ॥
नानक सो सतिगुर दीआ दिखाय ॥१०॥
सभ रस सजमु अलप ध्याना । सभ घट ताँके ओहु पुरुप परधाना ॥
सो अविनाशी करे प्रतपाला । घट घट पूरनु देइ दिआला ॥
अठसठ मजन सभ तीरथ तह ही । नानक खोजत गुर मति घर राह ही ॥११

---

(१) शब्दसुरति । (२) अफुर घर, वास्तव में तो सुन्न मॅडल अफुर घर है, परन्तु सहसदल में पिडी मन का निज घर है वहा इसके उलट आने पर स्वाभाविक ही यिह अपनी चचलता छोड देता है इस कारण इसी सहसदल को ही यहा गुरुसाहब के कथन का अभिप्राय है। निशानी भी इसी स्थान की ही देते हैं। (३) हीरे लाल वत उस अकल्प घर में जोति है। (४) दृष्टि में देखने कर दृष्ट आता है। (५) मस्तक में शब्द रूप भाला (नेजा), वा भला।

गुरमुख खोजत लहै घर अपना। निजघर वसै सची सचु रसना॥
सचु रूप पेखै बिस्थार। सची जोत सचा परकार॥
गुरमुख निज महली पावै थाऊँ। पेख अचर्ज अचर्ज घर जाउ॥१२॥
देही नगर महाँ अस्थाना। तहँही केवल[1] ब्रह्म समाना॥
तहँही सतिगुर अम्रित भरपूरा। तहहीं बाजहि अनहद धुनि तूरा
तहँही जोग जुगति की गरमा[2]। नानक मोख मुक्ति तहँ धरमा॥१३
तहहीं कवल तहीं कवलासु। तहँही काम क्रोध का नासु॥
तहँही आदि पुरुष का वासु। तहँही सुर्ग मिरतु आकासु॥
तहँही सगुन निर्गुन सोय। तहँही भगति भाउ सहसा दुखु न होय॥१४
दूख भूख तिपा तहँ नाँहि। तहँ जठर रोग सोग सहसा भउ काँहि
तहँ पाप पुन्न नहीं को धर्मा। तहँ नेम बरतु नाँही को कर्मा॥
तहँ रक्त बिंदु नाँही इह कायाँ। तहँ निर्मल जोति अनूप समाया॥१५
तहँ कोट जोध सचु जोत सरूपा। तहँ कई कोट खड ब्रह्मंड दीप धूपा॥
तहँ कई कोट ब्रह्मे अरु शेशा। तहँ कई कांन्ह कोट कई महेशा॥
तहँ कोट इन्द्र छत्रपत छत्रा। तहँ कई कोट जोध सूर अजित्ता॥
तहँ असख भगत गुण रवहि तरगा। तहँ कोट बिनोद सदा अनदा॥१६॥
तहँ अस्थिर मनूआ कतहूँ न धाया। तहँ ममता मोह न छाया माया
तहँ आदि निरजनु गुर अलप लपाया। इद्री नही सबलु[3] नही दुख काया
नानक साहिबु सचा सोइ। अलप निरंजनु अनत न कोइ॥१७॥
तहँ होम न जग नही अन पूजा। तहँ एकु निरंजनु अवरु न दूजा
वेद कतेब नहीं गुण गणी। ओअंकार शब्दु सो सुनणी॥
तहँ पोथी पाठ न पूजा अरचा। तहँ खेती वणजु नहीं को परचा
तहँ तीरथ तट नाँही कत न्हाईऐ। नानक अनहदि शब्दि समाईऐ॥१८॥
तहँ बाँधपि मीतु नही कोई पिआरा। तहँ एकु निरजनु अलपु निरारा॥

(१) सर्व प्रपच के बाध निश्चे पूर्वक जिस में सुरति अभेद होकर अरूह अवस्था का अनुभव करती है उस पद की ओर इशारा है। (२) स्थिती (पूर्णता), बज़ुर्गी, जन (सरगर्मी)। (३) माया सबल ईश्वर, अथवा इन्द्री उपलक्षित काया विशिष्ट (देह अध्यासी) जीव।

तहँ कालु कर्मु जरा रोगु न ब्यापै । तहाँ आप पछानिआ जुग जुग आपै
तहं तेजसु तामसु[1] नहीं अहँकारा । नानक तहं एको अलप अपारा॥१९
तहँ पोथी पाठ न पढ़ै पडता। तहँ गरडपुराण न वाचहि सिम्रता ॥
तहँ कउण सजोग को नहीं विजोगु। तहँ कंचन काया नहि को रोगु ॥
तहाँ सचाखड अमर पुर नगरी। तहं साध बसै जरा नही मगरी॥२०॥
तहँ काम क्रोधु नाही अभिमाना । तहँओपति खपति नहीँ विज्ञाना
तहँ शक्ति शरीरु नहीं कुल जाया। तहं तेजु अतेजु नहीं मति माया
तहँ धधु बंध नाही सिरि कारा । तहँ सहसा सोगु नही वैरारा[2]॥
तहँ सत भगत हरि हेत पिआरे । नानक शरनि परे आतम बीचारे॥२१॥
तहँ जपु तपु संजम नहीं वनबासा । तहँ षट शास्त्र भरम न पवन अभ्यासा ॥
तहाँ हठ निग्रहु नाही पाखंडा । तहाँ आदि निरजनु महाँ बलवहा[3] ॥
तहँ ससीअर सूर नही अँध्यारा। तहँ नरक सुर्ग नाहीं सिर मारा ॥२२॥
तहँ कूड कुसत नहीं झुठारा[4] । तहँ सची दरगह सचु पिआरा ॥
तहाँ जोति अनूप अतीतु सबाया। तहँ वरनु भेष नाही बापु माया ॥
तहँ उत्तम नीचु नही को अतरा। नानक सो निर्मलु सर्ब निरतरा ॥ २३ ॥
तहाँ नारि कुटंबु नाही सुत धीआ। तहँ बधिपु मीत नाही कोई बीआ ॥
तहाँ खेती वणजु नाही ब्योहारा। सेव भगति का मुक्ति दुआरा ॥
तहँ जमुजगाति[5] नहीं करु[6] लीजै । नानक तहँ सचा सचि पतीजै ॥२४॥
लशकर लाख नहीं तहँ बांहा । तहँ घोडे लाख नहीँ पतिशाहा ॥
नहीं तहँ लखमण रूपा सोना । नाहिँ तहँ पासा मलमल भोनाँ ॥
तँहिँ तहाँ तबू पलघ निवारा । सिंहासन छत्र नहीँ सिकदारा ॥
असु पवन अस्वार नही हस्ती। तहँ राज न्याय बहै नही तपती ॥२५॥
तहँ गढ़ कोट नहीं पाटम्बर । तहँ छत्रधार नहि झूठ अडंबर ॥
तहँ नाही पान तबोली हरिमा । अंम्रित जल शीतल नहीं पवना ॥

(१) तीन महादेवों से भाव है। तप्तस्वर्ण वत 'तेजस' ब्रह्मा का रग है, स्याम रग वाल 'तामस' से विश्नु की व्यक्ती का ज्ञान कराया है, और 'अहकार' रूप से रुद्र शिव महादेव। (२) वैराग्य। (३) बलवत, शक्तिवान, बलिष्ट। (४) झूठ। (५) महसूल। (६) डड (हाला) ॥

तहँ माय बाप सुत मीत न भाई । कामण कामु नही तहँ राई ॥
संत सभा गोष्ट सचु थाँनु । तहाँ पारब्रह्म अपरपर मान ॥२६॥
ताँकी जोति त्रिभवण प्रभ धारे । ताँकी जोति गगन ध्रू तारे ॥
ताँकी जोति शशि सूर उज्यारे । ताँकी जोति चदु हिव धारे ॥
सो अबिनाशी अलप अपारे ॥
ताँकी जोति धरति आकासा । नानक मिल जोती कवल बिगासा ॥२७॥
ताँकी जोति ब्रह्मे कई कीआ । ताँकी जोति विश्नु सभ थीआ॥
जोति[१] अतीत त्रैगुन वशि काला । देव दानव वशि धरनि दइआला ॥
घटिघटि जोति रहे लिव लाई । नानक सुन्न समाधि लगाई ॥२८॥
तहँ जोति अनूप शब्द निरबाणु । केवल ब्रह्म सो शब्दु पछानु ॥
तुम ही प्रभु जो अवरु न कोय । आपे करे करावे सोय ॥
सो अबिनाशी चीने जनु कोइ । नानक पुनर्पि जन्मु न होइ ॥ २९॥
हउमैं त्यागै भरमु चुकावै । आत्मा कउ चीने सुरति समावै ॥
आसा मनसा सहसा मोह जाय । रहे अतीतु अवगति[२] शरनाय ॥
ताँकी जोति कई मुनी महेशा । नानक देखि दिखावै गुर ऐसा ॥ ३०॥
प्रथमे मानसरोवर मजन करै । दुतीआ दक्षिण कउ दिशा धरै ॥
दक्षण ते जाय पच्छिम को जाय । तऊ हाट पटन की सोभी पाय ॥
पच्छम ते जो चढ़े सुमेर । आवै परदक्षणा के फेर ॥३१॥
साध संगति मिलि बुद्धि प्रगासु । प्रान मुक्ति मेला प्रभ तासु ॥
दे प्रदक्षण चढ़ै अकाशि । गगनंतरि बैसै तपत निवासु ॥
अंतरि बाहरि एको आदि । नानक सो गुर आदि जुगादि ॥३२॥
आदि जुगादी रहियो समाय । अकलु अबिनाशी तिलुतिलु न तमाय ॥
त्रिभवन जीअ जोति सभ ताँकी । गुर ज्ञान बुद्धि अस्थिर मति जाकी ॥
साक्त मुगध काल वशि कीने । सो मुक्ता जो आतम चीने ॥
सो चीने जिसु आपि दैयाल । नानक अनहदि शब्दि निहाल ॥३३॥
तहाँ सचु ही सचु सचा तिहँ रूपा । तहाँ सर्व मई तहाँ सर्ब सरूपा ॥

(१) दृष्टि गोचर होने वाली सब प्रकार की ज्योति से रहित । (२) अव्यक्त पद, सर्व का कारण भूत ।

तहँ निर्भउ थाऊँ सचा सचु कोट । ब्रह्मपुरी सुखी सभ लोक ॥
तहँ दुःख संताप न ससा रोगु । न को मरै न कोई संजोग ॥
तहँ अमरापुर नगरी निहचल थाउँ । तहँ नानक पिड बपशीश गिराउँ ॥३४॥
तहँ किसै न दूप न कोई भूपत । तहँ सभको सुखी दुखी नहँ रोवत ॥
काल कंटक की नाँही खेटा । तहाँ जमडंड की नाही भेटा ॥
तहाँ पौफ पता नाही खेकाल । तहँ जोर जुलम नाही ज़ावाल ॥
तहाँ निरभउ नगर सदा अजरावरु । तहाँ नानक सगत कीर्तनु का प्राहरु ॥ ३५ ॥
तहाँ सच्ची संगत सच्चे गुरभाई । तहाँ सचे प्रीतम प्रान सहाई ॥
तहाँ सचा नगर अटल अविनाशी । तहँ सभ को सचा आय न जासी ॥
तहँ सची बाणी गुरमुख गावहिं । नानक सचे सचु समावहिं ॥ ३६ ॥
तहँ सचा रूप अनूप अपारु । परम जोत नांम परवारु ॥
तहँ अनूप देह निर्मली जोत । तहँ क़ाया काची नाहीं तहँ छोत ॥
तहँ रक्त बिंद की नही मडोली । तहँ तसकर पच नही इक टोली ॥
तहँ अनंद बिनोद कोड अखारे । तहँ शोभावत सत हरि पिआरे ॥
तहँ आदि निरंजन दीन दयाला । तहँ नानक नदरी नदरि निहाला ॥३७॥
तहँ अनहद शब्द अनाहद गावहि । तहँ पारब्रह्म परमेश्वर भावहि ॥
तहँ असंख शब्द सफा वाहते । तहँ सची बाणी गुरमुखि गावंते ॥
तहँ सची जोत अनूप अपारा । तहँ नानक सचो सचु वरतारा ॥३८॥
तहँ असंख भगत प्रभ पास हजूर । हरि सग राते रहे भरपूर ॥
तहँ असख जोध महाँ बलसूरे । तहँ गुणी ज्ञानी गुरमुख पूरे ॥
तहँ गुरमुखि गाईअै सची बाणी । तहँ नानक पाया पद निरबाणी ॥३९॥
तहँ सचु दुलीचा सचु तपत पसाउ । आदि जुगादी सचु पसाउ ॥
दूजा होया न होसी होगु । आदि अत सचा सजोगु ॥
गुरमुखि सचु शब्दु नीसाणु । आदि जुगादि अभगु दीवाणु ॥
अभगु आदि सभू सवाद । नानक आदि जुगादी आदि ॥ ४० ॥
आदि जुगादी सचु गुर ज्ञान । आदि अत गुर ज्ञान ध्यान ॥

निहचल अपरंपर सदा अविनासी। निहचलु नामु आय न जासी॥
निहचल हरि कीर्तन अखिल अखंड। नानक निहचल सचा सचु खंड॥४१॥
तहँ सची प्रीति न कबहूँ तूटै। नवनिध नाम अखूट न खूटै॥
तहँ अटल पिंड सगत गुरभाई। तहँ नाम सुहेले गल लए मिलाई॥
तहँ परमहंस प्रीतम हरि पिआरे। तहाँ मिले सुप्रीतम शब्द स्वारे॥ ४२॥
तहँ मिले प्रीतम फिर नहीं विछोड़ा। तहँ थानपती निज महली सेहरा॥
तहँ सचा निरंकार घरि अपने आया। तहँ गुरमहली महलु बुलाया॥
तहँ अकल पुरुष केवल गुरज्ञान। तहँ नानक जुग जुग परम निधान॥४३॥
गुरमुखि चीनै पद निरबाणु। अनहद राता शब्द निरबाण॥
गुरमुखि सच्चु प्राप्त पोतै। सच्चु दुलीचै बैठा ओतै॥
सची सुरत शब्द मनु धीर। नानक साहिब एक वजीरु॥४४॥
अटल अखंड केवल कवलतु। शाप तरोवर मोहण मत॥
रत्न ज्वेहर सतसर भरिआ। सुफल बिरख अम्रितु रसु फलिआ॥
लाल गुलाला गहबर गूडा। सुभर सरोवर भर भरपूरा॥
सत्त सरूप सर्ब सिर अकाल। नानक आदि अंतु दीनदयाल॥४५॥

इति श्री प्राणसगली श्री गुरग्रंथे सचखंड प्रभाव बरनन नाम द्वादशमों ध्याउ सपूर्णं॥ १२॥

---

॥ १ ॐ सतिगुरु प्रसादि ॥

# ॥ अध्याय १३ ॥

## ॥ गोष्ट[1] श्री रामानंदजी नाल होई ॥

॥ प्रश्नोत्तर माला महला १ ॥

(श्रीरामानंदोवाच)

**ओअंकार शब्द प्रगासा । तुम तो सतिगुरु हम तो[2] दासा ॥**
**एक शब्द का पूछत भेव । कृपा करो भाखो गुरदेव ॥१॥**

(१) श्री गुरुजी जब काशी विषे अपने शब्द के प्रभाव से नानू तथा चतुर दास आदि पंडितों को अनेक प्रकार की चरचा गोष्टी द्वारे विद्या मद से रहित करके सत्य नाम के उपासक (उनको) बना चुके तो सम्पूर्ण नग्र में गुरू साहब की प्रख्याती हो गई कि—

सकंद तथा ब्रह्मा के संवाद द्वारा भविष्यत पुराण पूर्वार्धं० त्वाष्ट कल्प अध्याय १२६ में जिस नानक नाम वाले गुरू अवतार का निरूपण हुआ हुआ है (जैसा कि— "एवं वैधर्म्य प्राचुर्य्ये भविष्यति यदा कलो ॥ ३३ ॥ तदा वै लोक रक्षार्थ म्लेच्छाना नाश हेतवे । पश्चिमे तु शुभे देशे वेदिवंशे च नानक ॥ ३४ ॥ नाम्ना च भुवि राजर्षि ब्रह्मज्ञानैक मानस । भविष्यति कलौ स्कन्द तत्वचित्कलयाहरे ॥ ३५ ॥ स श्री मद्राजशार्दूलानुपदिश्य च पुन. पुन । म्लेच्छान्ह निष्यति स्कन्द धर्म तत्वोपदेश कृत् ॥ ३६ ॥ तेनोपदिष्ट मार्गं वै ये ग्रहीप्यति भूमिपा । ते वै राज्य करिष्यन्ति तस्य शिक्षानुसारित " ॥ ३७ ॥

अर्थ—जब कलियुग में इस प्रकार धर्मात्मा पुरुष अल्प रहेंगे पापी बढ़ेंगे ॥ ३३ ॥ तब, लोगों की रक्षा के लिये और म्लेच्छों के नाश वास्ते अति उत्तम पश्चिम देश में वेदियों की कुल में नानक ॥ ३४ ॥ इस नाम वाला प्रिथ्वी में राजऋषि, जिसका एक ब्रह्मज्ञान में ही मन लगा है, हे स्कंध ! तत्वज्ञान संपन्न, हरि का कलाऽवतार कलियुग में होगा ॥ ३५ ॥ (ब्रह्माजी कहते हैं कि) सो नानक, हरि का अवतार, राजसिंहों को पुन पुन उपदेश करके म्लेच्छों का विनाश करेगा, धर्म का यथार्थ तत्व (भगति नाम जप को) साथ २ दिखावेगा ॥ ३६ ॥ उस नानक अवतार के उपदेश किये नाम भगति मार्ग में जो क्षत्रिय लोग चलेंगे, उसकी शिक्षा के प्रभाव से शुद्ध राज्य को पालन करेंगे-गुरू के सिंह कहावेंगे ॥ ३७ ॥)

सोई गुरू अवतार यहा आए हुए हैं—रामानंदजी ने भी इस वृत्तांत को सुन कर सेवकों से पूछा कि वुह कहा पर निवास रखते है ? तो सेवकों ने कहा कि दिवस को नगर में दरशन देता है और रात्रि को वन विषे गुप्त होजाता है । ऐसा सुन कर एक दिन अपनी बहुत सी शिष्य मंडली सहित रामानंदजी गुरू साहब के दर्शन को आये । (और) प्रणाम करके बैठ गये-गुरू साहब ने भी परम सत्कार करके पूछा कि आओ स्वामी रामानंद जी पुरातन जोगीशर ! सर्व कुशल तो है ? तो गुसाईं जी कुशल समाचार का उत्तर देकर बोले कि तपाजी हमारा प्रश्न है इसका उत्तर कृपा करि देवो (उस समय यह गोष्टि परस्पर हुई, किसी प्रसंग वश से शिव नाभ आदि को संगलादीप में श्रवण कराई जान पडती है)।

(२) जल्प तथा वितंडाभाव की शंका निवारण अर्थ प्रथम ही अपने आप को दास कहि दिया है इस कारण श्रद्धा भक्ति संयुक्त (गोष्ट रूप) प्रश्न है।

कवन शब्द कवन नाद[1] । कवन गोष्ट कवन वाद ॥
कवन पूछे कवन कहे । कवन अरंभ सुहेला रहे ॥ ? ॥

(श्री गुरोवाच)

शब्द एक दूसरा नाद । समझ गोष्ट अनसमझ वाद ॥
मन पूछे उन्मन गहे । पवन अरंभ सुहेला रहे ॥ २ ॥

(श्री रामानंद०)

कवन मलीन कवन प्रगास । कवन घर आसन रहे उदास ॥
कवन घर मन निहचल रहै । कवन दर्शन अलप पुरुप को लहै ॥३॥

(श्री गुरू०)

अलमल[2] काया निर्मल प्रगास । सहज[3] आसन मन रहै उदास ॥
प्रेम आसन मन निहचल रहै । अकल दर्शन अलप पुरुप को लहै॥४॥

(श्री रामानंद०)

कवन कायाँ कवन जीउ । कवन सुदरी कवन पीउ ॥
कवन घर कवन घरवास । कवन तत्त लै खेले विलास ॥ ५ ॥

(श्री गुरू०)

काया करनी कारन जीउ । आतमा[4] सुंदरी प्रान पीउ ॥
निहचल घर परचै घर वास । पाँच[5] रत्न लै खेले विलास ॥६॥

(श्री रामानंद०)

कवन आवै कवन जाय । कवन खोवै कवन खाय ॥
याका मोहि बतावहु भेव । पूछै सिक्ख कहो गुरदेव ॥ ७ ॥

(श्री गुरू०)

संजोग आवै बिजोग जाय । माया खोवै ब्रह्म खाय ॥
सतिगुर कहै सुन रामानंद । ब्रह्म गोष्ट में परमानंद ॥ ८ ॥

(श्री रामानंद०)

कवन बटाऊ[6] कवन वाट । कवन वस्ती कवन हाट ॥
कवन कुंजी कवन ताल । कवन खोलै कवन रखवाल ॥ ९ ॥

---

(१) ध्वनि । (२) महा मलीन (परम अंधकार रूप) । (३) सहज घर सुषम्ना का घाट वहा पर की स्थिती से मन में बैराग्य होता है । और प्रेममई स्थिती से मन निस्तरंगता को प्राप्त हो जाता है । (४) जीवकला, सभ की अपना आप रूप । (५) पाच आकाशी शब्द । (६) पथी, मुसाफर ।

(श्री गुरू०)

जीउ बटाऊ जन्म बाट । काया बस्ती अठसठ हाट ॥
सतिगुरु कुजी शब्द ताला । सतिगुर खोलै गुरू रखवाला ॥१०॥
पवन बटाऊ काया बाट । ब्रह्म बस्ती समझ हाट ॥
शब्द कुंजी सुरत ताला । खोल परचै तौ शब्द रखवाला ॥११॥

(श्री रामानद०)

कवन जोगी कवन रावल । कवन धान[1] कवन चावल ॥
कवन अपदा कवन पानी । कवन बोलै अनाहद बानी ॥ १२ ॥

(श्री गुरू०)

अलप जोगी अकल रावल । प्रगट धान गुप्त है चावल ॥
अपदा[2] अैनी खिमा खीमानी । शब्द नाद बोलै अनाहद बानी ॥१३॥

(श्री रामानद०)

कवन जोगी कवन जुगता । कवन सुदरी कवन भुगता ॥
कवन ससा कवन जोग । कवन उपकार विचार परजोगु ॥१४॥

(श्री गुरू०)

अलप जोगी अकल जुगता । आतमा सुंदरी प्रान भुगता ॥
ससा रोग (शब्द जोग) । सुरति उपचार विचार पर जोग ॥१५॥

(श्री रामानद०)

कवन मत्र कवन माला । कवन तिलक कवन जप माला ॥
कवन ध्यान कवन धर्म । कवन चाहे आशरम ॥ १६ ॥

(श्री गुरू०)

नाम मत्र सचु माला । तत्तु तिलक जुगति जप माला ।
ध्यान तत्त आतमा धर्म । सहजे चाहे सच आस्रम ॥ १७ ॥

(श्री रामानद०)

कवन शब्द लै बाँधे बध । कवन शब्द रहे निर्बंध ॥
कवन शब्द लै उन्मन रहै । कवन शब्द अगम की कहै ॥ १८ ॥

---

(१) गेंहू आदि धान । (२) अैनी नाम पानी के चशमे का है जो कि भाव आखों मे है, यही अपदा का मुख्य कारण है क्योंकि कुरूप वस्तु के दर्शन से भी दुःख ही देती हैं और सुरूप दर्शन से भी बधायमान ही करती है । इन का भाव इनकी पानी रूपी द्रिष्टी धार का खिमा करना अर्थात् अपने ठिकाने पर स्थिर करना=धारना खिमानी= स्थिरता, भाव शाति का कारण है ।

(श्री गुरू०)

गुरु का शब्द लै बाँधे बंध। सतिगुरु शब्द रहे निर्बंध ॥
बकता शब्द लै उन्मन रहो। परचे शब्द अगम की कहो ॥१९॥

(श्री रामानद०)

कवन घरि चाँद कवन घर सूर। कवन घर बाजै अनहद तूर॥
त्रिकुटी तेज करे झुनकार। गगन वर्पै केती धार ॥ २० ॥

(श्री गुरू०)

अर्द्ध चाँद[1] उर्ध सूर। अंतर बाजे अनहद तूर ॥
त्रिकुटी तेज करे झुनकार। गगन वर्पै एको धार ॥ २१ ॥

(श्री रामानद०)

के आदमि सिरजा करतार। के पात चले संसार ॥
केते पख चले साथा। प्रिथ्मो कह्यो केते हाथा ॥ २२ ॥

(श्री गुरू०)

दोइ आदम[2] सिरजा करतार। दो पात[3] चले संसार ॥
पाँचों पखी[4] चलैं साथा। प्रिथमी कह्यो साढे तीन हाथा ॥ २३ ॥

(श्री रामानद०)

प्रिथमी कहीए केते खड। केता ऊचा है ब्रह्मंड ॥
अबर उगवैं केते तारे। इंद्र वर्पै केते धारे ॥ २४ ॥

---

(१) शुन्य मडल का धनी नीचे है और भवर गुफा का धनी सूर्ज ऊपर, इनकी अतरालिक हद्द में अनहद का बाजा बजता हे। यद्यपि सहस्र दल का मालिक चाद नीचे तथा त्रिकुटी का मालिक सूर्ज ऊपर है और इनकी अतरालिक सधि में भी अनहद की ध्वनि होती तो है तथापि सहस्र दल में जो प्रकाश हे वोह सुन्न मडल का आभास मात्र है और भवर गुफा के धनी का आभास त्रिकुटी में है इस कारण स्वामी रामानद जी जैसे आचार्य के साथ नीचे मडल के अधिकार की वार्ता को उपेक्षत कर (छोड) रखा है। परन्तु विपर्य्ये ज्ञान रूप भ्राति के सशय निवृत्ति अर्थ कह भी दिया हे कि त्रिकुटी में जो झनकार शब्द का है वह ऊपर ले शब्द के तेज का है और गगन मडल में केवल एक धार मात्र ही शब्द की वर्षती है। जहा से धार आती है वह भडार तो ऊपर ही हे। सो त्रिकुटी के शब्द तथा प्रकाश का भडार भवर गुफा में तथा सहस्र दल के शब्द तथा तेज का भडार सुन्न मडल में है यह सूचन कराया। (२) जीव, ईश्वर। ईश्वर को भी आदम कहि देने से कई एक ईश्वरवादी चिडेंगे, परन्तु आदम नाम पुरुष का है। सो पुरुष शब्द का प्रयोग जीव ईश्वर दोनों के वास्ते एकसा ही होता है। पुरुष प्रकृति के सयोग से ससार की उत्पत्ति और पुरुष स्त्री से सतान उत्पत्तिवत्। (३) पाप पुन्न। (४) पक्षीवत् उडने वाले पाचों प्राण।

(श्री गुरू०)

प्रिथमी कहीए नवखंड । चार[1] उँगल ऊचा ब्रह्मंड ॥
अंबरि उगवैं[2] हैं दो तारे । इंद्र बर्पै एको धारे ॥ २५ ॥

(श्री रामानद०)

कवन[3] यह पेड का भंडार । कवन है मन का अहार ॥
कवन यह बकते का बिवहार । कवन ते होवै उपकार ॥
कवन से कहीए काया अवतार ॥ २६ ॥

(श्री गुरू०)

प्रान यह पेड का भंडार । शब्द यह मन का अहार ॥
बबेक यह बकते बिवहार । अकल सिऊँ कीजै उपकार ॥
कायाँ सौं कहीए कृष्णावतार ॥ २७ ॥
जो जो जीव का नही बशेष । चेतन होय सतिगुरु को देख ॥
बकते के नैन सुनते के स्रवन । गुणीए गुण घट मैं हर त्रिभवण ॥२८॥
शब्द[4] गुरू सुरति धुनि चेला । करै ध्यान मंत्र मैं मेला ॥

(१) लिलाट स्थान। (२) सहस दल कमल रूप आस्मान में सुरति निरत रूप दो तारों का सात्तात होता है। सुरति का प्रकाश उजला होता है निरत का श्याम आभा सयुक्त इसी करके ही सहस दल कमल का नाम श्यामसेत भी लिया जाता हे। इसी की छाया आख में है, आख की ज्योति उजली है परतु धीरी श्याम सरूप है। इसी वास्ते सुरत निरत दोनों का वास आख में माना है। (३) इस ससार रूपी वृत्त का। (४) जैसे गुरू की आज्ञा में वर्तना शिष्य का धर्म है- ऐसे ही जो अनहद रूपा शब्द घट में होता है, उसकी जो ध्वनि है उसके पीछे सुरति का चलना धर्म है॥ शब्द गुरू है, ध्वनि उसकी उपदेश रूप आज्ञा है, सुरत चेले को उस ध्वनि के पीछे २ चलाओ भाव जहा से वोह ध्वनि आती है उसके पीछे २ सुरति की तार वाधकर चलते जाओ-परतु गुर शब्द (नाम उपदेश) रूप दीक्षित मत्र का उस ध्वनि के साथ मेलान करके सुरत, को, ध्यान कतव्य है। वहुत से जज्ञासू शब्द और शब्द की ध्वनि को एक रूप जानते हें परतु यह एक रूप हें भी और एक रूप नहीं भी हें। जेसे अगनि का प्रकाश तथा दाहक धर्म स्वाभाविक (निज रूप है) ऐसे ही शब्द का शब्दायमान तथा ध्वनित होना भी निज रूप सहज सुभाव है। परतु जिस प्रकार प्रज्वलित अगनि के सन्मुख चद्रकात मणि धर देवें अथवा अगनि बधन मत्र का प्रयोग करें तो अगनी का दाहक धर्म न्यारा हो जाता है- प्रज्वलित तो रहती है परतु दाह करने की सामर्थ्य नहीं हो सकती। इसी प्रकार भीतरीय शब्द में बध मोक्षकारी दोनों शक्तियें हें। जिनका निर्भार ध्वनि पर होता है- सो जब सुरति रूपी चद्रकांत मणी तथा गुर शब्द रूपी शब्द बधन मत्र को उस शब्द के सन्मुख एकटक स्थिर किया जाता है तो शब्द से ध्वनी न्यारी हो आती है जिस पर गुर शब्द रूपी जीन डाल कर सुरत यदि आरूढ़ हो जावे तो ध्वनि सचखड में अवश्य पहुचा कर ही छोडेगी। ध्वनि परखने के वास्ते एक सहज दृष्टात लो —समय दिखलाने वाली घडी में से एक शब्द टन टन (एक रस) जारी रहता

नां खेलवो जूआ[५] नां हारवो दूआ। न बैठवो पिंजर न होयगो मूआ ॥२९॥

(श्री रामानन्द०)

ऐसे गुर ज्ञान जीवत ही मूआ। रामानद सुआमी निहचल हूआ।
किरपा करि गुर नानक रामानद शिष्य कीआ। राह महल का बीचार दीआ ॥३०

एह बचन गोष्ट जद बाबे सुनाई ता गुसाईं जी गुरु जी के चरणो पर मत्था टेकिआ। ते हथ जोड़करि आखिओसु जी! धनी अबध मेरी ऐवें क्रिपा गई। वडे भाग भए जो गुरु के दर्शन होए हैं। अब मुझ दास को मंत्र उपदेश करो। ता बाबा बहुत हसिआ। ते आखिओसु गुसाईं जी! तुसीं पुरातन जोगीश्वर हो— सभ कुछ जानते हो॥ ता गुसाईं जी आखिआ जी! मैं ता सभ कुछ जाणता हा पर तुमारे बचन सुणकर मेरा हिरदा ग्यान प्रकाश होया। सारी विद्या तेरे बचनो पर कुरबान है जी। जो तुसीं मंत्र उपदेश कहोगे, सो मैं गुह्य हिरदे मैं रखागा। ता बाबे गंगा जी मैं स्नान कराय के पूर्बमुख[६] बैठाय कै मंत्र उपदेश कीता। कहु 'सत्यनाम' एह चार अखर सत्त हैं—ते होर[७] त्रिगुण पसार असत्त है। सत्त से प्रगटे हैं सत्त के आश्रे हैं। सत्त विषे लीन होता है। इतने ही मैं समझो। ता रामानद जी गुरमुख होके बहुत बहुत प्रसन्न होया। आखिओसु जी! अब मैं कृतकृत्य होया। अनेक प्रकार की धूप दीप नैवेद अन्न फूल सो पूजा करी। बाबे प्रसादि ते पिछली सारी उमर की तपस्या गुरू जी के आगे भेटा रखी। इह बर बर इह दीया, जो तुम को सदा सत्तनाम स्मर्ण रहे। कबहू न भूले। इह बर ले करि अपने आसन पर गया। जा ई कथा[८] कबीर जी ने सुणी जु श्रीरामा-

---

है यह तो शब्द हे परंतु ध्वनि इसे नहीं कहि सक्ते। उस घडी को कान से लगाओ दस पद्रह मिनिट प्रयत उसके शब्द में आंखे बंद करके सुरत को (उसमें) लगा दो, तो जहा पर टिन टिन की आवाज बंद होगी एक बहुत ही झींनी जैसी आवाज वहा पर प्रत्यक्ष सुनाई देवेगी, उसीका नाम ध्वनि हे। उस ध्वनि में से ही शब्द प्रगट होता हे, उसी में समाता हे, उसी के आश्रे शब्द की स्थिरता है। गुरू का गुरआई भाव बाहरला अंग हे, प्रतु सतगुर भाव उसका निजरूप हुआ उसके अंतर में हे। ऐसे ही शब्द का शब्द भाव स्थूल रुप हे और अंतरीव अंग (ध्वनी रूप) उस का निज रूप है। शब्द का बीज सरूप निज रूप, सचखंड के धनी से आया और उसी का सरूप है। इस वास्ते ध्वनी को सतगुर सरूप कहा है। ताते पहिले के कथन से दूसरे का विरोध नहीं। शब्द गुरूहे और ध्वनि सतगुर स्वरूप हे जो इसको यथार्थ २ (भीतर) परख लेवे अवश्य सच्चखंड का झलका देखे। (५) विषय भोगों पर जन्म की बाजी लगाना। (६) जब सूर्य पूर्व में उदय होता है तो क्षण प्रति क्षण इसका प्रकाश उन्नति के शिखर कोही (बढता) जाता हे इसी वास्ते पूर्व का नाम 'चढता' ही लोगों में प्रसिद्ध हो गया है। और इसी हेतु से पूर्व दिशा में चढाव (उन्नति) के संस्कार दृढ रखे गए हैं सो जो कोई ऐसा कर्म जिसमें उन्नति या पूर्णता आदि की आवश्यक्ता हो तो पूर्वमुख होकर करने की ही शास्त्र आदि की प्रथा रही है। (७) इससे इतर, (सिवाय) और सब कुछ। (८) (कबीर जी रघुनाथपुर को उस काल में गये हुये थे, वडों की बात शीघ्र ही लोगों में पसर जाती हे) जबी ही गुरू साहब के तथा रामानद जी के इस प्रकार के मिलाप की कथा कबीर जीने सुनी।

नद जी श्री बावे जी का शिष्य होया ता कबीर जी फूलपान लैके बावे का दर्शन करन आये। आय करतार करतार करि बैठ गए ॥ ता बावे कहा॥ आओ भगत कबीर कुशल है? ता कबीर कहा गुरू जी तेरे दर्शडिठे[1] सभ कुशल होई है। पर जी मैने सुनिआ है जो श्रीरामानंदजी का संशय आप ने निवारन कीआ है। ताते मेरे भी संशय को छेदन करो। तुम तो जगत विषे गुरू सूर्य प्रकाश भए हो, सर्व जगत के कल्याण निमित्त तुमारा अवतार है॥ ता बावे कहा— तुसीं भी बचन करो।

॥ गोष्ट कबीरजी नाल होई महला १ ॥

कहै कबीरा चरन लाग करि, किरपा कीजै देवा।
अगम अगाध विषम पद कहीए, सो कित[2] पाईए सेवा॥
मुहि समझाय कहो गुर पूरे, भिन्न भिन्न अर्थ दिखावहु।
जिह विधि परम अभय पद पाईए, सो विधि मोहि बतावहु॥
मन बच कर्म कृपा करि कहीए, क्योंकरि मिलै अपारो।
चेला कहै सुणो सतिगुर जी, दीजै शब्द विचारो ॥१॥
नानक कहै सुणो कबीर जी, शिष्या एक हमारी।
मन तन[3] पवन जीउ करि एका, सुन्न लगावहु तारी॥
कर्म अकर्म दोऊ पख त्यागहु, सुरत निरत विधि मेलहु।
निशि बासर तुम खोजत खोजत, सहज कला[4] मैं खेलो॥
तजि माया निर्मायल होवहु, मन के तजहु विकारा।
सतिगुर कहै सुनहु रे चेला, इह विधि मिलै अपारा ॥२॥
कबीर माया पबल निबल हऊँ, क्यों मन इस्थिर होय।
काम क्रोध व्याप्त सदा, सुरत निरत दई खोय॥
मन राखऊँ तउ पवन सिधारे, पवन रहे मन जाई।
मन तन पवन जीउ होय एका, सो बिधि देहु बताई ॥३॥
नानक आसण दृढ करि पूता, उन्मन ध्यान लगावउ।
अल्प अहार खंडत करि निंद्रा, काम क्रोध पर जारउ॥

(१) देखने करके। (२) "सो पाईए कित सेवा"—पाठ भी है, किस प्रकार। (३) शरीर को प्राणी भूत करके अर्थात आसन लगाकर श्वास के साथ मन तथा सुरत को एक करके सुन्न मंडल में नाम के सहारे ताड़ी लगायो, भाव सुरत निरत की विधि मिला दो। इगला पिंगला की संधि को स्थिर कर दो। उस काल में कबीर जी रामानुजी व्यवस्था में रहते थे तभी ही कर्म अकर्म दोनों पक्ष का त्याग गुरू जी कहते हैं। (४) सहज रूप में स्थिरता रूप।

दहदिशि[1] रोक एक दर राखो, सुरत निरत रस पीजै ।
जोऊ अंतरि सोऊ बाहरि दीसै, इत बिधि मन वशि कीजै ॥४॥
कबीर कवन सूक्ष्म कवन अस्थूल। कवन डाल कवन है मूल ॥
क्या लै सोवै क्या लै जागै, क्या ले रहो उदासा ।
कवन अगनि की धूनी तापउ, कवन मंडल मैं वासा ॥५॥
नानक ब्रह्म सूक्ष्म सुन्न अस्थूल । मन है पवन डाल है मूल ॥
कर्म[2] लै सोवहु सुरत लै जागो, ब्रह्म अगनि तुम तापहु ।
निश बासर[3] तुम खोजहु निज घरि, इह बिध रहो उदासो ॥
सतिगुर कहे सुनहु रे चेला, एहु लच्छन परकासो ।
गुर प्रसादि सर्व मैं पेखहु, सुन्न मंडल करि बासो ॥६॥
कबीर जहाँ जाय न देइ सँदेसा, क्या अचर्ज होइ जाई ।
मैं भै[4] चक्र भयो गुर पूरे, इह बिधि देहु बताई ।
अपना अनुभउ कहो गुरूजी, परम जोति क्यों पाई ॥७॥
नानक शशीअर चलत देख तुम, लाखउ जहिं कीटी भीर न होता ।
सतिगुर कहे सुनहु रे चेला, मिलै परम तत जोता ॥८॥
कबीर धन्य धन्य गुरनानक, जोगी सतिगुर परम उदारा ।
निर्मल पद दिखरायो मोकउ, रमता राम अपारा ॥९॥
जब हम भगत भए सुखदेवा । तब जनक बिदेह कीआ गुरदेवा ॥
कलि मैं कोरी[5] नाम कबीरा । ढूँढ थके मन भयो न धीरा ॥

---

(१) दसों दरवाजे ही रोक कर एक में रखो–नौ दरवाजे बंद करने योग्य हैं परंतु दसवां गुप्त रीति से जो खुला रहता है उसी में से प्रकाश आता रहता है वह बंद हो जावे तो नीचे प्रकाश नहीं आ सकेगा। नीचे प्रकाश आना संसारी जीवन तथा बंधन का कारण है। संसारी ओर से जीते मरना मोक्ष का हेतु है इस विचार पर दसम द्वार का भी निरोध कहा है। नौं दरवाजे निरोध हो सक्ते हैं दसम का निरोध नहीं हो सकता किंतु इसका प्रवाह ही उलटा फेरना निरोध करना है। दसम दुआर गुरूजी ने तीन कहे हैं परंतु यहां उस दसम द्वार से भाव है, जिस घाट पर कि मन बैठकर अपना कार्य करता है। नौं दरवाजे निरोध करने की आज्ञा साधारण अधिकारी प्रति आचार्यों की होती है परंतु पूर्व योग भ्रष्ट परमोत्तम अधिकारी के वास्ते लोगों की अंतिम सोपान ही प्रथम सीढ़ी होती है। यही कारण है कि योगियों का अंतला दशम द्वार कबीर जी का प्रथम पद समझा गया है।
(२) कर्म कांड आदि की प्रवृत्ति को लै अर्थात् लीन करके। (३) "निश बासर तुम खोजत खोजत इह बिधि मनूआ राखहु"—पाठ भी है। (४) मैं चकित हो गया हूँ। (५) जुलाहा।

बहुत भाँति तप सिमरन कीनो। तऊ न एहु मनु चंचल भीनो[1] ॥
हार परे सतिगुर के दुआरे। गुर नाम दान दे लीए उबारे ॥ १० ॥
समझ परी तब भयो उदासो[2]। तब काटी जम काल की फासी ॥
जात कमीन जुलहा अपराधी। गुरु किरपा ते भगति समाधी ॥
सत्तिपुरुष सतिगुरु ते पाया। तब सत्तनाम लै रिदै बसाया ॥
मुक्त भये सतिगुर के शब्दी, बिनसी[3] सभही पीरा ॥
जुग जुग सतिगुरु नानक जपिआ, कीट मुरीद कबीरा ॥ ११ ॥
लै उपदेश गुरू का पूर्ण, मन महि भया अनंद।
मुक्तिकरी[4] नानक गुरु, रचक रामानद।
न पिंजर न सूहटा, न बाणी न बद ॥
कल कीरति नानक रही, पायो अलप अछेद।
चद सूर्ज नही बासना, नहि विद्या नहि वेद।
दास कबीर, गुर भए गुरू नानक दीनो भेद ॥
कहाँ नाथ कहाँ सिद्ध है, कोऊ न या जग थीर।
नानक गुर सर्वत्र थिर, इहु गहि रहे कबीर ॥ १२ ॥

॥ प्रश्नोतर माला सपूण ॥ २ ॥

जद ऐसे उपदेश श्री बाबेजी, कबीर जोग कीता, ते 'सत्तनाम' नाम का मन्त्र दित्ता[5]। ता बाबे आखिआ इहु चार अक्षर तेरे हृदय के तम हरनहारे हैं। कलिजुग के क्लेश मिटावने को बिशनवत समर्थ हैं। हृदय के विषे धारणे करि मन के सकल्प विकल्प को छेदणेहारा है। सर्व शास्त्रो का अरु सर्व मन्त्रो का अरु सर्व देवतिओ का इह बीज है, जैसे वृक्ष का बीज है तैसे सर्व का बीज सत्त[6]

(१) द्रवीभूत, प्रेमार्द्र, रसमगन। (२) गुरमताऽविलबी, शरीर आदि के अह मम अध्यास शून्य। (३) " काटी ससा पीरा" भी पाठ है। (४) मुक्तिकर्ता, मुक्तिदाता। (५) दिया। (६) ससार में जिस ओर ध्यान पसार के देखा जावे, या तो जड वस्तु द्रिष्ट आती है या जगम, जड जगम मात्र को छोडकर यदि कोई वस्तु 'ससार' खोजें तो कुछ भी हाथ नहीं आवेगा, इस वास्ते ससार का सरूप ही जड जगम है। इस जड जगम का बीज "सत्त" है। यदि हम किसी वृक्ष के बीज को देखना चाहें तो ना मूल में मिलेगा, ना छाल में और न फूल पात में मिलेगा, ना डाली डाल में। परन्तु यदि हम फली या फल को हाथ में लेवें तो तत्काल बीज को देख पावेंगे। जप तप तीर्थ व्रत दान पूजा आदि साधनों में प्रवृत्त होकर यदि 'सत' का खोज कोई लगाना चाहे तो ना लगा सकेगा। योग से भी सत्त का पता ना चलेगा सत्त सरूपी बीज केवल तब ही जाना जावेगा जब कि विवेक ज्ञान की शरन में आवेगा। ससार के पदार्थ अनत हैं एक २ का विवेक कर सकना असम्भव है, चौरासी

है। जां बावेजी दहिमा तौ कबीर जी वहुत प्रसन्न होया। ते आखिओसु जी अज मेरी भगति सपूर्ण होई। ते सर्व पुन्नो का फल मैने पाया है। क्यो जु प्रतख्य

लाख योनि गत सपूर्ण पदार्थों का शिरोमणि भूल ससार वृक्ष का फल सरूप मनुष्य शरीर भी एक पदार्थ है। जो कुछ ससार में है सब ही कुछ इस में है जैसे ससार में जड चेतन दो भात के पदार्थ हैं ऐसे ही जड तथा चेतन दो वस्तुओं का समुदाय रूप यह मनुष्य शरीर है। इसी से ससार का आरभ और इसी पर ही ससार की समाप्ती है। बीज में वृक्ष है (मूल-तणा-डाली पात फूल फल आदि सब कुछ बीज में है) और बीज फल में है। इस लिये फल की खोज की जावे तो बीज हाथ लगता है, जो फल को नहीं खोजता बीज को नहीं पाता, ताते मनुष्य शरीर को खोजिये कि सत्त हाथ आवे। शरीर तीन हैं एक स्थूल, दूसरा सूक्ष्म तीसरा कारण। स्थूल शरीर पाच भूतों के पच्चीस तत्त्वों से बना हुआ है। १-काम क्रोध शोक मोह भय आकाश के पांच तत्त्व हैं। २-चलना, वलना, धावना, पसारना संकोचना-यह वायु के पाच तत्त्व हैं। ३-क्षुधा, तृषा, आलस्य, निद्रा, क्रांति-यह तेज के पाच तत्त्व है। ४-शुक्र (वीर्य), रक्त, लाला--मूत्र, पसीना यह जल के पाच तत्त्व हैं। ५ हाड मास, नाडी, त्वचा और रोम-यह पृथ्वी के पाच तत्त्व हैं। यह सब स्थूल शरीर का मसालह है। दूसरा सूक्ष्म शरीर यह सतह तत्त्वों का समुदाय रूप है। पाच ज्ञान इन्द्रिया, पाच कर्म इन्द्रिया, पाच प्राण, दो मन बुद्धि-(चित हकार मिला कर कोई १६ तत्त्व का भी कहते हैं बात एक ही है।) पाच भूतों की उत्पति तीन गुणा से है। और कार्य में सदैव कारण रहता है इस लिये जितनी पाच भौतिकी रचना है उस सभ में तीनों गुण व्यापक हैं। एक एक भूत के सतो गुण अश से -कान, त्वचा (चर्म), नेत्र, रसना, नासिका रूप ज्ञान इन्द्रिया क्रम पूर्वक उत्पन्न हुई है। हर एक भूत के रजो गुण अश से एक एक कर्म इन्द्री उपजा है -वाक इन्द्रिय, हाथ, पाव, लिंग, गुदा। पाचों भूतों के मिले हुये सतो गुण अश से मन बुद्धि (चित अहकार) रूप अत करण प्रगटा है। पाचो भूतों के राजसी अश से पाच प्राण -प्राण, अपान, समान, उदान, व्यान और पाचों भूतों के तामसी अश से भोगने योग्य पदार्थ (स्थूल) उत्पन्न हुये हैं॥ अब तीसरा जो कारण शरीर है वोह केवल तीनों गुणों के साम्य भाव रूप अज्ञान मात्र है। तीनों शरीरों की प्रक्रिया तो प्रगट कर दी। परन्तु हम को प्रक्रिया मात्र से क्या सिद्धि जब तक कि खोज का भेद हाथ ना आवे। अब इन तीनों शरीरों की सपूर्ण सामग्री को इकत्र कर लीजिये जिस एक शरीर से तीन में गये अब फिर तीन का एक ही समझ लीजिये। प्रक्रिया ज्ञान केवल शारीरिक मसालह के बोधन अर्थ था। जब तक मूल भाग की ओर से वृक्ष पर आरुढ ना हुआ जावे फल कैसे प्राप्त हो सके। जितनी सामग्री निरूपण हुई या तो कोई द्रव्य रूप है, या क्रिया, गुण (ज्ञान) रूप। किसी द्रव्य की सिद्धि कदाचित् नहीं हो सकती जब तक कि उसकी अस्तित्व अर्थात (हस्ती) द्वारा स्फूर्ति ना होवे। ज्योंही कोई वस्तु सनमुख आवे और "यह अमुक वस्तु है" ऐसा बोध ना होवे, उसका ज्ञान हृदय में नहीं उपजेगा मन में उसका सकल्प नही उठेगा, इन्द्रियों में क्रिया शक्ति नहीं जागेगी। जिससे अवश्य मानना पडेगा कि क्रिया, ज्ञान (गत) इच्छा जो समग्र ससार की प्रवृत्ति निवृत्ति का मूल हैं उन सब की मूल सत्ता (हस्ती) ही है॥ कोई पुरुष खडा होवे परन्तु कोई है! क्या है? कौन है? अमुक (फुलाना) है ऐसे सकल्प द्वारा यदि उस पुरुष में अस्तित्व (सत्ता) किसी को भान नहीं हुई तो वोह पुरुष वन के ठूठ से भी क्या बढ कर हो सकता है, भाव उससे कोई भी काय सिद्ध नहीं हो सकता परन्तु ज्योंही वोह अपने आप हां "हू" इतने मात्र शब्द से अपनी

गुर परमेशर का दर्शन होया है। धन्य भाग हैं मेरे इहु बचन कहिकर कबीर जी गुरु जी के चरनो पर मत्था टेकिआ। जा नेत्र खोले ता बाबा गुप्त होया। बालवा कुह देश विच जाय निकला॥

इति श्री प्राण संगली श्रीगुरुग्रथे मार्ग वृतांत प्रकाश प्रश्नोत्तर माला बरनन नाम तेरमों ध्याउ सम्पूर्णं॥ १३॥

---

द्वैतो का होना सूचन करावे तत्काल प्रश्नोतर का व्यवहार चल पडेगा कहीं शत्रुता कहीं मित्रता आदि सब उस में भास आवेंगी। इसी प्रकार शुभाशुभ क्रिया ज्ञान और एक २ पदार्थ की पदार्थता भाव का जब तक ज्ञान ना होवे तब तक किसी वस्तु की स्थिरता नहीं हो सक्ती। जिस काल में जिस की सत्ता भान हुई उसी काल में उस वस्तु की उत्पति तथा स्थिरता होती है। घट है, मट है, पट है जल है, थल है पुरष है, देव है, दैत्य है वेद है, कतेब है-पुरान है, कुरान है ऐसे यावत पदार्थ मात्र का नाम लो, सभ की आधार भूत सत्ता (है) के बगैर कोई पदार्थ द्रिष्ट नहीं आता। सत्त का आकार कोई नहीं और सर्व आकार उसी के हैं सर्व वस्तु विकार को प्राप्त होती है परंतु सत्ता ज्यों की त्यों निर्विकार रहती है। सत्ता का नाम कोई नहीं परंतु सभ की नाम सरूप, स्वय नामी (रूप) यही है। नाम बिना रूप की सिद्धि नहीं इसी वास्ते रूप २ प्रति नाम कल्पित करिके कार्य सिद्धि की जाती है, परंतु सर्व नाम मिथ्या हैं। सच्चा नाम यही सत्ता है, इसी में ही सर्व नाम कल्पना किये जाते हैं इसी करके ही इसको 'सत्त नाम' कहा गया है, यह ही सर्व का बीज है। जो वस्तु प्रसिद्ध हो उसको नाम कहा जाता है सो सत्त ही प्रसिद्ध है, सत्त का निशान ही सर्व के साथ है। इस कारण भी इसको 'सत्त नाम' कहा जाता है। सत्त नाम के उच्चार्ण मात्र से सर्व वेद शास्त्र पुराण का स्वते ही उच्चारण हो जाता है। और भगवत के सर्व नामों का उच्चार्ण भी हो जाता है। सत्त को सर्व का आधार (ज्यों का त्यों) जान लेने से सर्व ठौर सत्य वस्तु का ही दर्शन होता है। इस प्रकार सत्तनाम का स्वरूप जान लेने से अहंता ममता का विष्य सर्व द्वैत प्रपच विस्मर्ण हो जाता है। और अतर सुरति साक्षात्कार को प्राप्त होती है। जब इस प्रकार की अतर्मुखी दशा प्राप्त होजावे तो उसमें सत्तनाम रूप शब्द का ध्यान करे। यह सत्त नाम का स्मर्ण कहाता है। इसी को ही सुरत का अभ्यास भी कहा जाता है। परंतु जब इस दशा में स्वयं सत्तनाम का अनुसधान किया जावे तब तो इस का नाम नाम स्मर्ण कहलाता है और जब अपने आप निर्यत्न ही सत्तनाम की ध्वनि (उक्त अवस्था में) स्फुट भान होने लग जावे और सुरत का खिचाव उसमें होवे तो उसका नाम भजन कहाता है। यिह सतनाम के स्मर्ण भजन की बिधि तथा परस्पर का भेद है। स्मर्ण से भजन की परम विशेषता है। और भजन ही सर्व का बीज सत्त है। अत्यत दुष्प्राप्य होने से "कहु नानक कोटन मे कोऊ भजन राम को पावे"। क्रोडों अधिकारियों में से इसकी प्राप्ती किसी विरले को ही होनी गुरूसाहब ने सूचन कराई है।

